ज्योतिर्मय राज्य उनकी निगाह पर पड़ा है।

१८वीं शताब्दीके मध्यभागमें केवल मात्र २०।२१ निहारिका देखी गई थीं। १७५५ ई०में फरासी ज्योतिर्विद लकैलो ( Lacailli )ने इसके सिवा और भी ४२ निहारिकाओंका विवरण प्रकाशित किया। उन्होंने इस निहारिकाको तीन श्रेणियोंमें विभक्त किया।

१म श्रेणी,—दूरवीक्षण द्वारा देखनेसे ये सब प्रकृत निहारिकाके रूपमें देखी जाती हैं, अर्थात् कोई निर्दिष्ट आकार देखनेमें नहीं आता; २य श्रेणीको नक्षत्रमें रख सकते हैं और ३य श्रेणी निहारिकापदार्थपरिवेष्टित नक्षत्र है। एक दूसरे फरासी पण्डितने १०३से अधिक निहारिकाओंका आविष्कार किया।

इसके बाद हार्सलने निहारिकाका वर्त्तमान विवरण प्रकाशित किया। १७८६ ई०में उन्होंने रायल सोसाइटीमें हजार निहारिकाओंकी एक तालिका दी। १७८८ ई०में उन्होंने एक हजार और निहारिकाकी तथा १८०२ ई०में पांच सौकी एक दूसरी तालिका प्रदान की। आखिरी बारमें उन्होंने नक्षत्रमण्डलके पदार्थोंको बारह भागोंमें श्रेणीबद्ध किया। यथा,—

१। अनन्यसंयुक्त तारका (Insulated stars)।

२। युग्म-तारका ( Binary stars ) अर्थात् दो नक्षत्र एकत्र हो कर साधारण भारकेन्द्रके चारों ओर घूमते हैं।

३। त्रय वा ततोधिक तारका ( Triple or multiple )।

४। गुच्छवद्ध तारका वा छाया-पथ (Milky way)।

५। नक्षत्रपुञ्ज।

६। नक्षत्र-गुच्छ (Clusters of stars)। इसमें और ४थी श्रेणीमें विभेद यही है कि इसकी आकृति गोलाकार और केन्द्रकी ओर क्रमशः घनीभूत होती है।

७। निहारिका।

८। नाक्षत्रिक निहारिका ( Steller Nebulae )। उसके सामने ये सब अतीव दूरवर्त्ती नक्षत्र-श्रेणीके समान देखे जाते हैं।

८। शुभ्र निहारिका (Milky Nebulosity)—इस श्रेणीमें तारामाला निहारिकाको सदृश और शुभ्र निहारिका एकत्र देखी जाती है।

१०। निहारिका-नक्षत्र ( Nebulous stars ) नैहारिक वायुसे परिवेष्टित।

११। ग्रहसमस्वच्छोभूत निहारिका ( Planetary Nebulae ), इस श्रेणीकी निहारिका ग्रहगणकी तरह सम्पूर्ण गोलाकार, किन्तु क्षीण आलोक-विशिष्ट होती है।

१२। केन्द्रविशिष्टग्रह-निहारिका (Planetary nebulae with centres ) शेषोक्त दृश्य देखनेसे सहजमें बोध होता है कि निहारिका दिनों दिन उज्ज्वल बिन्दुसे क्रमशः घनीभूत होती है।

१८११ ई०में उन्होंने रायल सोसाइटीमें निहारिकाकी तारकाकृतिप्राप्तिके सम्बन्धमें एक प्रबन्ध लिख भेजा जिसका सारांश इस प्रकार है,—निहारिका आकाशमण्डलमें विच्छिन्न अवस्थामें रहती हैं। इनके छोटे छोटे अंश परस्पर आकर्षणवशतः एकत्र हो कर पदार्थमें परिणत होनेकी चेष्टा करते हैं और क्रमशः एकत्र हो कर कठिन पदार्थमें परिणत हो गये हैं।

१८३३ ई०में छोटे हार्सलने उत्तर खमण्डलकी निहारिकाका अच्छी तरह पर्यवेक्षण कर उसका विवरण प्रकाशित किया। उस विवरणमें २३०६ निहारिकाओंकी कथा लिखी है, उनमेंसे ५०० का उन्होंने स्वयं आविष्कार किया। इसी प्रकार और भी कितने साहब इस विषयमें अनेक विवरण प्रकाशित कर गये हैं।

काण्ट ( Kant ) और लापलस (Laplace)-का मत है कि ब्रह्माण्डके सभी पदार्थ किसी एक समय वायवीय निहारिकावस्थामें थे। उस समय इनका ताप अत्यन्त अधिक था। पीछे क्रमागत ठण्ढा होते होते वे किसी निर्दिष्ट केन्द्रका स्थिर कर उसके चारों ओर घनीभूत होने लगे। अनन्तर उनकी गतिका आरम्भ हुआ। इस प्रकार हम लोगोंके सौरमण्डलकी सृष्टि हुई।

हम लोग केवल इसी विश्वजगत्‌के अस्तित्वसे अवगत हैं, इस प्रकार और भी अनेक विश्व हो सकते हैं, इसमें बिन्दुमात्र भी सन्देह नहीं।

सम्प्रति ज्योतिर्विदोंका कहना है, कि जितने पदार्थ हैं, वे सभी पहले विच्छिन्नावस्थामें असंख्य उल्काप्रस्तर (Meteorites) रूपमें वर्त्तमान थे। उस समय उनका उत्ताप उतना अधिक न था। परस्पर संघर्षण और

आकर्षणसे निहारिकाओंकी सङ्कोचन-वृद्धि हुई। सङ्कोचन-वृद्धि होनेसे उष्णावस्थारूपताका समर्थन बहुत ज्यादा हुआ करता है, इस कारण निहारिकाके क्रमशः उत्तप्त होने लगी है। तापकी किसी दिन वृद्धि होनेसे वे उज्ज्वलता पा कर नक्षत्ररूपमें परिणत होती हैं। निहारिकाके नक्षत्र होनेके बाद प्रकृतिके नियमानुसार वे ताप विकीरण करती हैं और तापविकीर्ण होनेसे क्रमशः अपेक्षाकृत शीतल होने लगती हैं, किन्तु नक्षत्ररूपमें परिणत होने पर भी, शरीरकक्षस्थ उत्ताप कियत्परिमाणमें बढ़ने लगता है। वह उत्ताप जिस परिमाणमें बढ़ता है उससे अधिक विकीरण द्वारा उत्ताप निकलता है। अतएव इसका फल यह होता है, कि यह नक्षत्र शीतल हो कर ग्रहरूपमें परिणत हो जाता है। ग्रहके साथ नक्षत्रका जैसा सम्बन्ध है नक्षत्रके साथ भी निहारिकाका ठीक वैसा ही सम्बन्ध है अर्थात् नक्षत्र ठंढा हो कर ग्रह हो जाता है।

निहारवधा (हि॰ पु॰) नरवधा देखो।

निहाल (फा॰ वि॰) जो सब प्रकारसे सन्तुष्ट और प्रसन्न हो गया हो, पूर्णकाम।

निहाल—हिन्दीके एक कवि। ये लखनऊ जिलेके निगोहा ग्रामके निवासी तथा जातिके ब्राह्मण थे। इनका जन्म सं॰ १८२०में हुआ था। इनका कविताकाल सं॰ १८५० कहा जाता है।

निहाल—बरारके अन्तर्गत मेलघाटके आदिमवासी। इन लोगोंने अन्नहीन हो कर बरारके कोर्कुओंका दासत्व स्वीकार किया। इनकी आदिम मातृभाषा लोप हो गई है। आधुनिक निहालगण कोर्कु भाषाका अनुसरण करते हैं। कोर्कुओंके साथ निहालोंकी सम्प्रीति है। किन्तु ये लोग कोर्कुओंको नीच समझते हैं उनके साथ खान पान नहीं करते, यहां तक कि उनके साथ बैठते तक भी नहीं। पूर्व समयमें ये लोग गायोंको चुराया करते थे अभी खेती बारीमें लग गए हैं। ये लोग बड़े आलसी और निष्कर्मा होते हैं।

निहाल खाँ—अयोध्याके रायबरेली विभागके अन्तर्गत मजफ्फर खाँ तालुकसे १३ कोस उत्तर-पश्चिममें निहालगढ़ नामक एक ग्राम है जहां मौका दुर्ग आज भी दिखलाई पड़ता है। १०१५ ई॰में निहाल खाँ नामक एक व्यक्तिने उस दुर्गको बनवाया।

निहालगढ़—निहालखाँ देखो।

निहालगढ़ चकलाकपुर—अयोध्याके सुलतानपुर जिलेका एक शहर। यह सुलतानपुरसे १६ कोस पश्चिम लखनऊ जानेके रास्ते पर अवस्थित है।

निहालचा (फा॰ पु॰) छोटी तोशक या गद्दी जो बच्चोंके नीचे बिछाई जाती है।

निहालकोचन (फा॰ पु॰) वह खेमा जिसकी कनात दो भागोंमें बटी हो, आधी दाहिनी ओर आधी बाईं ओर।

निहालसिंह—पञ्जाबकेशरी रणजित्सिंहके पौत्र और महाराज खड्गसिंहके पुत्र। इनकी माताका नाम चाँदकुमारी था। १८३४ ई॰में ये अपने सेनापति मे॰ मतुराको और कोर्टको साथ ले पेशावर प्रवेश करनेके लिए अग्रसर हुए। उसी सालके मई मासमें इन्होंने पेशावर नगर और दुर्गको अपने कब्जेमें कर लिया। पीछे डेराइस्माइल खांके शासनकर्त्ता शाह नवाज खांको परास्त और राज्यच्युत किया तथा मरवत राज्य जीते तोलकदुर्ग छीन लिया। १८३७ ई॰में इनके विवाहके उपलक्षमें महाराज रणजित्सिंहने देशी राजाओं और अंगरेजी सेनापति तथा बहुतसे लोगोंको निमन्त्रण किया था। १८३९ ई॰में तीन मास राज्य करनेके बाद खड्गसिंह जब राज्यच्युत किये गए तब आप १८ वर्षकी अवस्थामें राजगद्दी पर बैठे।

साहसिकता, विचक्षणता और दूरदर्शिताके बलसे निहालसिंहने पञ्जाबके शासन पर सिक्का जमाया। अंगरेज जातिके ऊपर इनकी विशेष श्रद्धा न थी। उनके साथ युद्ध करनेकी कामनासे कई बार इन्होंने सेना इकट्ठी की थी, किन्तु गृहविवादके कारण एक बार भी इनका अभीष्ट फलीभूत न हुआ। मन्दीके राजाके विरुद्ध युद्धयात्रा करके इन्होंने उन्हें परास्त किया और कमलागढ़ दुर्ग पर अधिकार जमाया। १८४० ई॰में पिताके मरने पर जब ये उनकी दाहक्रिया करके लौट रहे थे तब कोज राजद्वार पर पहुंचनेके साथ इनके ऊपर गुम्बज गिर पड़ा और ये पञ्चत्वको प्राप्त हुए।

ब्राह्मण पण्डित, बाबा, फकीर आदि पर इनका यथेष्ट विश्वास था। ब्राह्मणको छोड़ कर और किसीकी सलाह ये आदर नहीं करते थे।

निहालसिंह—अहलुवालिया मिस्लके सरदार फतेसिंहके ज्येष्ठ पुत्र। १८३७ ई०में पिताकी मृत्युके बाद ये राज-सिंहासन पर बैठे। इस समय कुछ गोंडि इनको हत्या करनेके लिए राजप्रासादमें छिप रहे और सुयोग पा कर गुप्तभावसे इन पर टूट पड़े, किन्तु वे इनका एक बाल भी बाँका कर न सके। १८३८ ई०में जब लार्ड आकलैण्ड पञ्जाब हो कर काबुल जा रहे थे, तब इन्होंने खाद्यादि द्वारा अंगरेजी सेनाको यथेष्ट सहायता की थी। काबुलयुद्धमें इन्होंने दो दल सेना भी भेजी थीं। १८४५ ई०में प्रथम सिख-युद्धके समय इनके चरित्र पर अंगरेजों-को सन्देह हो गया। क्योंकि इस समय इन्होंने रसद आदि दे कर उनकी सहायता न की। इस अपराधमें शतद्रुके दक्षिणस्थ वार्षिक ५६५०००) रु०को जो सम्पत्ति थी उसे अङ्गरेज गवर्मेण्टने छीन लिया। २य सिखयुद्धमें इन्होंने तन मन धनसे अङ्गरेजोंको सहायता पहुंचाई। इस प्रत्युपकारमें इन्हें 'राजा'-की उपाधि मिली थी। १८५२ ई०में ये धराधामको छोड़ परलोकको सिधारे।

मरते समय ये अपना सारा राज्य बड़े लड़के रण धीरसिंहको और विक्रमसिंह तथा सुचेतसिंह नामक शेष दो लड़केको एक एक लाख रुपयेकी जागीर दे गए।

निहाली (फा० स्त्री०) १ तोशक, गद्दी। २ निहाई।

निहाव (हिं० पु०) लोहेका घन।

निहिंसन (सं० क्ली०) नि-हिन्स भावे ल्युट्। मारण, वध।

निहित (सं० वि०) नि धा-क्त, धा स्थाने हि। 'दधातेर्हिः'। पा ७।४।४२) १ आहित, बैठाया हुआ। २ स्थापित, रखा हुआ। ३ निक्षिप्त, फेंका हुआ।

निहीन (सं० वि०) नितरां हीनः। नीच, पामर।

निहुंकना (हिं० क्रि०) झुकना।

निहुड़ना (हिं० क्रि०) निहुरना देखो।

निहुरना (हिं० क्रि०) झुकना, नवना।

निहुराना (हिं० क्रि०) झुकाना, नवाना।

निहोरना (हिं० क्रि०) १ प्रार्थना करना, विनय करना। २ कृतज्ञ होना, एहसान लेना। ३ मनाना, मनौती करना।

निहोरा (हिं० पु०) १ अनुग्रह, एहसान, उपकार। २ आश्रय, आधार, भरोसा, आसरा। ३ प्रार्थना, विनती। (क्रि० वि०) ४ निहोरेसे, कारणसे, बदौलत। ५ के लिये, वास्ते।

निह्नव (सं० पु०) निह्नुयते सत्यवाक्यमनेनेति नि-ह्नु अप. (ऋदो-रप्। पा ३।३।५७) १ अपलाप, अस्वीकार करना। पर्याय-निह्नुति, अपह्नुति, अपह्नव। २ निकृति, भर्त्सना, तिरस्कार। ३ अविश्वास। ४ गुप्त, गोपन, छिपाव। ५ शुद्धि, पवित्रता। ६ एक प्रकारका साम।

निह्नान (सं० क्ली०) नि-ह्नु-ल्युट्। निह्नव।

निह्नुत्ति (सं० स्त्री०) नि-ह्नु-क्तिन्। निह्नव।

निह्नुत (सं० वि०) छिपाया हुआ।

निह्नुति (सं० स्त्री०) गोपन, छिपाव, दुराव।

निह्राद (सं० पु०) नि-ह्रद-घञ्। शब्द, ध्वनि।

नी (सं० त्रि०) नयति नी-कर्त्तरि क्विप्। प्रापक।

नींद (हिं० स्त्री०) १ निद्रा, स्वप्न, सोनेकी अवस्था। निद्रा देखो।

नीक (सं० पु०) नीयते इति नी प्रापणे कन् (अजियुधू-नीभ्यो दीर्घश्च। उण् ३।४७) वृक्षविशेष, एक पेड़का नाम।

नीक (हिं० पु०) उत्तमता, अच्छापन, अच्छाई।

नीकर्षिन् (सं० वि०) प्रसारणयुक्त।

नीका (हिं० वि०) उत्तम, अच्छा, बढ़िया, भला।

नीकार (सं० पु०) नि-कृ-घञि घञ्. बाहुलकात् दीर्घः। (उपसर्गस्य घञ्य मनुष्येबहुलम्। पा ६।३।१२२) न्यक्कार, भर्त्सना, तिरस्कार।

नीकाश (सं० वि०) नितरां काशते इति नि-काश-अच्, ततो उपसर्गस्य दीर्घः। (इकः काशे। पा ६।३।१२३) १ तुल्य, समान। (पु०) २ निश्चय।

नीकुलक (सं० पु०) अक्षरभेद।

नीके (हिं० क्रि०-वि०) अच्छी तरह, भली भांति।

नीक्षण (सं० क्ली०) नीक्ष्यतेऽनेन नि-ईक्ष करणे ल्युट्। पाकादि परीक्षासाधन काष्ठभेद।

नीचत्व ( सं० पु० ) नीचता।

नीचभोज्य ( सं० पु० ) नीचैर्भोज्यः। १ पलाण्डु, प्याज ( त्रि० ) २ नीचभोज्यमात्र, अखाद्य।

नीचयोनिन् ( सं० त्रि० ) नीचा योनिरस्यस्य व्रीह्यादित्वात् इनि। नीच-जातियुक्त।

नीचवज्र ( सं० पु०-क्ली० ) नीचमनुत्कृष्टः वज्रम्। सं० क्रान्त मणि।

नीचा ( हिं० वि० ) १ जिसके तलसे उसके आसपासका तल ऊंचा हो, जो कुछ उतार या गहराई पर हो। २ जो ऊपरको ओर दूर तक न गया हो। ३ जो उत्तम और मध्यम कोटिका न हो, छोटा या ओछा। ४ जो तीव्र न हो, मध्यम, धीमा। ५ जो ऊपरकी ओर पूरा उठा न हो, झुका हुआ। ६ जो ऊपरसे जमीनकी ओर दूर तक आया हो, अधिक लटका हुआ।

नीचात् ( सं० अव्य० ) निकटाग्नीर्ष्विनोति बाहुलकात् डाति। नीच, क्षुद्र।

नीचामेढ्र ( सं० त्रि० ) अधोमुखलिङ्ग।

नीचायक ( सं० त्रि० ) नितरां निश्चयेन वा चिनोति नि-चि-ण्वुल्। नितान्त चायक, बहुत चाहनेवाला।

नीचावयस् ( सं० त्रि० ) न्यग्भावप्राप्त।

नीचाशय ( सं० त्रि० ) नीच आशयः यस्य। क्षुद्रचेता, तुच्छ विचारका, ओछा।

नीचिकी ( सं० स्त्री० ) नैचिकी, अच्छी गाय।

नीचीन ( सं० त्रि० ) न्यक् स्वार्थे ख अञ्चतेर्न लोपात् लोपे पूर्वाणो दवोः। न्यग्भूत, अधोमुख।

नीचू ( हिं० वि० ) जो टपकता न हो, जो न चुए।

नीचे ( हिं० क्रि०-वि० ) १ अधोभागमें, नीचेकी ओर, ऊपरका उलटा। २ अधीनतामें, मातहतीमें। ३ न्यून, घट कर, कम।

नीचैर्गति ( सं० स्त्री० ) नीचैः गतिः। १ मन्दगमन। २ निम्नगति।

नीचैस् ( सं० अव्य० ) नि-चि-डैस्, नेर्दीर्घश्च। ( नौ-दीर्घश्च। उण् ४।१३ ) १ नीच। २ स्वैर। ३ अल्प। ४ अमुख।

नीचोच्चमास—चन्द्रमा २७ दिन १३ दण्ड १६ पल ५६ पलमें एक बार पृथ्वीके चारों ओर घूम आता है। इतने समयके मध्य चन्द्रकेन्द्रका एक बार परिभ्रमण सम्पन्न होता है। अंगरेजी ज्योतिषमें इसे Anomalistic month कहते हैं। 'नीच' ( perigee ) शब्दका अर्थ है पृथिवी और चन्द्रका गमनकालीन सर्वापेक्षा निकटवर्ती स्थान और 'उच्च' ( apojee ) शब्दका अर्थ पृथिवी और चन्द्रका सर्वापेक्षा दूरवर्त्ती स्थान। अतएव नीचोच्चमाससे उतने समयका बोध होता है जितनेमें चन्द्र 'नीच' और 'उच्च'-से गमन कर पुनः उसी स्थान पर लौट आता है। तिथिशब्द देखो।

नीचोच्चवृत्त ( सं० क्ली० ) वृत्तभेद, वह वृत्त जिसका केन्द्र किसी एक वृहत् वृत्तके मध्य भ्रमण करता है। ( Epicycle )

नीचोपगत ( सं० त्रि० ) जो खगोलके निम्नभागमें अब स्थित हो।

नीच्य ( सं० त्रि० ) नीचि भवः न्यच् यत, नलोपाल्लोपे पूर्वाणो दीर्घः। निम्नभव, जो नीचे हो।

नीज ( हिं० पु० ) रस्सी।

नीजू ( हिं० स्त्री० ) रस्सी, पानी भरनेकी डोरी।

नीठ ( हिं० क्रि०-वि० ) नीठि देखो।

नीठि ( हिं० स्त्री० ) १ अरुचि, अनिच्छा। ( क्रि०-वि० ) १ ज्यों त्यों करके, किसी न किसी प्रकार। २ कठिनता-से, मुशकिलसे।

नीठो ( हिं० वि० ) अनिष्ट, अप्रिय, न सुहानेवाला, न भानेवाला।

नीड़ ( सं० पु०-क्ली० ) नितरां ईड्यते स्तूयते सुखप्रदत्वात् नि ईड-घञ्। १ पक्षिवासस्थान, चिड़ियोंके रहनेका घोंसला। इसका पर्याय कुलाय है।

जिस जातिकी चिड़िया जिस जिस ऋतुमें गर्भोत्पादन करती हैं ठीक उसी समय वे अपने अपने घोंसले बनानेकी फिक्रमें रहती हैं। इस घोंसलेको वे अकसर वृक्षकी ऊंची डालियों पर ही बनाते हैं। जब गर्भिणी चिड़ियाका डिम्बप्रसवकाल नजदीक आ जाता है, तब नर और मादा दोनों इधर उधरसे खर, पत्ते, घास फूस अपनी चोंचमें उठा लाते और किसी वृक्षके उच्चतम शिखर पर घोंसला बनाते हैं। यह घोंसला इस प्रकार बना होता है कि उसके बाहरी भाग पर हाथ रखनेसे कांटा चुभनेके जैसा मालूम पड़ता है, लेकिन जहां

स्थान, रथके भीतर वह स्थान जिसमें रथी बैठता है।

"स भग्न नीड़: परिलुतकूबर: पपात भूमौ हतवाजिरम्बरात्"

(रामायण ३।५१।१८)

४ रथावयवभेद, रथके एक अङ्गका नाम।

नीड़क (सं० पु०-स्त्री०) नीड़े कायति प्रकाशते कै-क। खग, पक्षी, चिड़िया।

नीड़ज (सं० पु० स्त्री०) नीड़े जायते जन-ड। पक्षी, चिड़िया।

नीड़जेन्द्र (सं० पु०) गरुड़।

नीड़ि (सं० पु०) नितान्तं इलन्तत्व, नि-इल स्वप्ने-इन् लस्य ड। निवास, वासस्थान।

नीड़ोद्भव (सं० पु०-स्त्री०) नीड़े उद्भवति, उद् भू-अच् वा नीड़े उद्भवो यस्य। खग, पक्षी।

नीत (सं० त्रि०) नी-कर्मणि क्त। १ स्थापित। २ प्रापित। ३ गृहीत। ४ अतिवाहित। (पु०) ५ धान्य, धान।

नीति (सं० स्त्री०) नीयते संलभ्यन्ते उपायादय ऐहिकामुष्मिकार्था वास्यामनया, नी-अधिकरणे वा क्तिन्। १ शुक्रादि-उक्त राजविद्या। भावे-क्तिन्। २ प्रापण। ३ तदधिष्ठात्री देवीभेद। हरिवंश २५६ अ०में लिखा है—

"शिष्टाश्च देव्यः प्रवराः ह्रीः कीर्तिर्द्युतिरेव च।
प्रभा धृतिः क्षमाभूतिर्नीतिर्विद्या दया मतिः॥"

४ शास्त्रविशेष।

नीतिशास्त्र हिताहित विवेचनाका शास्त्र है। इसका अध्ययन करनेसे अच्छे बुरेका ज्ञान होता है। मानव जब दुर्नीतिपरायण होते हैं, तब जगत्में नाना प्रकारकी विशृङ्खलाएं उत्पन्न होती हैं। इसलिए सबसे पहले नीतिपरायण होना नितान्त प्रयोजन है। महाभारतके शान्तिपर्वमें नीतिशास्त्रका विषय इस प्रकार लिखा है—युधिष्ठिरने जब भीष्मदेवसे नीतिशास्त्रका विषय पूछा, तब उन्होंने कहा था कि सत्ययुगमें सृष्टिके कुछ दिन बाद सभी मनुष्य पापपथ पर चलने लगे। यह देख कर देवताओंने ब्रह्माकी शरण ली। भगवान् कमलयोनिने देवताओंको सम्बोधन करते हुए कहा, 'तुम लोग डरो मत मैं बहुत जल्द ही इसका उपाय कर देता हूं।' यह कह कर उन्होंने अचिरात् लक्ष अध्याययुक्त नीतिशास्त्रकी रचना की। इस शास्त्रमें धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष यह चतुर्वर्ग; सत्त्व, रज और तम तीन गुण; वृद्धि, क्षय और समानत्व नामक दण्डज त्रिवर्ग; चित्त, देश, काल, उपाय, कार्य और सहाय नामक नीतिज षड्वर्ग; कर्मकाण्ड, ज्ञानकाण्ड, कृषि, वाणिज्यादि, जीविकाकाण्ड, दण्डनीति, अमात्य, रक्षार्थ नियुक्त चर और गुप्तचरविषय, राजपुत्रका लक्षण, चरगणका विविधोपाय, साम, दान, भेद, दण्ड, उपेक्षा, भेदकारक मन्त्रणा और विभ्रम, मन्त्रसिद्धि और असिद्धिका फल, भय, सत्कार, वित्तग्रहणार्थ अधम, मध्यम और उत्तम तीन प्रकारकी सन्धि, चतुर्विध यात्राकाल, त्रिवर्गका विस्तार, धर्मयुक्त विजय और आसुरिक विजय, अमात्य, राष्ट्र, दुर्ग, बल और कोष इस पञ्चवर्गके त्रिविध लक्षण, प्रकाश और अप्रकाश्य सेनाका विषय, अष्टविध गूढ़ विषय प्रकाश, हस्ती, अश्व, रथ, पदाति, भारवाही, चर, पोत और उपदेष्टा यह अष्टविध सेनाङ्ग, वस्त्रादि और अन्नादिमें विषयोग, अभिचार, अरि, मित्र और उदासीनका विषय, पथगमनका ग्रहनक्षत्रादिजनित समग्र गुण, भूमिगुण, आत्मरक्षा, आश्वास, रथादि निर्माणका अनुसन्धान, मनुष्य, हस्ती, अश्व और रथसज्जाका उपाय, विविधव्यूह, विचित्र युद्धकौशल, धूमकेतु आदि ग्रहोंका उत्पात, उल्कादि निपात, सुप्रणालीक्रमसे युद्ध, पलायन, अस्त्रशस्त्रका शाणप्रदान, अस्त्रज्ञान, सैन्यव्यसनमोचन, सैन्योंका हर्षोत्पादन, पीड़ा, आपत्काल, पदातिज्ञान, खातखनन, पताकादि प्रदर्शनपूर्वक शत्रुके अन्तःकरणमें भयसञ्चारण, चोर, उग्रस्वभाव, अरण्यवासी, अग्निदाता, विषप्रयोक्ता, प्रतिरूपकारी प्रधान व्यक्तिका भेद, वृक्षच्छेदन, मन्त्रादि प्रभावसे हाथियोंका बलह्रास, शङ्का उत्पादन और अनुरक्त व्यक्तिका आराधन तथा विश्वासजनन द्वारा परराष्ट्रमें पीड़ाप्रदान, सप्ताङ्गराज्यका ह्रास, वृद्धि और समता, कार्यसामर्थ्य, कार्यका उपाय, राष्ट्रवृद्धि, शत्रु मध्यस्थित मित्रका संग्रह, बलवान्का पीड़न और विनाशसाधन, सूक्ष्म व्यवहार, खलका उन्मूलन, व्यायाम, दान, द्रव्यसंग्रह, अभृतव्यक्तिका भरणपोषण, भृतव्यक्तिका पर्यवेक्षण, यथाकालमें अर्थदान, व्यसनमें अनासक्ति, भूपतिका गुण, सेनापतिका गुण, त्रिवर्गका कारण और गुणदोष, असत्

राजा ही है। राजाको उचित है, कि वे सुनीतिका शासन करें और अनीतिओंको दण्डविधानादि द्वारा सुपथ पर लावें। इसी कारण राजाओंको राजनीति-विशारद होना उचित है।

अग्निपुराणमें नीतिका विषय इस प्रकार लिखा है,—

'रामने लक्ष्मणको नीति विषयका जो उपदेश दिया था, वह इस प्रकार है,—

विनय ही नीतिका मूल है। शास्त्रनिश्चयके द्वारा विनयकी उत्पत्ति होती है। इन्द्रियविजयको ही विनय कहते हैं। इसी मनुष्यको विनीत भावमें रहना आवश्यक है। आत्मज्ञान, प्रज्ञा, धृति, दक्षता, सामर्थ्य, धारयिष्णुता, उत्साह, वाक्यसंयम, औदार्य, आपत्कालमें सहिष्णुता, प्रभाव, शुचिता, मैत्र, त्याग, सत्य, कृतज्ञता, कुल, शील और दम ये सब गुण सम्पत्तिके हेतु हैं।

इन्द्रियां मत्तहस्तीकी तरह स्वभावतः उद्दाम हो कर हृदयको विघूर्णित करती हैं और विषयरूप विशाल अरण्यकी ओर दौड़ती हैं। इस समय ज्ञानरूप अङ्कुश द्वारा उन्हें वश करना कर्त्तव्य है। जो मनुष्य ऐसा नहीं करते वे प्रज्वलित अग्निकी शिखाओंमें दग्ध कर होते हैं। मद्य, अग्नि, जल और इन्द्रिय इनमें से किसी पर विश्वास न रखना चाहिए। विशेषतः इन्द्रियकी शक्ति और वेग सबसे अधिक है। योगसिद्ध परमर्षिगण भी सहसा इन्द्रियवेगसे विचलित होते देखे गए हैं। धैर्यरूप आलानमें ज्ञानरूप शृङ्खलसे जब तक नहीं बंधा जायगा, तब तक इन्द्रियरूप मत्तहस्तीको वशीभूत करना बिलकुल असाध्य है। इन्द्रियोंसे बुद्धि विचलित होती, मन चञ्चल बनता, हृदय चञ्चल हो जाता, आत्मा अवसन्न हो जाती, चैतन्य विच्छिन्न होता तथा प्राण विपन्न हो जाता है। अतएव जहां तक हो सके इन्द्रियहस्तीको वश करना सबका कर्त्तव्य है। इन्द्रियरूप दुर्दान्त हस्तीको वशीभूत करनेसे संसार यहां तक कि स्वयं ईश्वर भी वशीभूत और पराजित हो जाते हैं। ईश्वरको वशमें लानेसे निर्वाणरूप परमपद प्राप्त होता है इसमें जरा भी सन्देह नहीं।

काम, क्रोध, लोभ, हर्ष, मान और मद इनका नाम अरि षड्वर्ग है। इस षड्वर्गका परिहार नहीं करनेसे सुख किसी कालमें मिल नहीं सकता। शास्त्रमें काम को विषाग्निस्वरूप माना है, क्योंकि इसकी ज्वाला, विष और अग्निसे भी भयानक है। नितान्त प्रशान्तचित्त और कामासक्तमें पतित होनेसे एकान्त अस्थिर होता है। इस संसारमें कामपरायण मनुष्योंका जैसा अधःपतन होता है, वैसा और किसीसे नहीं होता। अतएव ज्ञानरूप सुनीतिके बलसे कामासक्तको सुझाना एकान्त कर्त्तव्य है।

जितने प्रकारके शत्रु बतलाए गए हैं उनमेंसे क्रोध सबसे प्रधान शत्रु है। इसी कारण क्रोधको महारिपु कहा है। शरीरमें क्रोधके रहनेसे अन्य शत्रुका प्रयोजन नहीं पड़ता। क्रोध सारी वस्तुओंको विफल कर डालता तथा वस्तुओं को भी विकल करता है। क्रोध और विषधर अजगर दोनों ही एक पदार्थ हैं। सांप देखने पर मनुष्य जिस तरह डर जाते हैं उसी तरह वे क्रोधी व्यक्तियोंसे भी डरते और उद्विग्न होते हैं। क्रोधित व्यक्तिको हिताहितका ज्ञान नहीं रहता। बहुतसे मनुष्य क्रोधमें आ कर आत्महत्या तक भी कर डालते हैं। क्रोध साक्षात् कृतान्त-स्वरूप है। बहुतसे धर्म तमोगुणके प्रभा संसार या सृष्टिविनाशके लिए ही क्रोधका जन्म हुआ है। अतः क्रोधका त्याग करनेसे ही सुख मिलता है। जो क्रोधका त्याग नहीं करते, उन्हें हमेशा अशुभ और अशान्तिभोग करना पड़ता है। क्रोधी मनुष्य किसी समय शान्तिलाभ नहीं कर सकता। शान्ति नहीं होनेसे जीवन वृथा और विडम्बनामात्र है। काम कुछ कर क्रोधको आश्रय देना कभी उचित नहीं है। इसीसे हर एकको क्रोधका परित्याग करना चाहिए। विशेषतः जो राजपद पर प्रतिष्ठित हैं, उन्हें क्रोधका परिहार करना परमधर्म है। क्रोधी नरपति नरपति नामके अयोग्य है।

लोभका आकार प्रकार और क्षमतादि अतीव भीषण है। समस्त संसार मिल जाने पर भी उनकी परितृप्ति नहीं होती, लोभसे बढ़ कर और दूसरा महापाप है ही नहीं। लोभसे बुद्धि विचलित और विषयलिप्सा प्रादुर्भूत होती है। विषयलोलुप व्यक्तिको किसी लोकमें सुख नहीं। लोभी व्यक्ति सदा लुब्ध वस्तुकी खोजमें रहता है। सुख उसे छोड़ कर बहुत दूर चला जाता है। इस कारण लोभीका सुख आकाशकुसुमवत् और अप्रकल्पना

वत् एकान्त अलीक है। अतएव प्रत्येकको लोभका त्याग करना विधेय है।

मोहका नाम पूर्ण विकार है। अन्यान्य विकारके प्रतिकारकी सम्भावना है, किन्तु मोहविकारकी औषध या दवा कुछ भी नहीं है। एकमात्र सद्गुरु और सद्शिक्षा इसकी औषध है। मोहसे मृत्युकी सृष्टि हुई। अतएव मोहको दूर करना हरएकका धर्म है।

आन्वीक्षिकी, त्रयी, वार्त्ता और दण्डनीति इन विषयोंमें जो विशेष अभिज्ञ और क्रियावान् हैं, उन्हीं सब मनुष्योंके साथ राजा विनयान्वित हो कर यथायथ राजकार्यकी पर्यालोचना करें। आन्वीक्षिकीमें अर्थविज्ञान, त्रयीमें धर्माधर्म, वार्त्तामें अर्थानर्थ और दण्डनीतिमें न्यायान्याय प्रतिष्ठित है।

अहिंसा, सुनृतवाक्य, सत्य, शौच, दया और क्षमा इनका सर्वदा अनुष्ठान करना चाहिये। सतत प्रियवाक्यकथन, दूसरेका दुःख दूर करनेमें तत्पर, दरिद्रोंका भरणपोषण, दुर्बल और शरणागतोंकी रक्षा ये सब कार्य सर्वापेक्षा उपकारी हैं।

जो शरीर आधिव्याधिका मन्दिर है, जो आज या कल अवश्य ही विनष्ट होगा, जो मांस, मूत्र और पुरीषादि असार वस्तुकी समष्टि है, उस शरीरकी रक्षाके लिए किसी प्रकारकी दुर्नीतिका अवलम्बन करना सर्वतोभावसे निषिद्ध है।

अपने सुखके लिए किसीको कष्ट देना सङ्गत नहीं है। जिस प्रकार मनुष्य पूजनीय सज्जनको अञ्जलि प्रदान करते हैं, कल्याणकामनासे दुर्जनके निकट उसी प्रकार वा उससे भी बढ़ कर अच्छी तरहसे अञ्जलिका विधान करें।

क्या साधु, क्या असाधु, क्या शत्रु, क्या मित्र अथवा दुर्जन या सुजन सभीको हमेशा प्रियवाक्यसे सम्भाषण करें। मिष्टवाक्यकी अपेक्षा श्रेष्ठ वशीकरण और दूसरा नहीं है। शत अपराध भी मीठी बातोंसे उसी समय माफ हो जानेकी सम्भावना है। यह सब जान कर मीठी बातोंका प्रयोग सर्वदा करना उचित है। जो प्रियवादी हैं, वे ही देवता और जो क्रूरवादी हैं वे ही पशु हैं। भक्ति और आस्तिकतापूर्ण हृदयसे सर्वदा देवपूजा विधेय है। देवतावत् गुरुजनोंका और आत्मवत् सुहृदोंका सादर सम्भाषण करना उचित है। प्रणिपात द्वारा गुरुको, सत्य व्यवहार द्वारा साधुको, सुकृत कर्म द्वारा देवताओंको, प्रेम वा दान द्वारा स्त्री और भृत्यको तथा दाक्षिण्य द्वारा इतर मनुष्यको वशीभूत और अभिमुख करना चाहिए।

परकार्यकी अनिन्दा, स्वधर्मका प्रतिपालन, दीनों पर दया सर्वदा मधुरवाक्यका प्रयोग, अकृत्रिम मित्रका प्राण दे कर उपकार, गृहागत व्यक्तिको आश्रयदान, शक्तिके अनुसार दान, सहिष्णुता, अपनी समृद्धिमें अनुत्सेक, दूसरेकी उन्नतिमें अमत्सर, जिससे मनुष्यके हृदयमें चोट पहुंचे, ऐसी बातका न कहना, जिससे मनुष्यका किसी प्रकारका अनिष्ट होनेकी सम्भावना हो, ऐसे कार्यका न करना, जिससे इहलोक विनष्ट हो, ऐसे कार्यमें प्रवृत्त न होना, जिससे अपनी और दूसरेकी ग्लानि हो, ऐसे कार्यमें हाथ न डालना, मौनव्रतचरिष्णुता, बन्धुओंके साथ बहुसंयोग, स्वजन पर समदृष्टि ये सब कार्य व्यवहारनीति कहे गए हैं और यही महात्माओंका चरित्र है। (शान्तिपु० १५७-१५८ अ०)

आर्यजातिकी सामाजिक उन्नतिके साथ नीतिशास्त्रका समादर है, इसका यथेष्ट प्रमाण महाभारतसे मिलता है। अभी जो सब नीतिशास्त्र प्रचलित हैं उनमेंसे उशनाप्रणीत शुक्रनीति और कामन्दकप्रणीत कामन्दकीय नीतिसार प्रधान और प्राचीन हैं। इसके अलावा क्षेमेन्द्रविरचित नीतिकल्पतरु वा नीतिलता, लक्ष्मीपतिरचित नीतिगर्भित शास्त्र, विद्यारण्यतीर्थकृत नीतितरङ्ग, नीतिदीपिका, वेतालभट्टकृत नीतिप्रदीप, याहिवेदकृत नीतिमञ्जरी, शम्भुराजरचित नीतिमञ्जरी, नालकण्ठका नीतिमयूख, वररुचिकृत नीतिरत्न, चण्डेश्वरकृत नीतिरत्नाकर, सोमदेवसूरिकृत नीतिवाक्यामृत, व्रजराज शुक्लरचित नीतिविलास, कर्मशङ्करकृत नीतिविवेक, घटकर्परकृत नीतिसार, मधुसूदनरचित नीतिसारसंग्रह, चाणक्यनीति, हितोपदेश, पञ्चतन्त्र आदि ग्रन्थ देखनेमें आते हैं।

**नीति**—हिमालयपर्वतके सन्निकटस्थ गढ़वाल जिलेके अन्तर्गत एक गिरिपथ। यह अक्षा० ३०° ४६ १०

नीहारसे ढका रहता है। इस समय उक्त गिरिपथ छोड़ कर पर्वत पर चढ़नेका और दूसरा स्वतन्त्र पथ नहीं है। कुमायुन पर्वतवासी कहते हैं, कि कई वर्ष हुए यहांके अपरापर गिरिपथ दुर्गम हो गए हैं। पहले जो स्थान तरु उद्भिदोंसे शोभित था अभी वह स्तूपाकार तुषारसे आच्छादित है।

भोटवासियोंका विश्वास है, कि पर्वतशिखरसे वायुके अल्प आघातसे प्रचुर निहाराशि स्खलित हो कर निम्नदेशमें गिर सकती है, इस आशङ्कासे वे बन्दूक या वाद्ययन्त्रका शब्द नहीं करते।

१८१८ ई०में कप्तान वेबने वाणिज्यके बहाने चीनके साथ सम्बन्ध स्थापन करनेके लिए नीतिके निकटवर्ती चीनराज-अधिकृत टेकनगरमें व्यवसाय करनेकी चेष्टा की थी लेकिन उनका मनोरथ सिद्ध नहीं हुआ।

नीतिघोष ( सं० पु० ) नीतिरेव नीत्यात्मको वा घोषो यस्य। १ वृहस्पतिका रथ। नीतेर्नयस्य घोषः ध्वनिः। २ नयध्वनि।

नीतिज्ञ ( सं० त्रि० ) नीतिं जनाति ज्ञा-क। नीतिवेदी, नीतिकुशल, नीतिका जाननेवाला।

नीतिप्रदीप ( सं० पु० ) १ नीतिरूप प्रदीप। २ ज्ञानलोक। ३ वेतालभट्टकृत एक नीतिग्रन्थ।

नीतिमत् (सं० त्रि०) प्राशस्त्येन नीतिर्विद्यतेऽस्य, मतुप्। प्रशस्त नीतियुक्त, सदाचारी।

नीतिमान् ( हिं० वि० ) नीतिपरायण, सदाचारी।

नीतिरत्न ( सं० क्ली० ) १ वह जिसमें नीतिकथारूप बहुमूल्य रत्न निहित है। २ वररुचि-कृत ग्रन्थविशेष, वररुचिका बनाया हुआ एक ग्रन्थ।

नीतिशाक्यामृत ( सं० क्ली० ) १ सहितवचनापूर्ण और ज्ञानगर्भ अमृतमय प्रसङ्ग। २ स्वनामख्यात ग्रन्थ।

नीतिविद्या ( सं० स्त्री० ) नीतिविषयक विद्या।

नीतिशास्त्र ( सं० क्ली० ) नीतीनां शास्त्रं। नीतिज्ञापक शास्त्रभेद, वह शास्त्र जिसमें मनुष्यसमाजके हितके लिए देश, काल और पात्रानुसार आचार-व्यवहार तथा प्रबन्ध और शासनका विधान हो। शोधनसुत्र, कामन्दक, पञ्चतन्त्र, नीतिसार, नीतिमाला, नीतिमयूख, हितोपदेश और चाणक्यसार संग्रह आदि ग्रन्थ नीतिशास्त्र नामसे प्रसिद्ध हैं। नीति देखो।

नीतिसङ्कलन ( सं० क्ली० ) ज्ञानगर्भ और नीतिविषयक प्रसङ्गमाला सन्निविष्ट ग्रन्थ।

नीतिसार ( सं० पु० ) नीतिरेव सारो यस्य। इन्द्रके प्रति वृहस्पति कर्तृक नीतिशास्त्रभेद। चाणक्यने इसीसे संग्रह करके चाणक्यशतक लिखा है।

नीथ ( सं० पु० ) नयति प्रापयतीति नी-कथन ( हनिकुषि-नीरमिकाशिभ्य-क्थन्। उण् २।२ ) १ नियन्ता। २ प्रापयिता। नी-भावे क्थन्। ३ नयन। ४ स्तोत्र। ५ प्रापणहेतु, नयनहेतुभूत। ( क्ली० ) ६ जल।

नीध्र (सं० क्ली०) नितरां ध्रियते इति नि-धृ सुस्नाविभुजादित्वात् कः। १ वल्मीक, छाजनको ओलती। २ वन जङ्गल। ३ नेमि, पहियेका चक्कर। ४ चन्द्र, चन्द्रमा। ५ रेवतीनक्षत्र।

नीनाह (सं० पु०) नि-नह-भावे घञ्, बाहुलकात् दीर्घः। निबन्ध, बन्धन।

नीप ( सं० पु० ) नी-प ( पानीविषिभ्यः पः। उण् ३।२३ ) बाहुलकात् गुणाभावः। १ कदम्बवृक्ष। २ भूकदम्ब। ३ बन्धूकवृक्ष, दुपहरिया। ४ नीलाशोकवृक्ष, अशोक। ५ देशभेद, एक देशका नाम। ६ गिरिका अधोभाग, पहाड़का निचला हिस्सा। ७ पारराजके पुत्र। ८ नीपका वंश।

नीप ( अ० पु० ) दो चीजोंको बांधने या गांठ देनेके लिए रस्सीका फेरा या फंदा।

नीपर (अ० पु०) १ लंगरमें बंधी हुई रस्सियोंमेंसे एक। २ उक्त रस्सीके बन्धनको कसनेके लिये लगा हुआ डंडा।

नीपराज ( सं० पु० ) राजकदम्बवृक्ष।

नीपातिथि ( सं० पु० ) कण्ववंशोद्भव एक ऋषि। इन्होंने ऋग्वेदके ८म मण्डलके ३४ सूक्तकी रचना की।

नीप्य ( सं० त्रि० ) नीपे गिरेधोभागे भवः, नीप-यत्। १ जो पर्वतके नीचे उत्पन्न हो। ( पु० ) २ रुद्रभेद, एक रुद्रका नाम।

नीबू ( हिं० पु० ) १ मध्यम आकारका एक पेड़ या झाड़ जिसका फल खाया जाता है और जो पृथ्वीके गरम प्रदेशोंमें होता है, जम्बीर, कागजी नीबू। संस्कृत पर्याय-निम्बूक, अम्लजम्बीर, दन्ताघातशोधन, अम्लसार,

नीबूके पेड़से कभी कभी गोंद निकलता है। १८५५ ई०में मछलीपत्तनमसे मन्द्राज-महामेलेमें इसका गोंद भेजा गया था। इसके फलसे उत्तम सुगन्धित तेल बनता है। इङ्ग्लैंडमें जो जल प्रस्तुत होता है, यह इस तेलका एक प्रधान उपादान है। नीबूके छिलकेको दबा कर और बकयन्त्रकी सहायतासे भली भांति निचोड़ कर जो गन्धद्रव्य तैयार होता है, उसे सीट्राट कहते हैं।

नीबूका छिलका उष्ण, शुष्क और बलकारक होता है। इसके बीचका सारांश शैत्यगुणसम्पन्न और बीज, पत्ता तथा फूल उष्ण और शुष्ककारक एवं रस शैत्योत्पादक और सङ्कोचक होता है। किसी किसीका कहना है कि इस फलके सेवन करनेसे शरीरसे विषाक्त पदार्थ निकल जाता है। यदि किसीने अहितकर विष खाया हो, तो उसको नीबू कुछ अधिक परिमाणमें खिलानेसे पाकस्थलीमें एक प्रकारकी उत्तेजना होती है और विष निकल पड़ता है। गर्भावस्थामें खानेसे यह गर्भस्थ शिशुके श्वास प्रश्वासका दोष नष्ट करता है। नीबू द्वारा प्रस्तुत जल अवसादक और छिलका आमाशय पीड़ामें उपकारी होता है। चीनीके साथ इसका गूदा मिला कर एक प्रकारका खाद्य तैयार किया जाता है, किन्तु यह कुछ तिक्तस्वादविशिष्ट होता है।

इसे बङ्गालमें नेबू, बिजोरा, बेजपुरा और बड़ा नेबू, हिन्दीमें बिजौरा, निम्बूक, मधुकर्कटी चकोतरा और तुरञ्ज; पञ्जाबमें बजौरी, नीम्बू, गुजरातमें बिजोरा, तुरञ्ज और बालङ्ग; बम्बईमें बीजपूर, महालुङ्ग, लिम्बु, बिजोरी; महाराष्ट्रमें मवलुङ्ग, लिम्बू; तामिलमें एलुमिच्-चम्-पजहम् वा नार्त्तम् पजहम्; तैलङ्गमें निम्मपन्डू, मार-दव्व, माधिफल-पन्डु, पुल दव्व, बीजपुरम्; मलयमें गणपतिनारङ्ग, पारसीमें तुरञ्ज और अरबीमें उत्रुज, उत्रुरेज वा उतुरिञ्ज कहते हैं।

हिमालयके बाहर गरम देशोंमें गढ़वालसे चट्टग्राम तक और मध्य भारतके नाना स्थानोंमें कागजी-नीबूका पेड़ देखा जाता है। मिट्टीके भेदसे इसके पेड़ और फलमें भी विशेषता पाई जाती है। फलका आकार प्रधानतः गोल, छिलका उजलापन लिए हरा और पकने पर पीला दिखाई पड़ता है। सानभूममें इसके पत्ते चमड़ा साफ करनेके काममें आते हैं।

वैद्यलोग इस नीबूका इस्तेमाल किया करते हैं। उनके मतसे इसका गुण—पैत्तिक-वमननिवारक, शैत्यकर और पवननिवारक है। इसका जल अत्यन्त सुस्वाद और तृष्णानिवारक तथा टटका रस मशक दंशनमें विशेष उपकारी और जीर्णनाशक होता है।

नीम (हिं० पु०) १ पत्ती भाड़नेवाला एक पेड़ जिसकी उत्पत्ति हिंदुस्तानमें होती है और जिसकी पत्तियां डेढ़ दो बित्तेकी पतली सींकोंके दोनों ओर लगती हैं। ये पत्तियां चार पांच अङ्गुल लम्बी और अङ्गुल भर चौड़ी होती हैं। इनके किनारे आरीके तरह होते हैं। विशेष विवरण निम्ब शब्दमें देखो। (फा० वि०) २ अर्द्ध, आधा।

नीमबर (फा० पु०) कुश्तीका एक पेच। यह पेच उस समय काम देता है जब जोड़ पीछेकी तरफसे कमर पकड़ कर बाईं तरफ खड़ा होता है। इसमें अपना बायां घुटना जोड़की दाहिनी जांघके नीचे ले जाते हैं, फिर बाएं हाथको उसकी टांगोंमेंसे निकाल कर उसका बायां घुटना पकड़ते और दाहिने हाथसे उसकी मुट्ठी पकड़ कर भीतरकी ओर खींचते हैं। ऐसा करनेसे यह चित गिर पड़ता है।

नीमगिर्दा (फा० पु०) बढ़ईका एक यन्त्र जो रुखानी या पेचकशकी तरहका हो कर अर्द्धचन्द्राकार होता है। यह खरादनेके समय सुराही आदिकी गर्दन छीलनेके काममें आता है।

नीमच (हिं० पु०) बङ्गाल, उड़ीसा, पञ्जाब और सिंधकी नदियोंमें मिलनेवाली एक प्रकारकी मछली। इसका मांस खानेमें अच्छा लगता है।

नीमचा (फा० पु०) खांड़ा।

नीमजां (फा० वि०) अधमरा।

नीमटर (हिं० वि०) जिसे पूरी विद्या या जानकारी न हो, अधकचरा।

नीमन (हिं० वि०) १ अच्छा, भला, नीरोग, चंगा। २ दुरुस्त, जो बिगड़ा हुआ न हो। ३ सुन्दर, अच्छा, बढ़िया।

नीमर (हिं० वि०) शक्तिहीन, बलहीन, दुर्बल।

नीमरजा (फा० वि०) १ थोड़ी बहुत रजामन्दी। २ कुछ प्रसन्नता।

नीराजना वा । १ दीपादि द्वारा प्रतिमादि देवताका आरात्रिक, देवताको दीपक दिखानेकी विधि, आरती। तिथितत्त्वमें रघुनन्दनने इस प्रकार लिखा है—

"पिष्टप्रदीपाद्यैश्चूताश्वत्थादिपल्लवैः ।
ओषधीभिश्च मेध्याभिः सर्वबीजैर्यवादिभिः ॥
नवम्यां पर्वकाले तु यात्राकाले विशेषतः ।
यः कुर्यात् श्रद्धया वीर देव्या नीराजनं नरः ।
शङ्खभेर्यादि निनदैर्जयशब्दैश्च पुष्कलैः ॥
यावतो दिवसान् वीर देव्या नीराजनं कृतम् ।
तावत् कल्पसहस्राणि दुर्गालोके महीयते ॥" (तिथितत्त्व)

पिष्ट प्रदीपादि, चूताश्वत्थादि पल्लव, मेध्या, ओषधि आदि एवं सर्ववीज यवादि द्वारा भक्तिपूर्वक नवमी तिथि, पर्वकाल अथवा यात्राकालमें देवीकी आरती उतारनी चाहिए। इस समय शङ्ख, भेरी आदिका शब्द और जय-शब्दोच्चारण भी करना चाहिए। जो उक्त दिनोंमें देवीका नीराजन करता है, उसका कल्पसहस्र तक दुर्गालोकमें वास होता है। नीराजन पांच प्रकारसे किया जाता है—

"पंचनीराजनं कुर्यात् प्रथमं दीपमालया ।
द्वितीयं सोदकाब्जेन तृतीयं धौतवाससा ॥
चूताश्वत्थादिपत्रैश्च चतुर्थं परिकीर्तितम् ।
पंचमं प्रणिपातेन साष्टांगेन यथाविधि ॥"
(कालोत्तरतन्त्र)

पहले दीपमाला द्वारा आरती करनी चाहिए, पीछे उदकाब्ज अर्थात् पद्मयुक्त जल, उसके बाद धौतवस्त्र, चूताश्वत्थादि पल्लव और प्रणिपात द्वारा नीराजन करनेका विधान है। इसीको पञ्चनीराजन कहते हैं। आरात्रिक प्रदीप द्वारा नीराजन करना होता है, इस प्रदीपमें ५ वा ७ बत्ती बलती हैं।

"कुंकुमागुरुकर्पूरघृतचन्दननिर्मिताः ।
वर्त्तिकाः सप्त वा पंच कृत्वा वन्दापनीयकम् ॥
कुर्यात् सप्तप्रदीपेन शंखघंटादिवाद्यकैः ।
हरेः पंचप्रदीपेन बहुशो भक्तितत्परः ॥"
(पाद्मोत्तरख० १०७ अ)

कुङ्कुम, अगुरु, कर्पूर, घृत और चन्दन द्वारा सप्त या पञ्च वर्त्तिका निर्माण करनी चाहिए। पीछे शङ्ख, घण्टा आदि बाजा बजाना चाहिए। विष्णुविषयमें पञ्च प्रदीप द्वारा भक्तिपरायण हो कर आरती उतारनी चाहिए। हरिभक्तिविलासमें लिखा है, कि आरती करनेके पहले मूलमन्त्रसे तीन बार पुष्पाञ्जलि देनी चाहिए और महावाद्य तथा जयशब्दपूर्वक शुभपात्रमें घृत वा कर्पूर द्वारा विषम वा अनेक वर्त्तिका जला कर नीराजन करना चाहिए।

"ततश्च मूलमन्त्रेण दत्त्वा पुष्पाञ्जलित्रयम् ।
महानीराजनं कुर्यात् महावाद्यजयस्वनैः ॥
प्रज्वालयेत्तदर्थंच कर्पूरेण घृतेन वा ।
आरात्रिकं शुभे पात्रे विषमानेकवर्त्तिकम् ॥"
(हरिभ० वि०)

पहले विष्णुके चतुष्पादतल और नाभिदेशमें दो बार पीछे मुखमण्डलमें एक बार और सब अङ्गोंमें ७ बार आरती उतारनी चाहिये।

अनेक वत्तियां बाल कर आरती करनेसे कल्पकोटि तक विष्णुलोकमें वास होता है।

"बहुवर्त्तिसमायुक्तं ज्वलन्तं केशवोपरि ।
कुर्यादारात्रिकं यस्तु कल्पकोटिं वसेद्दिवि ॥"
(स्कन्दपुराण)

पूजादि मन्त्रहीन वा क्रियाहीन होनेसे यदि पीछे नीराजन किया जाय, तो पूजा सम्पूर्ण समझी जाती है अर्थात् पूजादिमें जो सब अभाव है, वह नीराजनसे पूरा हो जाता है।

'मन्त्रहीनं क्रियाहीनं यत् कृतं पूजनं हरेः ।
सर्वं सम्पूर्णतामेति कृते नीराजने शिवे ॥' (स्कन्दपु०)

देवताका नीराजन करनेसे सभी पाप विनष्ट होते हैं। जो देवदेव विष्णुका नीराजन अवलोकन करते हैं, वे सप्तजन्म ब्राह्मण हो कर अन्तमें परमपद प्राप्त करते हैं।

"नीराजनञ्च यः पश्येत् देवदेवस्य चक्रिणः ।
सप्तजन्मनि विप्रः स्यादन्ते च परमं पदम् ॥"
(हरिभ० वि०)

देवताकी आरती दोनों हाथसे लेनी चाहिए, आरती अवलोकनमात्रसे भी अशेषपुण्य लिखा है। जो ऐसा करते हैं उनके कोटिकुल उद्धार पाते हैं और अन्तमें उन्हें विष्णुका परमपद प्राप्त होता है।

होप ( A. J. Hope ) साहबने अपना खुरज्योतियुक्त नीलम ( Sapphire Maveilleux ) सबके सामने दिखाया था जिससे दिनको नीला और रातको बैंगनी रंगको रोशनी निकलती थी। इङ्गलैंडके महाराज ४र्थ जार्जने राजमुकुट धारण करनेके लिए एक बड़ा नीलम खरीदा था। मिर्जापुरके महन्तके पास किसी समय अत्यन्त उत्कृष्ट एक खण्ड इन्द्रनील था।

नीलमक्षुष्ठ ( सं० पु० ) नीलवनमुद्ग, नकुल।

नीलमक्षिका ( सं० स्त्री० ) नीला नीलवर्णा मक्षिका, नीली मक्खी।

नीलमञ्जरी ( सं० स्त्री० ) नीलनिर्गुण्डी।

नीलमणि ( सं० पु० ) नीलः नीलवर्णः मणिः। स्वनामख्यात मणिविशेष, नीलम। नीलम देखो।

नीलमण्डल ( सं० क्ली० ) परुष, फालसा।

नीलमल्लिका ( सं० स्त्री० ) १ विल्व, बेल। २ कपित्थ, कैथ।

नीलमाधव ( सं० पु० ) नीलो नीलवर्णो माधवः। १ विष्णु, जगन्नाथ।

नीलमाष ( सं० पु० ) नीलः माषः। राजमाष, काला उरद।

नीलमोलिक ( सं० पु० ) नीलवर्णनिमीलनमस्त्यस्येति नील-मील-ठन्। खद्योत, जुगनू।

नीलमृत्तिका ( सं० स्त्री० ) नीला नीलवर्णा मृत्तिकेव। १ पुष्पकासीस, हीराकसीस। २ कृष्णवर्ण मृत्तिका, काली मट्टी। (त्रि०) नीला मृत्तिका यत्र। ३ जहां काली मट्टी हो।

नीलमेह ( सं० पु० ) मेहरोगविशेष। पित्तसे नीलमेह उत्पन्न होता है। इसमें शालसारादि वा अश्वत्थ कषायका प्रयोग करना चाहिए। इस रोगसे शुक्र नीला हो कर बाहर निकलता है, इसीसे इसको नीलमेह कहते हैं। प्रमेह देखो।

नीलमेहिन् ( सं० पु० ) नीलं नीलवर्णं शुक्रं मेहति मिह-णिनि। नीलवर्ण मेहयुक्त।

नीलमोर ( हिं० पु० ) कुररी नामक पक्षी जो हिमालय पर पाया जाता है।

नीलयष्टिका ( सं० स्त्री० ) कृष्णवर्ण इक्षुभेद, एक प्रकारकी काली ईख।

नीलरत्न ( सं० क्ली० ) इन्द्रनील-मणि।

नीलराजि ( सं० पु० ) नीलानां राजिः। तमस्तति, अन्धकारराशि।

नीलरुद्रोपनिषद् ( सं० स्त्री० ) उपनिषद्भेद।

नीलरूपक ( सं० पु० ) १ वृक्षवृक्ष, पाकरका पेड़।

नीललोचन ( सं० त्रि० ) नीलं लोचनं यस्य। नीलवर्णनेत्रयुक्त, नीली आंखवाला। जो मनुष्य शाक चुराता है, उसीकी आंखें नीली होती हैं।

"शाकहारी च पुरुषो जायते नीललोचनः॥" (शातातप)

नीललोह ( सं० क्ली० ) नीलं नीलवर्णं लोहम्। १ वर्त्तलोह, बीदरी लोहा। २ कृष्णलोह, काला लोहा।

नीललोहित (सं० पु०) नीलश्चासौ लोहितश्चेति (वर्णो वर्णेन। पा २।१।६९ ) इति सूत्रेण कर्मधारयः। १ शिव, महादेव। चैत्रमासमें नीललोहित शिवके उद्देशसे व्रत करना होता है। इस व्रतमें त्रिसन्ध्या स्नान कर रातको हविष्याशी और जितेन्द्रिय हो कर नाना प्रकारके उपहार और उत्सवके साथ शिवकी पूजा करते हैं, पीछे संक्रान्तिको उपवास और होम करके व्रत समाप्त करते हैं। भगवान् शिवके प्रसन्न होनेसे कुछ भी अलभ्य नहीं है। महादेवका कण्ठ नीला और मस्तक लोहितवर्ण है, इसीसे शिवका नाम नीललोहित पड़ा है। ( त्रि० ) २ नीलापन लिये लाल, बैंगनी।

नीललोहिता ( सं० स्त्री० ) १ भूमिजम्बु, एक प्रकारका छोटा जामुन। २ शिवपार्वती।

नीललोह ( सं० क्ली० ) वर्त्तलोह, बीदरीलोहा।

नीलवटी (सं० स्त्री०) केशरञ्जन।

नीलवत् ( सं० त्रि० ) नीलं निलयो विद्यतेऽस्य, मतुप् मस्य व। १ निवासयुक्त। २ नीलवर्णयुक्त।

नीलवर्ण (सं० क्ली०) १ रसाञ्जन, नीलमूलक। २ परुषफल, फालसा।

नीलवर्षाभू ( सं० स्त्री० ) नीला नीलवर्णा वर्षाभूः। १ नीलपुनर्णवा। ( पु० ) २ कृष्णवर्णभेक, काला बेंग।

नीलवल्ली ( सं० स्त्री० ) नीला नीलवर्णा वल्ली। वन्दाक, परगाछा, बाँदा।

नीलशोथनी ( सं० स्त्री० ) नीली, नीलका पौधा।

नीलपङ्क ( सं० पु० ) नीला या काला मांड़।

नीलसखो—हिन्दीके एक कवि। ये जैनपुर बुन्देलखण्डके रहनेवाले थे और इनका जन्म सम्वत् १८०२में हुआ था। इनके बनाए पद रसीले होते थे।

नीलसन्ध्या ( सं० स्त्री० ) नीला सन्ध्येव। कृष्ण-अपराजिता।

नीलसरस्वती ( सं० स्त्री० ) द्वितीय विद्या, तारादेवी।

नीलसस्य ( सं० क्ली० ) शस्यविशेष, बाजरा।

नीलसहचर ( सं० पु० ) नीलपुष्प, नीली कटसरैया।

नीलसार ( सं० पु० ) नीलः सारो यस्य। तिन्दुकवृक्ष, तेंदूका पेड़। इसका हीर काला आबनूस होता है।

नीलसिर ( हिं० पु० ) एक प्रकारकी बत्तख जिसका सिर नीला होता है। यह हाथ भर लम्बी होती है और सिंध, पंजाब, काश्मीर आदिमें पाई जाती है। अण्डे यह गरमीमें देती है।

नीलसिन्धुवार ( सं० पु० ) कृष्णवर्ण सिन्धुवारवृक्ष। पर्याय—शीतसहा, निर्गुण्डी, नीलसिन्दूक, सिन्दूक, कपिका, भूतकेशी, इन्द्राणी, नीलिका, नीलनिर्गुण्डी। गुण—कटु, उष्ण, तिक्त, रूक्ष, कास, श्लेष्मा, शोथ, वायु, प्रदर और आध्मानरोगनाशक।

नीलस्कन्धा ( सं० स्त्री० ) नीलः स्कन्धो यस्याः। गोकर्णीलता।

नीलस्यन्दा ( सं० स्त्री० ) नीली अपराजिता।

नीलस्वरूप ( सं० पु० ) एक वर्णवृत्त। इसके प्रत्येक चरणमें तीन भगण और दो गुरु अक्षर होते हैं।

नीला ( सं० स्त्री० ) नीली नीलवर्णोऽस्त्यस्याः अच्, ततष्टाप्। १ नीलवर्ण मक्षिका, नीली मक्खी। २ नीलपुनर्नवा। ३ नीलीवृक्ष, नीलका पौधा। ४ लताविशेष, एक लता। ५ नदीविशेष, एक नदी। ६ मल्लाररागकी एक भार्या।

नीला ( हिं० वि० ) १ आकाशके रंगका, नीलके रंगका। ( पु० ) २ एक प्रकारका कबूतर। ३ नीलम।

नीलाक्ष ( सं० त्रि० ) नीले अक्षिणी यस्य। १ नीलवर्ण चक्षुविशिष्ट, नीली आंखका। ( पु० ) २ राजहंस।

नीलाङ्कितदल ( सं० पु० ) नीलाङ्कितं दलं यस्य। तैलकन्द।

नीलाङ्ग ( सं० पु० ) नीलं अङ्गं यस्य। १ सारसपक्षी। ( त्रि० ) २ नीलवर्णाङ्ग युक्तमात्र, नीले अङ्गका।

नीलाङ्गु ( सं० पु० ) नितरां लिङ्गतीति नि-लिगि गतौ कु, धातूपसर्गयोः दीर्घत्वं। १ कृमि, कीड़ा। २ भ्रमरालो, भौंरा। ३ प्रविर, घड़ियाल।

नीलाचल ( सं० पु० ) १ नीलगिरि पर्वत २ जगन्नाथजीके निकट एक छोटी पहाड़ी।

नीलाञ्जन ( सं० क्ली० ) नीलं अञ्जनं। १ सौवीराञ्जन, नीला सुरमा। यह उपधातुविशेष है। भलीभांति शोधन कर इसका व्यवहार करना होता है। नीलाञ्जनका चूर्ण को जम्बीरी नीबूके रसमें भावना दे, पीछे धूपमें उसे एक दिन सुखा कर विशुद्ध कर लें। इस प्रकारसे शोधित नीलाञ्जन व्यवहारोपयुक्त होता है। इसका गुण—कटु, श्लेष्मा, मुखरोग, नेत्ररोग, व्रण और दाहनाशक, उष्ण, रसायन, तिक्त और भेदक है। २ तुत्थ, तूतिया।

नीलाञ्जनच्छदा ( सं० स्त्री० ) जम्बूवृक्ष, जामुनका पेड़।

नीलाञ्जना ( सं० स्त्री ) नीलं मेघं अञ्जयतीति अञ्ज-णिच्-ल्यु टाप्। विद्युत्, बिजली।

नीलाञ्जनी ( सं० स्त्री० ) नीलवत् अञ्जतेऽनयेति अञ्ज णिच्-ल्युट्, ततो ङीप्। कालाञ्जनी क्षुप, काली कपास।

नीलाञ्जसा ( सं० स्त्री० ) १ अप्सरोभेद, एक अप्सरा। २ नदीविशेष, एक नदी। ३ विद्युत्, बिजली।

नीलाण्डक ( सं० पु० ) रोहितमत्स्य, रोहित मछली।

नीलाथोथा ( हिं० पु० ) तांबेकी उपधातु, तूतिया। वैद्यकमें लिखा है, कि जिस धातुकी जो उपधातु होती है उसमें उसीका-सा गुण होता है पर बहुत हीन। तांबेका यह नीला लवण खानोंमें भी मिलता है लेकिन अधिकतर कारखानोंमें निकाला जाता है। तांबेके चूरको यदि खुली हवामें रख कर तपावें या गलावें और उसमें थोड़ासा गन्धकका तेजाब डाल दें तो तेजाबका अम्ल-गुण नष्ट हो जायगा और उसके योगसे तूतिया बन जायगा। नीलाथोथा रंगाई और दवाके काममें आता है। वैद्यकमें यह क्षारयुक्त, कटु, कसैला, वमनकारक, लघु, लेखन गुणयुक्त, भेदक, शीत-

विषय इस प्रकार लिखा है—दोष जब चतुर्थ पटलमें आश्रय लेता है, तब तिमिररोग उत्पन्न होता है। जिस तिमिररोगमें कभी कभी एकबारगी कुछ न दिखाई पड़े उसे लिङ्गनाश कहते हैं और जिसमें आकाशमें चन्द्र सूर्य, नक्षत्र, बिजली आदिकी-सी चमक दिखाई पड़े उसे नीलका कहते हैं। जब यह रोग वायुसे उत्पन्न होता है, तब सभी पदार्थ अरुणवर्ण और सचल दिखाई देते हैं। पित्त कर्त्तृक उत्पन्न होनेसे आदित्य, खद्योत, इन्द्रधनु, तड़ित् और मयूरपुच्छकी तरह विचित्र वर्ण अथवा नील कृष्णवर्ण देखनेमें आता है अथवा सफेद बादलकी तरह अत्यन्त स्थूल और मेघशून्य समयमें मेघाच्छन्नकी तरह अथवा सभी पदार्थ जलप्लावित-से मालूम पड़ते हैं। रक्त कर्त्तृक इस रोगके उत्पन्न होनेसे सभी द्रव्य रक्तवर्ण और अन्धकारमय नजर आते हैं।

यदि यह रोग कफसे उत्पन्न हो, तो सभी वस्तु श्वेतवर्ण और स्निग्ध देखनेमें आती हैं। यदि यह सन्निपातज हो, तो जिधर ही नजर दौड़ाई जाय उधर ही सभी पदार्थ हरित, श्याम, कृष्ण, धूम्र आदि विचित्रवर्णविशिष्ट और विप्लुतकी तरह दीख पड़ते हैं। ४ क्षुद्ररोग भेद। क्रोध और परिश्रम द्वारा वायु कुपित हो कर तथा पित्तके साथ मिल कर मुखदेशमें आश्रय लेती है, इससे मुखमें छोटे छोटे फोड़े निकल आते हैं जिन्हें मुखव्यङ्ग कहते हैं। इस लक्षणका चिह्न जब शरीर वा मुखमें उत्पन्न होता है, तब उसे नीलिका कहते हैं।

इसकी चिकित्सा—शिरावेध, प्रलेप और अभ्यङ्ग द्वारा मुखव्यङ्ग, नीलिका, न्यच्छ और तिलकालककी चिकित्सा करनी होती है। वटवृक्षकी कली और मसूरको एक साथ पीस कर उसका प्रलेप देनेसे यह रोग दूर हो जाता है। मधुके साथ मञ्जिष्ठा पीस कर उसका अथवा शशकके रक्तका वा वरुणवृक्षके छिलकेको छागमूत्रसे पीस कर लेप देनेसे मुखव्यङ्ग और नीलिका नष्ट होती है। पकेवानके दूध और हल्दीको पीस कर उसका प्रलेप देनेसे भी बहुत दिनोंको नीलिका जाती रहती है। दूधके साथ पीसे हुए मसूरमें घी मिला कर मुखमें प्रलेप देनेसे नीलिकारोग प्रशमित होता है और मुखकी कान्ति उज्ज्वल होती है। वटवृक्षका हरा पत्ता, मालती, रक्तचन्दन, कुट और लोध्र इन सब द्रव्योंको पीस कर प्रलेप देनेसे नीलिका जाती रहती है। इस रोगमें कुङ्कुमादि-तैल ही सर्वोत्कृष्ट है। कुङ्कुमादि-तैलकी प्रस्तुत प्रणाली—तिलतैल ८ सेर, कल्कार्थ कुङ्कुम, श्वेतचन्दन, लोध्र, पतङ्ग, रक्तचन्दन, खसकी जड़, मञ्जिष्ठा, यष्टिमधु, तेजपत्र, पद्मकाष्ठ, पद्ममूल, कुट, गोरोचना, हरिद्रा, लाक्षा, दारुहरिद्रा, गेरूमट्टी, नागकेशर, पलाशफूल, वटाङ्कुर मालती, मोम, सर्षप, सुरभिवच प्रत्येक द्रव्य आध छटांक, जल ३२ सेर।

इस तैलको धीमी आंचसे पाक कर प्रयोग करनेसे व्यङ्ग, नीलिका, तिलकालक, माषक, न्यच्छ आदि रोग प्रशमित हो कर चन्द्रमण्डलकी तरह मुखकान्ति उज्ज्वल होती है। (भावप्रकाश) ५ जलका ज्वर।

नीलिकाकाच (सं० पु०) नेत्ररोगविशेष। नीलिका देखो।

नीलिन् (सं० त्रि०) नीलः प्रशस्ततयाऽस्त्यस्य इति इन्। प्रशस्त नीलवर्ण युक्त।

नीलिनी (सं० स्त्री०) नीलिन् ङीप्। १ नीलीवृक्ष, नीलका पौधा। २ नीलवृक्षाढ्य, नीला बोना। ३ श्यामविपुटा। ४ अजमोदकी पत्नी। ५ सिंहपिप्पली।

नीलिनीफल (सं० क्ली०) नीलीबीज, नीलका बीया।

नीलिमा (हिं० स्त्री०) १ नीलापन। २ श्यामता, स्याही।

नीली (सं० स्त्री०) नीलो निष्पाद्यत्वेनऽस्त्यस्याः, नीलअच्, ततो गौरादित्वात् ङीप्। १ वृक्षभेद, नीलका पौधा। पर्याय—काला, क्लीतकिका, ग्रामीणा, मधुपर्णिका, रञ्जनी, श्रीफली, तुत्था, तूणी, दोला, नीलिनी, तूली, चोणी, मेला, नीलपत्री, राज्ञी, नीलीका, नीलपुष्पी, कालो श्यामा, शोधनी, श्रीफला, ग्राम्या, भद्रा, भारवाही, मोचा, कृष्णा, व्यञ्जनकेशी, महाफला, असिता, क्लीतनी, केशी, चोरटिका, गन्धपुष्पा श्यामलिका, रङ्गपत्री, महाबला, स्थिररङ्गा, रङ्गपुष्पा, तूलि, तूलिका, द्रोणिका।

इसका गुण—कटु, तिक्त, उष्ण, केशहितकर, कास, कफ, वायु और विषोदर, व्याधि, गुल्म, जन्तु और व्रणनाशक।

भावप्रकाशके मतसे यह रेचक, तिक्त, केशहितकर और भ्रमनाशक है।

उष्णाका गुण—उदर, प्लीहा, वातरक्त और कफवायु-

नीवारक ( सं० पु० ) नीवार एव स्वार्थे कन् । नीवार, तृणधान्यभेद, तिन्नो ।

नीवारतुण्डिका ( सं० स्त्री० ) नीवार ।

नीवि ( सं० स्त्री० ) निव्ययति निवीयते वा नि-व्ये-इञ् यलोपः पूर्वस्य दीर्घः (नौव्यौ यलोपः पूर्वस्य च दीर्घः । उण ४।१३५) १ पण, बाजो । २ वणिक्‌का मूलधन, पूंजी । ३ राजपुत्रादिका बन्धक । ४ स्त्रीकटीवस्त्रबन्ध, सूतकी डोरी जिससे स्त्रियां धोतीकी गांठ बांधती हैं, फुफुंदी, नारा । ५ वस्त्रमात्र, साड़ी, धोती । ६ कमरमें लपेटी हुई धोतीकी वह गांठ जिसे स्त्रियां पेटके नीचे सूतकी डोरीसे या यों ही बांधती है । ७ लहंगेमें पड़ी हुई वह डोरी जिससे लहंगा कमरमें बांधा जाता है, इजारबन्द

नीवीभार्य ( सं० त्रि० ) मैल आदिसे बचानेका वस्त्र-आच्छादक ।

नीवृत् ( सं० पु० ) नियतं वर्त्तते वसत्यत्र जनसमूहः इति नी-वृ अधिकरणे क्विप् । ततो पूर्वपदस्य दीर्घः ( नहिवृतिवृषिव्यधिरुचिसहितनिषु क्वौ । पा ६।३।११६ ) जनपद, देश ।

नीव्र ( सं० क्ली० ) नितरां व्रियते वृ-बाहुलकात् क पूर्वदीर्घश्च । १ छदिप्रान्तभाग, छप्परका सिरा या किनारा । पर्याय—वलीक, पटलप्रान्त । २ नेमि, पहियेका घेरा । ३ चन्द्र, चांद । ४ रेवतीनक्षत्र । ५ वन ।

नीशार ( सं० पु० ) निःशेषेण नितरां वा शीर्यन्ते हिमवाय्वादयोऽनेन अस्मादत्र वा शृ-घञ्, उपसर्गस्य दीर्घत्वं । १ हिम और वायुनिवारक आवरणवस्त्र, सरदी हवा आदिसे बचावके लिये परदा, कनात । २ मसहरी ।

नीषह ( सं० त्रि० ) अतिक्रम, जय ।

नीस ( हिं० पु० ) सफेद धतूरा ।

नीसानी ( हिं० स्त्री० ) तेईस मात्राओंका एक छन्द । इसमें १३वीं और १०वीं मात्रा पर विराम होता है । यह उपनामके नामसे अधिक प्रसिद्ध है ।

नीसू (हिं० पु०) जमीनमें गड़ा हुआ काठका कुंदा जिस पर रख कर चारा या गन्ना काटते हैं ।

नीहार ( सं० पु० ) निह्रियते इति नि-हृ-घञ्, उपसर्गस्य घञीति दीर्घत्वं । १ तुषार, हिम, पाला । पर्याय—अवश्याय, तुषार, तुहिन, हिम, प्रालेय, महिका, खजल, निशाजल, निहार, मिहिका । यह कफ और वायुवर्द्धक माना गया है । २ कुज्झटिका, कुहरा । निहार देखो ।

नीहार—१ हिमालयके पाददेशमें अवस्थित एक प्राचीन जनपद । यह पौराणिक उल्लिखित जनपदके दक्षिण-पश्चिममें तथा वर्त्तमान, काबुल और सारखस नदीके सङ्गमस्थल पर जलालाबादके समीप अवस्थित था । यह नगर मत्स्य और वामनपुराणमें निगर्हर वा निराहार नामसे तथा आर्यावर्त्तमानचित्रमें निगर्हर नामसे उल्लिखित हुआ है । अध्यापक लासेनके मतानुसार इस स्थानका नाम नगरहार है । २ गोमतीतीरवर्त्ती एक ग्राम ।

नीहारस्फोट ( सं० पु० ) वृहदाकार नीहारपिण्ड, बर्फका बड़ा बड़ा टुकड़ा ।

नीहारिका ( सं० स्त्री० ) आकाशमें धूएंका कुहरेकी तरह फैला हुआ क्षीणप्रकाश पुञ्ज जो अंधेरी रातमें सफेद धब्बेकी तरह कहीं कहीं दिखाई पड़ता है ।

निहारिका देखो ।

नु ( सं० अव्य० ) नौति नुदति वा । नु, नद वा मितद्र्वादित्वात् डु । १ वितर्क । २ अपमान । ३ विकल्प । ४ अनुनय । ५ अतीत । ६ प्रश्न । ७ हेतु । ८ अपदेश । ९ आदेश । १० अनुताप । ११ संशय । १२ सम्मान । १३ सम्बोधन । १४ अपमान ।

नु ( सं० पु० ) अनुस्वार ।

नुकता ( अ० पु० ) १ बिन्दु, बिन्दी । २ लगती हुई उक्ति, फबती, चुटकला । ३ दोष, ऐब । ४ घोड़ोंके मत्थे पर बांधनेका एक परदा । यह झालरके रूपका होता है और इसलिये बांधा जाता है जिसमें आंखमें मक्खियां न लगें ।

नुकताचीन ( फा० वि० ) छिद्रान्वेषी, दोष ढूंढनेवाला या निकालनेवाला ।

नुकताचीनी ( फा० स्त्री० ) छिद्रान्वेषण, दोष निकालनेका काम ।

नुकती ( फा० स्त्री० ) एक प्रकारकी मिठाई, बेसनकी छोटी महीन बुंदिया ।

नुकरा ( अ० पु० ) १ चांदी । २ घोड़ोंका सफेद रंग । ( वि० ) ३ सफेद रंगका ।

नुकरी ( हिं० स्त्री० ) जलाशयोंके पास रहनेवाली एक

दी गई थी। उन्होंने सम्राट्‌के यहां नुजिफ खांको शिकायत कर अपनी प्रधानता जमानेमें खूब कोशिश की। नुजिफके विरुद्ध जो सब षड़यन्त्र चल रहे थे, उन्हें वे नहीं जानते थे, सो नहीं। उस समय वे भारी कामोंमें उलझे हुए थे, इस कारण उन्होंने इस ओर कुछ भी ध्यान न दिया। अपनी सुशिक्षित पदातिक सैन्यके गुणसे ही वे विराट् कार्यमें क्षतकार्य हुए थे। जिस समय दिल्लीके सम्राट् अंग्रेजोंके आश्रममें थे, उस समय उनके कर्त्तृक उक्त पदातिक सैन्यका उत्कृष्टांश सुशिक्षित हुआ था। नुजिफ खांके अधीन दो दल सेना थी जिनमेंसे एक दल जर्मनवासी समरूके और दूसरा दल फरासी मेडकके अधीन था।

नुजिफ खांने निर्विघ्नतासे अपनी असाधारण क्षमताको फैलाया। वे जुल्फिकर खांकी उपाधि ग्रहण कर अमीर-उल-उमराव हुए थे। अनन्तर न्यायपरायणता और दृढ़ताके साथ ये सम्राट् और साम्राज्य दोनोंका शासन करने लगे।

नुजिब-उद्दौला (नाजिब-उद्दौला)—रोहिलखण्डके एक ख्यातनामा सुदक्ष वीरपुरुष और जमींदार। १७५७ ई०में अहमदशाहने इन्हें सेनापतिके पद पर प्रतिष्ठित किया, किन्तु बादशाहके अनुपस्थितिकालमें वजीरने नाजिब उद्दौलाके स्थान पर अपने आदमीको नियुक्त किया। दिल्लीके राजपुत्र अलीजहर पिताके वजीरके स्वभावको सहन न कर सके और नाजिबकी शरणमें पहुंचे। बादशाहने पुनर्वार नाजिब उद्दौलाको सेनापति बनाया। इस समय २य आलमगीरके वजीर साहब उद्दीनने अपनी क्षमताको दृढ़ रखनेके लिये महाराष्ट्रोंसे सहायता मांगी। यह खबर जब रघुनाथ राव (राघव)को लगी, तब उन्होंने मालवसे दिल्लीयात्रा करके नगरमें घेरा डाला। नाजिब उद्दौला किसी तरह भाग गये। राघवने हिन्दुस्थानका त्याग कर सैन्यसमूहको दो दलोंमें विभक्त कर दिया। एक दल लाहोर चला गया और दूसरा दिल्लीमें ही रहा। शेषोक्त दलका नेतृत्व दत्तजी सिन्धियाके हाथमें था। उन्होंने साहब उद्दीनके आज्ञानुसार नाजिब उद्दौला और रोहिलखण्ड-वासियोंके विरुद्ध अस्त्र धारण किया। अन्तमें नाजिब उद्दौलाने गोविन्दपन्थकी सेनाको तहस नहस कर गङ्गाके दूसरे पार मार भगाया। इसी बीचमें अहमदशाहने १७५८ ई०में पञ्जाब जीतनेके लिए आए और नाजिबके साथ मिल गए। दोनोंने मिल कर दत्तजी सिन्धियाको अच्छी तरह परास्त किया। अहमदशाहके मरने पर उनके पुत्र अलीजहरने शाहआलमकी उपाधि धारण कर सिंहासन पर अधिकार जमाया। इस समय रोहिल्लागण बहुत क्षमताशाली हो उठे थे और दिल्लीमें आ कर रहने लगे थे। सरदार नाजिबउद्दौलाने अपनी स्वाधीनता फैला दी और रोहिलखण्डमें राज्य करने लगे। १७७१ ई०के अक्तूबर मासमें इनका देहान्त हुआ।

नुजिब खां (नाजिब खां) रोहिलखण्डके एक शासनकर्त्ता। १७७२ ई०में महाराष्ट्रोंने रोहिलखण्ड पर आक्रमण कर इनके प्रचुर धन-रत्न हथिया लिए थे।

नुजीबाबाद—मुरादाबाद जिलेका एक नगर।

नजीबाबाद देखो।

नुजुफगढ़ (नाजफगढ़)—कानपुर जिलेके अन्तर्गत इलाहाबादके मध्यवर्त्ती एक नगर। यह कानपुर शहरसे १० कोस दक्षिण-पूर्व गङ्गाके किनारे अवस्थित है। वर्त्तमान समयमें यह एक प्रसिद्ध वाणिज्य स्थानमें गिना जाता है। इसके पास ही एक नीलकोठी है जिससे यह और भी प्रसिद्ध हो गया है।

नुटका—उत्तर-अमेरिकाके पश्चिम उपकूलवासी जातिविशेष। रकिपर्वतके शीतप्रधान स्थानसे ले कर समुद्र-तट तक इनका वास है। अङ्गरेजोंने इनका 'नुटका-कलम्बीय' नाम रखा है। किन्तु यह नाम उनका देशीय नहीं है। दलभेदसे ये कई नामोंसे पुकारे जाते हैं, यथा चेनुक, क्लोटसप, वाकश, सुल्टलोमा वा क्लामथ।

ये देखनेमें अङ्गरेजोंसे गोरे होते हैं। किन्तु देश व्यवहारके अनुसार ये अपने सर्वाङ्गमें नाना प्रकारका मट्टी लेपे रहते हैं। इनके मस्तकका आकार अपरापर मनुष्योंके जैसा होता है लेकिन कुछ चिपटा होता है। इस कारण इनका मस्तक किस जातिके जैसा है, इसका निरूपण करना कठिन हो जाता है। जब लड़का जन्म लेता है तब उसके मस्तकमें दोनों बगल काठकी पटरी जोरसे बांध देते हैं। कुछ कालके बाद ही उसका मस्तक सदाके लिए चिपटा हो जाता है। आश्चर्यका विषय यह

गत शताब्दीमें प्रवुके हाथमें यह नगर बसाया गया है। यहांसे १५ मील दक्षिण-पूर्व पेरिमलिङ्ग ग्राम तक जो रास्ता गया है, वही इस नगरका प्रवेशपथ है। यहां मारियम्म और ग्रामके अनेक दरगत हैं।

नूजगढ़ा—कृष्णा जिलेके अन्तर्गत एक ग्राम। यह विनुकोण्डसे ८ मील दक्षिणमें अवस्थित है। यहांके अग्र-यारुदेवमन्दिर और मंडपके सामने स्तम्भगात्रमें शिला-लिपि उत्कीर्ण है। ग्रामसे १ मील उत्तरमें एक प्राचीन दुर्गका भग्नावशेष देखनेमें आता है।

नूजिकल—दक्षिण-भारतकी एक नदी। यह कूर्ग राज्यके पश्चिमघाट पर्वतकी मेरकारा शाखाके निकटवर्त्ती सम्पाजी उपत्यकासे निकलती है और पश्चिमाभिमुख होती हुई मन्द्राजके दक्षिण कणाड़ा जिलेको पार कर कासरगोड़के निकट बसवनी नामके आरब्योपसागरमें गिरती है।

नूत (सं० वि०) नू-स्तवने कर्मणि क्त। स्तुत, प्रशंसित।

नूत (हिं० वि०) १ नूतन, नया। २ अनोखा, अनूठा।

नूतन (सं० वि०) नवएव तनप्‌ नवस्य नूरादेशय। (नवस्य नूरादेशस्त्नप्तनप्खाश्च प्रत्यया वक्तव्याः। वार्त्तिक ५।४।२५) इत्यस्य वार्त्तिकोक्त्या तनप्‌। १ अपुरातन, नया, नवीन। पर्याय—प्रत्यग्र, अभिनव, नव्य, नव, नवीन, नूत्न, सद्यस्क, अजीर्ण, अभ्यय, प्रतिनव। २ विलक्षण, अपूर्व, अनोखा।

नूतनगुड (सं० पु०) अभिनव गुड, नयागुड़।

नूतनद्वीप—भारतमहासागरके बोर्नियो द्वीपके उत्तर-पूर्वमें अवस्थित एक द्वीपपुञ्ज। इसके उत्तर और दक्षिणमें इसी नामके दो छोटे छोटे द्वीप हैं। उत्तरस्थ द्वीप-पुञ्ज अक्षा० ४° ४५' उ० और देशा० १०°८' पू०में पड़ता है। अक्तूबरसे दिसम्बर मास तक बहुतसे जहाज इसी द्वीपके दक्षिणपथ हो कर निरापदसे चीनबन्दरको जाते आते हैं। दक्षिणस्थ द्वीपपुञ्ज अक्षा० १° उ० और देशा० १०८° पू०के मध्य बोर्नियोद्वीपके उत्तरपश्चिममें अवस्थित है। मधास्थ वृहत्‌द्वीप ३४ मील लम्बा और १६ मील चौड़ा है। इसकी चौड़ाई सब जगह एकसी है। इसके चारों ओर असंख्य छोटी छोटी द्वीपावली देखनेमें आती हैं। ये सब द्वीप पर्वतमय हैं। कोई कोई पहाड़ तो इतना ऊंचा है, कि उसका शिखर ४५ मील दूरसे दीख पड़ता है। यहां मलयजातिका वास है।

नूतनता (हिं० स्त्री०) नवीनता, नयापन, नूतनका भाव।

नूतनत्व (सं० पु०) नयापन, नवीनता।

नूतनपक्कम्—मन्द्राज प्रदेशके कर्नूल जिलेका एक ग्राम। यह नन्दीकोटकुरसे १२ मील दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। यहां आञ्जनेयका एक भग्नमन्दिर है जिसमें एक अस्पष्ट शिलालिपि खोदी हुई है।

नूत्न (सं० वि०) नव एव नवस्य त्नप्‌ नूरादेशय। नूतन, नया।

नूद (सं० पु०) नुदति रोगानिति नुद-क पृषोदरादित्वात्‌ दीर्घः। अश्वत्थाकार वृक्षविशेष, शहतूत। शहतूत देखो।

नून—उड़ीसाके अन्तर्गत पुरी जिलेकी एक प्रधान नदी। यह जिलेके मध्यभागसे निकल कर अक्षा० १९° ५२' ३८" उ० और देशा० ८५° ३८' पू० दयानदीमें आ कर मिल गई है। इस नदीमें कभी कभी बाढ़ आ जाया करती है जिससे तीरस्थ शस्यादि नष्ट हो जाते हैं। इसकी तीर-भूमि स्वभावतः ऊंची है और जलस्रोतको रोकनेके लिए कहीं कहीं बांध भी दे दिये गए हैं।

नून (हिं० पु०) १ नमक। २ दक्षिण-भारत तथा आसाम बरमा आदि देशोंमें मिलनेवाली आलकी जातिकी एक लता। इससे एक प्रकारका लाल रंग निकलता है। इसका व्यवहार भारतवर्षमें कम लेकिन जावा आदि द्वीपोंमें बहुत होता है।

नूनम्‌ (सं० अव्य०) नु ऊनयतीति ऊन परिहाणे अम्‌। १ तर्क, ऊहापोह। २ अर्थनिश्चय। ३ अवधारण। ४ स्मरण। ५ वाक्यपूरण। ६ उत्प्रेक्षा।

नूना—१ बालेश्वर जिलेके पहड़ा परगनेका एक प्रकाण्ड बांध। यह अक्षा० २०° ५८' से २१° १२' उ० और देशा० ८६° ५२' से ८६° ५५' पू० तक विस्तृत है। समुद्रका जल जिससे ग्राममें प्रवेश न कर सके, इसलिये यह बांध दिया गया है। किन्तु कभी कभी यह बांध अनिष्टका कारण हो जाता है। १८६७ ई०में गंगाईनदीका जल बांध रहनेके कारण बाहर निकलने नहीं पाया था जिससे

दक्षिणमें अक्षा० ३१° ३०´ उ० तथा देशा० ७५° ५२´ पू०के मध्य अवस्थित है।

नूरउद्दीन् महम्मद—एक मुसलमान ग्रन्थकार। इन्होंने 'जामो-उल-हिकायत' नामक एक ऐतिहासिक ग्रन्थ लिखा जिसे १२३० ई०में दिल्लीश्वर अलतमसके सैन्याध्यक्ष निजाम-उल-मुल्क महम्मदके नाम पर उत्सर्ग किया था।

नूरउद्दीनमहम्मद मिर्जा—अलाउद्दीन् महम्मदके पुत्र और ख्वाजा हुसेनके पौत्र। सम्राट् बाबरको कन्या गुलरुख बेगमसे इनका विवाह हुआ था। इन्हींकी कन्या सलिमा सुलताना अकबरके कहनेसे १५५८ ई०में खानखाना बैराम खांको व्याही गई थी।

नूरउद्दीनमर्क्‌दूनी—एक मुसलमान कवि। हिराटके खोरा-सन प्रदेशके अन्तर्गत जामनगरमें इनका जन्म हुआ था मशहद शहरमें इन्होंने पढ़ना लिखना समाप्त किया। बाबरशाहसे परिचित होनेके पहले हुमायूंके साथ इनका सखा-भाव था; सम्राट् हुमायूं इन्हें खूब प्यार करते थे, सभी समय अपने साथ रखते थे। इनके आचरण-से सन्तुष्ट हो कर सम्राट्‌ने सर्कदून परगना इन्हें जागीरमें दिया। तभीसे ये सर्कदूनी कहलाने लगे। सम्राट् अकबरको तरफसे इन्हें समाना परगनेकी फौज-दारी और 'नवाब-तरखान'की उपाधि मिली थी। समानाके फौजदारके पद पर रह कर इन्होंने ग़ैरमहम्मद दीवानको धनूरी नामक स्थानमें परास्त किया। ८७३ हिजरीमें इनका शरीरावसान हुआ था।

१५६८ ई० वा ९७७ हिजरीमें ये यमुना नदीसे कर्नाल तक एक नहर काट ले गए। यह नहर सेखू-नहर नामसे प्रसिद्ध है। इसी साल सम्राट् अकबर शाह-के पुत्र जहानगीरका जन्म हुआ था। आदरके साथ इन्होंने सम्राट्‌पुत्रका 'सेखबाबा' नाम रखा। सुलतान सलीम-के मान्यके लिये उक्त नहरका नाम सेखू पड़ा। विद्या-चर्चाके लिए कोई कोई इन्हें मुल्ला नूरउद्दीन् कहा करते थे। काव्य-जगत्‌में इन्होंने विशेष ख्याति लाभ की थी। सामयिक कवियोंने इन्हें "नूरी"की पदवी दी थी। इनकी बनाई हुई "दीवान" और "स्तोत्र-माला" नामक दो पुस्तक मिलती हैं।

नूरउद्दीन् शेख—एक ऐतिहासिक। इन्होंने पारस्य भाषामें "तारीख-काश्मीर" नामक काश्मीरप्रदेशका एक इति-हास लिखा है। इस ग्रन्थका शेष खण्ड हैदर मल्लिक और महम्मद अजीमसे समाप्त हुआ था।

नूरउन्निसा-बेगम—मिर्जा इब्राहिम हुसेनकी कन्या और गुलरुख बेगमकी गर्भजाता तथा मुजफ्फर हुसेन मिर्जा-की बहन। युवराज सलीमके साथ इनका विवाह हुआ था। यही सलीम भविष्यत्‌में भारतके इतिहासमें जहान्‌-गीर नामसे प्रसिद्ध हुए। १०२२ हिजरीमें ये वर्त्त-मान थे।

नूरउलहक—१ एक ग्रन्थकार, दिल्लीवासी अबदुल हकबिन सैफुद्दीनके पुत्र। इन्होंने पिताके लिखे हुए इतिहासका पूर्ण संस्कार कर "जुब्दत्-उत्-तवारिख" नामसे उसको प्रकाश किया। पूर्वग्रन्थमें जो सब भूल और त्रुटि थीं उन्हें यथास्थान पर सन्निवेशित कर इन्होंने उज्ज्वल भाषामें पुस्तक लिखी और सहीबुखारी तथा इस्लामधर्म-के विषयमें एक "सारा" लिखा। सम्राट् आलमगीरके राजत्वकालमें १६६२ ई०को इनकी मृत्यु हुई।

अल-मसालो, अल-देलावी और अल बुखारा ये सब इनके मर्यादा-सूचक नाम हैं। इनके इतिहासमें बङ्गाल, दाक्षिणात्य, दिल्ली, गुजरात, मालव, जौनपुर, सिन्धु, काश्मीर आदि देशोंके राजाओंका संक्षिप्त विवरण है।

२ एक विचारपति। ये १७८६ ई०में विद्यमान थे और बरेलीमें काजीका काम करते तथा पारस्य भाषामें कविता लिखनेमें विशेष पारदर्शी थे। पारस्य भाषामें इन्होंने तीन लाखसे भी अधिक श्लोकोंकी रचना की। इनकी कवितामेंसे श्लोकके ढंग पर लिखित कुरान-टीका, अरबी और पारसीभाषामें लिखित काशीदास ग्रन्थ कुछ मसनवी और तीन दीवान मिलते हैं। कविताशक्ति-के कारण इन्हें "सुनाइम"-की उपाधि मिली थी।

नूर-उल्ला-सुस्तरी—सम्राट् अकबरशाहकी राजसभाके एक उमराव। इनका असल नाम "नूर-उल्ला-बिन-सरीफ-उल-हुसेन उल-सुस्तरी" था। इन्होंने "मजलिस-उल्-मोमिनीन्" नामक एक ग्रन्थकी रचना की। इस विस्तृत जीवनीमें 'शिया' सम्प्रदायके विशिष्ट उमरावों-का इतिवृत्त लिखा है। इतिहासके सम्बन्धमें यह एक अमूल्य ग्रन्थ है। इस ग्रन्थके ५म मजलिस वा भागमें

दृष्टिशक्तिको सहायता मिले ; जैसे, कज्जल इत्यादि।

नेत्रवन्ध (सं० पु०) नेत्रयोर्बन्धः ६-तत्। चक्षु-द्वयको आवरणरूप बाल्यक्रीडाविशेष, आँख मिचौलीका खेल।

नेत्रबाला (हिं० पु०) सुगन्धबाला, कचमोद, वालक।

नेत्रभाव (सं० पु०) सङ्गीत या नृत्यमें एक भाव जिसमें केवल आँखोंको चेष्टासे सुख दुःख आदिका बोध कराया जाता है और कोई अङ्ग नहीं हिलता डोलता, यह भाव बहुत कठिन समझा जाता है।

नेत्रमण्डल (सं० पु०) आँखका घेरा।

नेत्रमल (सं० क्ली०) नेत्रयोर्मलम्। चक्षुका मल, आँख का कीचड़, गिद्द।

नेत्रमार्ग (सं० पु०) नेत्रगोलकसे मस्तिष्क तक गया हुआ सूत्र जिसमें अन्तःकरणमें दृष्टिज्ञान होता है।

नेत्रमीना (सं० स्त्री०) नेत्रयोः मीना मुद्रणं यस्याः, पृषोदरादित्वात् लस्य न। यवतिक्ता लता। इसके सेवनसे आँखें बन्द रहती हैं।

नेत्रमुष् (सं० त्रि०) नेत्रं तत्प्रचारं मुष्णाति मुष-क्विप्। दृष्टिका उपघातक, दृष्टिप्रचारनाशक।

नेत्रयोनि (सं० पु०) नेत्राणि योनिभिर्जातानि यस्य, नेत्राणि योनय इव यस्य इति वा। १ इन्द्र। गौतमके शापसे इनके शरीरमें सहस्र योनि-चिह्न हो गये थे जो पीछे नेत्रके आकारमें हो गये, इसी कारण इन्द्रका नाम नेत्रयोनि पड़ा। नेत्रं अत्रिलोचनं योनिरुत्पत्ति-कारणं यस्य। २ चन्द्रमा। ये अत्रिके आँखसे उत्पन्न हुए थे, इस कारण इन्हें भी नेत्रयोनि कहते हैं।

नेत्ररञ्जन (सं० क्ली०) नेत्रं रज्यते अनेन रञ्ज करणे ल्युट्। कज्जल, काजल। कालिकापुराणमें लिखा है, कि अञ्जनके मध्य सौवीर, जाम्बल, तुत्थ, मयूर, श्योकर और दर्विका ये ही छः प्रकारके प्रसिद्ध हैं। इनमेंसे सौवीर स्रवद्रूप, यामुन, प्रस्तर, मयूर और श्योकर रत्न, मेचनील तैलस—इन्हें मिला पर अथवा तैजसपात्रमें घिस कर रस निकाल लें और उसे देवदेवीको लगावें। ताम्रादि-पात्रमें घृत और तैलादि लेप कर आगको गरमीसे जो काजल तैयार होता है उसे दर्विका कहते हैं। अगर किसी प्रकारका काजल न मिले तो देवीको दर्विका अञ्जन दे सकते हैं। विधवासे प्रस्तुत किया हुआ काजल देवीको नहीं लगाना चाहिए। (कालिकापु० ७८ अ०)

नेत्ररुज् (सं० स्त्री०) रुज-क्विप्, नेत्रयोः रुक्। नेत्र-पीड़ा, नेत्ररोग।

नेत्ररोग (सं० पु०) नेत्रयोः रोगः। चक्षुपीड़ा, आँखका दर्द। इसका विषय सुश्रुतमें इस प्रकार लिखा है,—

अपने अङ्गुष्ठके उदरदेशके परिमाणसे दो अङ्गुलि नेत्रमण्डलकी लम्बाई है। इसका कुल परिमाण ढाई अङ्गुल है। इसका आकार गोस्तनके जैसा सुवृत्त और यह सब प्रकारके भूतोंके गुणसे उत्पन्न हुआ है। नेत्रमण्डलका मांस क्षितिसे, रक्त अग्निसे, कृष्ण-भाग वायुसे, श्वेतभाग जलसे और अश्रुमार्ग आकाशसे सम्भूत हुआ है। नेत्रका तृतीयांश कृष्णमण्डल है और दृष्टिस्थान कृष्णमण्डलका सप्तमांश है। दोनों नेत्रके मण्डल ५, सन्धि ६ और पटल ५ हैं। पाँचों मण्डलके नाम ये हैं,—पक्ष्ममण्डल, वर्त्मण्डल, श्वेतमण्डल, कृष्ण-मण्डल और दृष्टिमण्डल। ये सब यथाक्रमसे एक दूसरेके मध्यगत हैं। सन्धि छः प्रकारकी है, यथा—पक्ष्म और वर्त्ममध्यगत सन्धि, वर्त्म और शुक्लमध्यगत सन्धि, शुक्ल और कृष्णमध्यगत सन्धि, कृष्णमण्डल और दृष्टिमण्डलकी मध्यगत सन्धि तथा कनीनिका और अपाङ्गगत सन्धि। पहला पटल तेजजलाश्रित, दूसरा मांसाश्रित, तीसरा मेदाश्रित, चौथा अस्थि आश्रित और पाँचवां दृष्टिमण्डलाश्रित है। ऊर्ध्वगत शिरानुसारी दोषसमूह द्वारा नेत्रभागमें दारुण रोग होते हैं। आवि-लता, संरम्भ, अश्रुपतन, गुरुत्व, दाह, राग प्रभृति उपद्रव होनेसे अथवा नेत्तवर्त्मकोषमें शूक पूर्णकी तरह अर्थात् आँखमें काँटा निकल आया है, ऐसा बोध होनेसे किंवा इसके प्रकाशरूप वा पूर्वोक्तरूपसे क्रियाशक्तिका व्याघात होनेसे नेत्र दोषयुक्त है, ऐसा समझना चाहिए। ऐसी अवस्था होने पर अच्छी तरह चिकित्सा करना विधेय है।

नेत्ररोगका निदान- उष्णाभिताप, जलप्रवेश, दूरदर्शन, स्वप्नविपर्यय अर्थात् दिनमें सोना और रातमें जागना, स्थिरदृष्टि, रोदन, शोक, कोप, क्लेश, अभिघात, अति-मैथुन, शुक्त, काञ्जी, अम्ल, कुलथी और उरद-सेवन, वेग धारण अथवा स्वेद, रजो वा धूमसेवन, वमनव्याघात वा

तन्त्रके ८से १२ अध्याय तक इस नेत्रोन्मीलनका विशेष विवरण लिखा है।

नेत्रामय ( सं० पु० ) नेत्रस्य आमयो रोगः। चक्षुरोग, आंखकी बीमारी।

नेत्राम्बु ( सं० क्लो० ) नेत्रस्य अम्बु जलम्। अश्रु, आंसू।

नेत्राम्भस् ( सं० क्लो० ) नेत्रस्य अम्भः। अश्रु, आंसू।

नेत्रारि ( सं० पु० ) नेत्रस्य अरिः शत्रुः। सेहुण्डवृक्ष, सेहुंड़, थूहर।

नेत्रावती—मन्द्राज प्रदेशके दक्षिण कनाड़ा जिलेमें प्रवाहित एक नदी। यह अक्षा० १३° १०' १५" उ० और देशा० ७५° २६' २०" पू०से निकल कर पश्चिमकी ओर मङ्गलूरके निकट ( अक्षा० १२° ५०' उ० और देशा० ७४° ५२' ४०" पू० ) समुद्रमें आ कर गिरी है। कुमारधारी नामकी एक शाखानदी उप्पिनङ्गदि ग्रामके निकट इसमें मिल गई है। जहां पर उक्त नदी इससे मिली है, वहां इसका नाम नेत्रावती पड़ा है और इस नामसे यह मङ्गलूर तक चली गई है। बाढ़की समय छोड़ कर और सभी समय इसमें वाणिज्यकी नावें आती जाती हैं।

स्कन्दपुराणके अन्तर्गत सह्याद्रिखण्डमें लिखा है, कि सूर्यवंशोद्भव हेमाङ्गद राजाके पुत्र मयूरने अहिछत्रसे आगत वेदवित् ब्राह्मणोंको रहनेके लिए कई ग्राम दान किए। इनमेंसे नेत्रावतीके उत्तरी किनारे पर अवस्थित गजपुरि नामक एक ग्राम था जहां नृसिंहमूर्त्ति प्रतिष्ठित थी। दूसरे ग्रामका नाम था वैकुण्ठ जिसके उत्तरमें कोटीलिङ्ग, पूर्वमें सिंहेश्वर, दक्षिणमें सीतानदी और पश्चिममें लवणसमुद्र पड़ता था। यह ग्राम देवविग्रहादिके लिये जगतीतल पर विशेष मशहूर था।

( सह्याद्रि २।८।८-११ )

नेत्रिक ( सं० क्लो० ) एक प्रकारकी छोटी पिचकारी।

नेत्री ( सं० स्त्री० ) नीयतेऽनयेति नी करणे ष्ट्रन् (दाम्नी शसेति। पा ३।२।१८२) षित्वात् ङीष्। १ लक्ष्मी। २ नाड़ी। ३ नदी। नयतीति नी तृच् ङीप्। ४ अग्रगामिनी, अगुआ, सरदार। ५ शिक्षयित्री, राह बतानेवाली, सिखानेवाली।

नेत्रोपकार गुरुसे हो ( ?) नेत्रोपमं नयमतुल्यं फलं यस्य बादाम। ... भ्रभाव, स...

नेत्रोत्सव ( सं० पु० ) १ नेत्रोंका आनन्द, देखनेका मजा। २ दर्शनीय वस्तु, वह वस्तु जिसे देखनेमें नेत्रोंको आनन्द मिले।

नेत्रौषध ( सं० क्लो० ) नेत्रस्य औषधम्। १ पुष्पकसीस। २ आंखकी दवा।

नेत्रौषधी ( सं० स्त्री० ) नेत्रस्य औषधी। अजशृङ्गी, मेढ़ासिंगी।

नेत्ररगण ( सं० पु० ) रसौत, त्रिफला, लोध, ग्वारपाठा, वनकुलथी आदि नेत्ररोगोंके लिये उपकारी औषधियोंका समूह।

नेदिष्ठ ( सं० त्रि० ) अयमेषामतिशयेन अन्तिकः, अन्तिक इष्ठन् अन्तिकशब्दस्य नेदादेशः। (अन्तिक बाढयोर्नेदसाधौ। पा ५।३।६३) १ अन्तितम, निकटका, पासका। २ निपुण। (पु०) ३ अङ्कोटवृक्ष, ढेरेका पेड़।

नेदिष्ठतम ( सं० त्रि० ) नेदिष्ठ-तमप्। अत्यन्त निकट, बहुत समीप।

नेदिष्ठी ( सं० पु० ) नेदिष्ठं जन्मतः सन्निकृष्टस्थानं विद्यतेऽस्य इनि। १ सहोदर भाई। (त्रि०) २ निकटस्थ, समीपका।

नेदीयस् ( सं० त्रि० ) अयमनयोरतिशयेन अन्तिकः, अन्तिक ईयसुन्, ततो अन्तिकस्य नेदादेशः। नेदिष्ठ, समीपका।

नेदीयस्ता ( सं० स्त्री० ) नेदीयभावे-तल्-टाप्। अति समीपता।

नेनमेनी—मन्द्राजके तिनेवल्ली जिलेके शातूर तालुकके अन्तर्गत एक ग्राम। यह शातूरनगरसे ५ मील पूर्वमें अवस्थित है। यहांके अनन्तराजस्वामी-मन्दिरके सम्मुखस्थ पत्थर पर एक शिलालिपि खोदी हुई है जो चोक्कलिङ्ग नायक आदिके समय ( १५८३ सम्वत् )-की मानी जाती है। यहांके पेरुमलके मन्दिरमें भी चोक्कलिङ्गके समयमें उत्कीर्ण एक दूसरा शिलापट्ट देखा जाता है।

नेनुआ ( हिं० पु० ) घियातोरई, घिवरा।

नेप ( सं० पु० ) नयति प्रापयति शुभमिति नी-प, ततो गुणः। (पानी विषिभ्यः। उण् ३।२३) १ पुरोहित। २ उदक, जल।

नेपचून—सूर्यको परिक्रमा करनेवाला एक ग्रह। इसका

'ने' नामक स्थानमें वास करनेके कारण ही इस जातिका नाम 'नेवार' पड़ा है। इस नेवारजातिके लामाओंने पहले बौद्धमत ग्रहण करके अपने देशमें बहुत-सी बौद्धकीर्त्तियां स्थापन कीं तथा उन्हींके नाम अङ्कित पर इस स्थानका नाम नेपाल हुआ था, ऐसा लोगोंका विश्वास है। यह स्थान लेप्चाकथित 'ने' नामक स्थानसे स्वतन्त्र है।

"नेपाल" यह नाम समग्र देशका नहीं है। जिस उपत्यकामें इस राज्यकी राजधानी काठमण्डू नगर अवस्थित है, उसी उपत्यकाका नाम नेपाल है। उसीसे समग्र राज्यका नामकरण हुआ है। यह राज्य पूर्व-पश्चिममें २५६ कोस लम्बा और उत्तर-दक्षिणमें ३५से ७५ कोस चौड़ा है। यह अक्षा० २६° २५' से ३०° १७' उ० और देशा० ८०° ६' से ८८° १४' पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण ५४००० वर्गमील है।

प्राकृतिक विभाग।

नेपालराज्य स्वभावतः पश्चिम, मध्य और पूर्व इन तीन उपत्यकाओंमें विभक्त है। चार अत्युच्च पर्वतशिखर इन तीन उपत्यका-विभागके प्रधान कारण हैं। अंग्रेजाधिकृत कुमायुन प्रदेशमें अवस्थित नन्दादेवी-शिखरकी छोटी छोटी नदियोंके एक साथ मिलनेसे काली नदीकी उत्पत्ति हुई है। यही नदी नेपालराज्यके पश्चिम उपत्यकाकी सीमा है। नन्दादेवीसे सौ कोस पूर्व धवलगिरिशिखर (देशीय नाम दूधगङ्गा) अवस्थित है। इसके ठीक दक्षिण गोरखपुर नगर पड़ता है। यह पर्वतशिखर मध्य उपत्यकाके पश्चिमसीमारूपमें उपस्थित है। पूर्वोक्त नेपाल नामक उपत्यकाके ठीक उत्तर यह गोसाईंथान पर्वत दण्डायमान है। यह पर्वत शिखर पूर्व उपत्यकाके पश्चिम सीमा और धवलगिरि तथा गोसाईंथान पर्वतके मध्य उपत्यका पर अवस्थित है। गोसाईंथानसे ६५ कोस पूर्व अङ्गरेजाधीन सिकिम राज्यमें अवस्थित काञ्चनजङ्घाशिखर ही नेपालकी पूर्व-उपत्यकाकी पूर्व सीमा है। इस पर्वतके दक्षिणाङ्गके कुछ अंश और सिकिम नेपालराज्यकी पूर्वसीमा रेखारूपमें निर्दिष्ट है।

गिरिपथ।

नेपालान्तर्गत हिमालयपृष्ठको भेद कर तिब्बतराज्यमें जानेके अनेक गिरिपथ हैं। किन्तु ये सब पथ प्रायः तुषारसे ढके रहते हैं। इनमेंसे जो पथ सबसे निम्नभूमिमें अवस्थित है, वह यूरोपके सर्वोच्च पर्वतसे भी उच्च है।

१ थकला-खर पथ वा यहिपथ—यह नन्दादेवी और धवलगिरि-शिखरके मध्यस्थलमें है। शतद्रु-नदीके उत्पत्तिस्थानके समीप घर्घरा नदीकी कर्णाली नामक उपनदी निकल कर इसी राह होती हुई तिब्बतको छोड़ कर नेपालमें प्रवेश करती है। जिस स्थान पर कर्णाली नदी तिब्बतसीमामें गिरती है, उस स्थान पर थक नामक ग्राम है। इसी ग्रामके नाम पर इस पथका नामकरण हुआ है। थक ग्राममें तिब्बतसे लाए हुए लवणका विस्तृत व्यवसाय होता है।

२ मस्तं पथ—यह धवलगिरिसे २० कोस पूर्वमें अवस्थित है। धवलगिरिके पादमूलमें तिब्बतकी ओर इस नामका एक प्रदेश भी है। उसी प्रदेशके नामानुसार इस पथका नाम पड़ा है। मस्तं प्रदेश धवलगिरिके उत्तर होने पर भी वहांके राजा नेपालके करद हैं। मस्तं उपत्यका हिमालयके तुषारावृत उत्तर और दक्षिण पर्वतश्रेणीके मध्यवर्त्ती एक ऊंचे स्थान पर अवस्थित है। यह राज्य गोर्खाराज्यमालाके अन्तर्गत नहीं है। मस्तं गिरिपथके उत्तरभागमें प्रधान रास्तेके ऊपर मुक्तिनाथ नामक एक ग्राम बसा हुआ है। यह ग्राम तीर्थस्थानमें गिना जाता है और यहां भी तिब्बतीय लवणका व्यवसाय होता है। मस्तंसे आठ दिनमें और धवलगिरिके क्रोड़स्थ मालीभूमके प्रधान नगर बेनीशहरसे चार दिनमें मुक्तिनाथ तीर्थ पहुंचते हैं।

३ केरंपथ—यह गोसाईंथान पर्वतके पश्चिममें पड़ता है।

४ कुटि पथ—गोसाईंथान पर्वतसे पूर्वमें है। ये दोनों पथ राजधानी काठमण्डूके निकटवर्त्ती होनेके कारण दोनों पथ हो कर तिब्बतीय तीर्थयात्री और व्यवसायी प्रति वर्ष शीतकालमें नेपाल आते हैं। नेपालकी राजधानी काठमण्डूसे तिब्बतकी राजधानी लासा जानेका

कोस उत्तर पूर्वमें अवस्थित है। यहां दो दल पदाति और कुछ कमान हैं।

इसके बाद सुलियानानगर है। यह अयोध्या-सीमान्त पर नेपाली-स्कन्धावार है। यह नगर लखनऊसे ६० कोस उत्तरमें पड़ता है। यहांसे २५ कोस उत्तर-पूर्वमें पैल्तानागर है जहां नेपालियोंको सिलखाना और बारूदखाना है। इस प्रदेशमें गोरा बहुत पाया जाता है। सुलियानमढ़ी नामक विख्यात उपत्यका राप्ती-नदीके दोनों किनारे तक विस्तृत है।

२ मध्य उपत्यका वा गण्डक अववाहिका प्रदेश।

नेपालीलोग बहुत पहलेसे इस प्रदेशको जानते थे। वे लोग इसे सप्तगण्डकी उपत्यका कहते हैं। सप्तगण्डकीसे गण्डकनदीके उपादान-स्वरूप सात उपनदियोंका बोध होता है। ये सातों नदियां धवलगिरि और गोसाईंथान शिखरके चिरतुषारक्षेत्रसे उत्पन्न हुई हैं। सातो नदियोंके नाम ये हैं,—बरिगार, नारायणी वा शालग्रामी, श्वेतगण्डकी, मरस्यांगढ़ी, बरमड़ी, गण्डी और त्रिशूल-गङ्गा। इनमेंसे बरिगार और नारायणी; श्वेतगण्डकी और मरस्यांगढ़ी; त्रिशूलगङ्गा, बरमड़ी और गण्डी नदी एक साथ मिल कर पुनः तीन शाखाओंमें विभक्त हुई हैं। इसके बाद जिस स्थान पर ये मिल कर गण्डक नामसे सोमेश्वर पर्वतसे एक पथ हो कर बिहारमें प्रवेश करती है, उस स्थानको तथा उस गिरिपथको त्रिवेणी कहते हैं। त्रिशूलगङ्गाके उत्पत्तिस्थानके समीप छोटे बड़े २२ ह्रद हैं। इनमेंसे गोसाईंथानके शिखर पर गोसाईंकुण्ड वा नीलस्त्रियत् (नीलकण्ठ) कुण्ड ही बड़ा है। इसी ह्रदके नामानुसार समस्त पर्वत गोसाईंथान कहाता है। इस ह्रदके बीचमेंसे एक नीलवर्ण डिम्बाकृति पर्वतखण्ड निकला है। यह शिखर जल भेद कर ऊपर नहीं उठा है, बल्कि जलपृष्ठसे एक फुट नीचेमें ही है। स्वच्छजल रहनेके कारण यह साफ साफ दीख पड़ता है। वह पर्वतखण्ड नीलकण्ठ महादेवकी प्रतिमूर्त्ति रूपमें पूजित होता है। आषाढ़, श्रावण और भाद्रमासमें यहां असंख्य यात्री आ कर स्नान करते और नीलकण्ठकी पूजा करते हैं। यह पथ जैसा दुर्गम है, वैसा ही भयावह भी है। इस कुण्डके उत्तरी किनारे एक अत्युच्च पर्वत है। इस पर्वतके हृदय तीन गह्वरोंसे तीन निर्झरिणी निकली हैं। इन तीनोंका जल तीस फुट नीचेमें पतित हो कर पुनः एक ह्रदमें जमा होता है। इस त्रिधाराका नाम त्रिशूलधारा है। कहते हैं, कि समुद्र मथनेके समय विषपानके बाद शिवजी विषकी ज्वाला और तृष्णासे कातर हो कर हिमालयके इसी तुषारक्षेत्रमें जलकी खोज करते हुए आए। यहां जब जल नहीं मिला, तब उन्होंने पर्वत-गात्रमें त्रिशूलाघात किया जिससे तीन निर्झरिणीको उत्पत्ति हुई। पीछे शिवजी नीचे लेट रहे और त्रिधारा पान कर गए। इसी शयनस्थानमें गोसाईं कुण्ड वा नीलकण्ठ ह्रदकी उत्पत्ति हुई है।

ह्रदगर्भस्थ डिम्बाकृति प्रस्तरखण्ड ही उस शयित महादेवकी प्रतिमूर्त्तिके रूपमें गिना जाता है। तीर्थयात्रियांका कहना है, कि ह्रदके किनारे खड़ा हो कर देखनेसे ऐसा मालूम पड़ता है मानो भगवान् नीलकण्ठ सर्प-शय्या पर ह्रदगर्भमें सो रहे हैं। मि० ओल्डफिल्ड अनुमान करते हैं कि यह शिखरोपम प्रस्तरखण्ड बहुत पहले किसी हिम-शिलाके साथ सञ्चलित हो कर ह्रदगर्भमें इस प्रकार जड़ीभूत है। इस तीर्थस्थानमें एक क्षुद्र प्रस्तर-मय स्तूप और डेढ़ फुट ऊंची नरमूर्त्तिके सिवा और कोई प्रतिमूर्त्ति नहीं है। यहां कुछ स्तम्भ भी खड़े हैं जिनमें पहले एक बृहद्घण्टा लटका रहता था। अभी वह घण्टा नष्ट हो गया है। समस्त गोसाईंथान पर्वत पर और कहीं भी शिवमूर्त्ति वा लिङ्गका चिह्न नहीं है। इस ह्रदमें आनेके पथ पर चन्दनबाड़ी नामक ग्रामके पास एक फुट ऊंचा एक प्रस्तरखण्ड है जिसे लोग गणेशकी प्रतिमा समझ कर पूजा करते हैं। इस गणेशको वे "लोढ़ो गणेश" कहते हैं। इस गोसाईं-कुण्डसे उत्पन्न होनेके कारण गण्डककी पूर्वीय उपनदीका नाम त्रिशूलगङ्गा पड़ा है। सूर्यकुण्डनामक ह्रदके उत्तरांशसे त्रिशूलगङ्गाको एक और उपनदी वेत्रवतीसे निकली है। इसी सूर्यकुण्डसे टाढ़ी वा सूर्यवती नदीकी भी उत्पत्ति हुई है। देवीघाट नामक स्थानमें सूर्यवती त्रिशूलगङ्गामें मिली है। वह देवीघाट नयाकोट नामक एक उपत्यकाके मध्य अवस्थित है। यह भी तीर्थस्थान माना जाता है। इस स्थानकी अधिष्ठात्री देवी भैरवीकी

शस्य उर्व्वरा उपत्यकामें परिणत किया है। इन्होंने अपनी तलवारसे कोटवार नामक एक पर्वत शिखरको काट कर उसी पथ हो कर जल बहा दिया था। पुनः चोभा और कम्पादेवी पर्वतोंके मध्य जिस गह्वर हो कर बाघमती नदी प्रवाहित है, कहते हैं कि वह गह्वर मञ्जुश्रीने इस प्रकार बनाया था। मञ्जुश्रीका उपाख्यान यदि छोड़ दें, तो भी यह स्थान एक समय जलमय था और प्राकृतिक परिवर्त्तनसे बहुत समयके बाद उपत्यकामें परिणत हो गया है यह विश्वास किया जा सकता है।

उपत्यकाकी नदी।

बाघमती—यह शिवपुरी पर्वतके ऊपर उत्तरकी ओर बाघद्वार नामक स्थानमें एक निर्झरसे उत्पन्न हो कर शिवपुरी और मणिचूड़के मध्य होती हुई शिवपुरी पर्वतके ऊपर गोकर्ण नामक तीर्थस्थानके निकट स्याघमती या सिमान्दीके साथ मिल गई है। इस स्थानसे यह नदी दक्षिणाभिमुखमें प्राचीन गोकर्णेश्वर मन्दिरके समीप पहुंच गई है। पीछे गौरीघाटके मध्य होती हुई पशुपतिनाथ मन्दिरके प्रायः तीन ओर वेष्टन करके दक्षिण-पश्चिमको ओर राजधानी काठमण्डूके निकट आई है। काठमण्डू इसके दाहिने किनारे और पाटननगर बांए किनारे बसा हुआ है। पीछे यह दक्षिणको ओर एक बार होती हुई पम्पर नामक प्राचीन नगरके निकट हो कर चन्द्रगिरिपर्वतके मूलमें पहुंच गई है और यहांसे कम्पादेवी और महाभारतशिखरके मध्य चिरचिर पर्वतके निम्नस्थ द्वार हो कर नेपाल उपत्यकाको छोड़ती हुई चली गई है। यहांके लोगोंका कहना है, कि गोकर्णके निकटस्थ घाट, गौरीघाट, चम्परके निकटस्थ घाट और चिरचिर पर्वतके निकटस्थ घाट मञ्जुश्री बोधिसत्त्वकी तलवारके आघातसे उत्पन्न हुआ है। शिवमार्गी नेवार और अन्यान्य हिन्दू इनकी उत्पत्तिका विवरण प्रति स्वीकार करते हैं। विष्णुमती, धोबिखोला वा रुद्रमती, मनोहरा और हनुमानमती ये चार बाघमतीकी प्रधान उपनदियां हैं। विष्णुमतीका दूसरा नाम केशवती है। यह शिवपुरी पर्वतके दक्षिण बड़े नौनखक प्रदेशमें निकल कर विशुनाथ नामक ग्रामके निकट पर्वतको छोड़ कर उपत्यकामें प्रवेश करती है। यहांसे यह दक्षिणको ओर नागार्जुन पर्वतके चारों ओर घूम कर बालाजी और स्वयम्भुनाथ नामक तीर्थस्थानके पास और होती हुई काठमण्डू नगरके पश्चिमांशमें पहुंच गई है और पीछे नगरसे कुछ निम्न दक्षिण दिशामें बाघमतीके साथ मिलती है। इन दो नदियोंके सङ्गम स्थान पर बहुतसे मन्दिर हैं और एक बड़ा घाट भी है। यहां शवदाह करना लोग पुण्यप्रद समझते हैं, इस कारण दूर दूर स्थानोंसे आ कर लोग यहां शवदाह करते हैं। बाघमती और विष्णुमतीकी उत्पत्तिके विषयमें एक उपाख्यान है। लोगोंका कहना है, कि जब क्रकुच्छन्द नामक चतुर्थ मानव बुद्ध तीर्थदर्शनके उद्देश्यसे नेपालके शिवपुरीपर्वत पर आये, उस समय उनके कुछ अनुचरोंने इस स्थानकी शोभा देख कर बौद्धधर्म ग्रहण करना चाहा और वहां चिरकाल तक रहनेकी इच्छा प्रकट की। उनके अभिषेकके लिये क्रकुच्छन्दको कहीं भी जल न मिला। तब देवमन्त्रकी आराधना करके उन्होंने एक पर्वतमात्रमें अपना अङ्गुष्ठ प्रवेश कर दिया। उस छिद्र हो कर देवबलसे एक निर्झर निकली। उसी निर्झरकी धारा वारिमती वा बाघमती नामसे प्रसिद्ध है। तदनन्तर उसी जलसे अभिषेक हुआ। तब लोगोंके मुण्डनके बाद स्तूपीकृत केशराशि प्रस्तरीभूत हो गई। यही वर्त्तमान बौद्धोंके केशचैत्य कहलाता है। उन सब केशोंका कुछ अंश वायुसे उड़ कर जहां चला गया, वहां भी फिर उसी तरहकी जलधारा बहिर्गत हुई। उसी धारा केशवती या विष्णुमती नदी कहलाती है। फिर सुवर्णमती और कदरी नामक विष्णुमतीकी दो उपनदियां हैं। धोबिखोला या रुद्रमती शिवपुरी पर्वतसे निकल कर काठमण्डूसे डेढ़ कोस पूरब बाघमतीमें मिल गई है। इसके किनारे हरिगांव और देवपाटन अवस्थित है। मनोहरा या मणिमती मणिचूड़ पर्वतसे निकल कर पाटन नगरके सामने बाघमतीनदीमें गिरी है।

हनुमानमती महादेवपोखरा पर्वतके एक झरनेसे उत्पन्न हो कर भाटगांवनगरके दक्षिण होती हुई बाघमती नदीके साथ मिल गई है।

कृषि।

नेपालकी खेतीबारी और उद्भिज्जादिकी उत्पत्ति तथा वृद्धि वहांके जलवायु और हेमन्तादि षड़्ऋतुके ऊपर निर्भर करती है। इस राज्यके सभी स्थानोंके समतल नहीं होनेसे तथा जगह जगह उपत्यकादिके ऊंची और नीची रहनेसे यहांकी प्रकृतिका विलक्षण विपर्यय देखा जाता है। हिमालयके क्रमनिम्न प्रदेशोंमें तथा नेपालकी पार्वतीय उपत्यकादिमें सुमिष्टफल और आहारोपयोगी शाक सब्जी प्रचुर परिमाणमें उपजती है। जलवायुके गुणानुसार पर्वतांशके किसी किसी स्थानमें बड़ा बड़ा बांस और बेंतका पेड़ देखनेमें आता है। किन्तु अन्यान्य अंशोंमें केवल सुन्दरीवृक्ष और देवदारुके पेड़की ही संख्या अधिक है। इसके अलावा कहीं कहीं अखरोट, शहतूत, गोरोफल (Rashbery) आदि सुमिष्टफलोंके दरख्त भी नजर आते हैं। छोटे छोटे पहाड़ोंकी उपत्यका भूमिमें जहां ग्रीष्मकी प्रखरता अधिक है वहां सुपक्व अनानास और ईख तथा दूसरे दूसरे स्थानोंमें जौ, गेहूं, कंगनी आदिकी विस्तृत खेती होती है। यहां शीतकालमें कमलानीबू उत्पन्न होता है। पर्वतादि उच्च भूमि पर वर्षाकालमें खूब वृष्टि होती है जिससे फलादि नष्ट हो जाया करते हैं।

वर्षाकालमें पंक पड़ जानेसे ग्रीष्मऋतुमें धान जुन्हरी तथा अन्यान्य फसल अच्छी लगती है। यहां बहुत-सी जमीन ऐसी हैं जिनमें ऋतुभेदसे वर्ष भरमें तीन बार फसल लगती है। शीतकालमें जिस जमीनमें गेहूं, जौ, सरसों आदि फसल लगती है, वसन्तके प्रारम्भमें उस जमीनमें पुनः मूली, लहसुन, आलू आदि तथा वर्षाकालमें धान, मकई आदि उपजाते हैं। ढालुवां पर्वत जहां काट कर समतल बना दिया गया है, वहां मटर, उरद, चना, गेहूं और जौ आदि भी नजर आते हैं। यहां सरसों, मञ्जिष्ठा, ईख और इलायची प्रचुर उत्पन्न होती है। जहां इलायचीका पेड़ लगता है, वहां अधिक जलका रहना आवश्यक है, नहीं तो फसल उत्तम नहीं होती।

चावल ही नेपालवासियोंका खाद्य है। इस कारण राज्यके सभी स्थानोंमें एक एक तरहके धानकी खेती होती है। एतद्भिन्न नेपालमें और भी नाना प्रकारके धानकी खेती होती है जिसे नेपाली 'घिया' कहते हैं। इन सब धानोंको परिपक्व होनेमें ग्रीष्म वा वर्षाकी जरूरत नहीं पड़ती। पर्वतके ऊपर खेत जोतनेके लिये हल वा अन्य औजारकी आवश्यकता नहीं होती। वे लोग कायिक परिश्रमसे हस्त द्वारा ही जमीनको शस्यवपनोपयोगी बना लेते हैं। जमीनकी उर्वरता बढ़ानेके लिये उसमें गोबर, एक प्रकारकी काली मट्टी तथा घरके कूड़ा-करकट आदि डाल देते हैं। नेपालके तराई नामक स्थानमें चावल, अफीम, सफेद सरसों, तीसी, तमाकू आदि उपजते हैं। इस प्रदेशके चारों ओर खाल और पर्वतनिःसृत छोटी छोटी स्रोतस्विनी बहती है जिससे यहां कभी जलाभाव नहीं होता।

इस तराई प्रदेशके वनविभागमें शाल, श्वेतशाल, पियासाल, खैर, शीशम, कृष्णकाष्ठ, वट और भाञ्ज नामक एक प्रकारका पेड़, रुई, डूमर और गोंद उत्पन्न करनेवाले वृक्ष पाए जाते हैं।

पर्वतके उपरिस्थ वनमें सुन्दरी, तिलपत्र, मन्दार, पहाड़ी कटहल, कच्चूर, तालीसपत्र, मधुफल, शृङ्गाट, अखरोट, चम्पक, शिरीष, देवदारु और भाऊ आदि वृक्ष ही प्रधान हैं। इसके अलावा खाद्योपयोगी मेवा तथा सुगन्धविशिष्ट पुष्पवृक्ष भी देखनेमें आते हैं।

जमीनसे कृषककी सहायतासे नाना जातीय शस्य और उद्भिज्जादि उत्पन्न होने पर भी यहांकी मट्टीमें नाना प्रकारके कन्द, औषधलता आदि पाई जाती हैं। यहांके तिक्तास्वादयुक्त और सुगन्धविशिष्ट वृक्षादिके निर्याससे नाना प्रकारका रंग निकाला जाता है। 'जीया' नामक एक प्रकारकी लतासे चरस उत्पन्न होता है। इसका सेवन करनेसे नशा आता है। हम लोगोंके देशमें इसे नेपालीचरस कहते हैं। नेवारी लोग उक्त जीयाके पौधेकी नीरस पत्तियोंको कूट कर उससे सूत सरीखा एक प्रकारका पदार्थ निकालते हैं जिससे एक तरहका सूती कपड़ा तैयार होता है।

भूतत्त्व।

नेपालकी पार्वतीय अंशसे जो सब मूल्यवान् पत्थर और धातु पाई गई हैं, उनसे अच्छी तरह अनुमान

रहते हैं उनका आचार-व्यवहार बहुत कुछ राक्षसोंके सदृश है। १८३५ ई०में जब यह द्वीप अङ्गरेज गवर्मेण्टके अधिकारमें आया, तब अङ्गरेजोंने यनड़ियोंका अत्यन्त दूषित और पैशाचिक आचार दूर कर उनकी जातीय अवस्थाकी उन्नतिके लिए विशेष चेष्टा की; लेकिन वे अपने वन्य और असभ्य जीवनका परित्याग कर खेतीबारी और गवादिपालन द्वारा जीविका निर्वाह करनेमें राजी न हुए। ये लोग जङ्गलमें घूमना बहुत पसन्द करते हैं, श्रौकीनो क्या चीज है उसे वे जानते तक भी नहीं। ये लोग द्राविड़वंशीय हैं, सभी तेलगु भाषामें बोलते हैं और भूतयोनिकी पूजा करते हैं। ये लोग शवदेहको जमीनमें गाड़ते हैं।

येरुकाला नामक एक दूसरी भ्रमणशील जाति है। ये लोग तामिलवंशके हैं। वेड्डू, डोम्मारा, सुकाली वा लम्बाड़ी जातिकी भाषा मराठी है। हिन्दूके अतिरिक्त यहां अरबी, लब्बाई, मुगल, पठान, शेख, सैयद आदि मुसलमान तथा यूरोपीय और ईसाई लोग भी रहते हैं। इस जिलेमें पहले पहल रोमनकैथलिक मिशन और पीछे १८४० ई०में अमेरिकाके बैपटिस्ट मिशन पधारे थे। क्रमशः स्काट और जर्मनके लुथर सम्प्रदायिकोंने भी उनका अनुसरण किया।

अति प्राचीनकालमें इस प्रदेशके वाणिज्यकी विशेष उन्नति हुई थी। भारतवासी और सिंहलद्वीपवासीके साथ दूरदेशवासी रोमकजातिका वाणिज्य-संस्रव था। १७८५-८६ ई०में नेल्लूरनगरके निकटस्थ स्थानकी जमीनसे जो सब प्राचीन रोमकमुद्रा पाई गई है, मन्द्राजके गवर्नरके मुद्रित पत्रसे वह जानी जाती है *। कर्नल मैकेञ्जीने १८०६ ई०में कोयम्बतुर जिलेके स्थान स्थानमें बहुत-सी मुद्राएँ पाई हैं। १८४०से १८४२ ई०के मध्य कोयम्बतूर, शोलापुर, कडापा, मदुरा और कन्नन्-रसे १० मील पूर्व कोट्टायमके निकटवर्ती पहाड़ पर अगष्टस, क्लडियस, कैलिगुला, सेभारस, एण्टोनिनस, कमोडस, गेटा, ट्राजन, ड्रूसस, जेनो आदि राजाओंके समयकी मुद्रा पाई गई हैं। इन सब मुद्राओंसे अच्छी तरह जाना जाता है कि अति प्राचीनकालमें रोमक वणिक्गण करमण्डल उपकूलमें आते और भारतीय पण्यद्रव्य खरीद कर स्वदेशको लौट जाते थे। करमण्डल उपकूल ही उस समय वाणिज्यका प्रधान स्थान माना जाता था, इसमें जरा भी सन्देह नहीं। चीनदेश और अरबदेशके नाना स्थानोंसे व्यवसायिगण वाणिज्यके उपलक्षमें इस प्रदेशमें आते थे। करमण्डल उपकूलमें प्राप्त चीन और अरबी मुद्रा ही उसका प्रमाण है। पूर्वमें चीनराज और पश्चिममें लोहित सागरतीरवर्ती मुसलमानाधिकृत राज्योंके मनुष्य उसी प्राचीन समयमें वाणिज्यके उपलक्षमें भारतवर्ष आया करते थे। १८६७ ई०में तिन्नेवेल्ली जिलेमें लाख रुपयेसे अधिक स्वर्ण-मुद्रा पाई गई थीं जिनमेंसे ३१ मन्द्राज म्युजियममें रखी हुई है। इन सब मुद्राओंमेंसे बहुतोंके नाम अरबी भाषामें तथा बहुतोंके क्यूफिक भाषामें अङ्कित हैं। अरबी मुद्रा प्रायः खलीफ, आतवेग, आयुब और मामलुकाअक्रीतवंशीय राजाओंके समयकी है। ये मामलुकवंशीय राजगण इजिप्टमें राज्य करते थे इतिहास पाठक इसे अच्छी तरह जानते हैं। कितनी मुद्राओंके ऊपर लैटीन भाषामें आरागणराज तृतीय पिट्रोका नाम खोदित है।

* The Asiatic Researches, Vol. 11, p. ३३२ नामक पुस्तकमें वह पत्र मुद्रित हुआ था। उसका मर्म इस प्रकार है—नेल्लूर नगरके निकट कोई कृषक हल चला रहा था। इसी समय एक प्राचीन हिन्दूमन्दिरके शिखर पर हलकी फाल अटक गई। पीछे अनुसन्धान करनेके बाद वह स्थान खोदा गया और उस मन्दिरके मध्य एक पात्रमें बहुत-सी रोम देशीय मुद्रा और पदक पाये गये। इस समय माननीय टेभिड्सन मन्द्राजके शासनकर्त्ता थे। कृषकने उस मुद्राको जब अशर्फीके मोलमें बेचना चाहा तब उन्होंने स्वयं एड्रियन और फष्टिन ( Adrian and Faustina )-के समयकी अर्थात् २री शताब्दीकी दो मुद्राएं पसन्द कीं और नवाब अमीर-उल उमराने उनमेंसे तीस मुद्रायें खरीदीं। इसके अलावा ट्राजन समयकी भी अनेक मुद्रायें पाई गई थीं। उस मुद्राको गवर्नर बहादुरने अपनी आंखोंसे देखा था। उन्होंने मुद्राकी उज्ज्वलता देख कर लिखा है, कि ये सब मुद्रायें इतनी नई मालूम पड़तीं, मानो वे अभी तुरंत टकसालसे लाई गई हों। उन मुद्राओंमेंसे कुछ ऐसी भी हैं जिनके ऊपर दाग घिस गया है।

मुहर्रममें मुसलमानोंका साथ देते हैं। नेल्लूर जिलेके १२० ग्रामोंमें प्रतिवर्ष मुहर्रमके उपलक्षमें हिन्दू-मुसलमान दोनों ही अग्नि जला कर नृत्य करते हैं। बुन्दरशाह मदुर नामक किसी मुसलमान पीरके माहात्म्य-कीर्त्तनके लिये मुसलमान फकीरगण मधुमासमें दो विभिन्न स्थानोंमें दो बार अग्निक्रीड़ा करते हैं।

इस प्रदेशका कोई स्वतन्त्र इतिहास नहीं है। अति प्राचीनकालसे ही यह स्थान दाक्षिणात्यके तैलङ्गराज्यके अंशरूपमें गण्य होता आ रहा है। यही कारण है, कि पूर्वतन वणिकगण करमण्डल उपकूलस्थ नेल्लूर और तन्निकटवर्त्ती तैलङ्गराज्यके अन्तर्गत बन्दरसमूहमें आ कर पण्यद्रव्य खरीदा करते थे। इस राज्यमें एक समय यादव, चालुक्य, कल्याण और गणपतिवंशीय नरपतिगण शासन करते थे और उक्त वंशीय राजाओंके समयमें यह स्थान व्यवसाय-वाणिज्यमें जो विशेष समृद्धिशाली हो उठा था वह रोमक, चीन और अरबदेशीय मुद्रा तथा यहांके राजाओंकी शिलालिपिसे जाना जाता है।

यादव, चालुक्य आदि देखो।

यहांके मन्दिरादिमें उत्कीर्ण शिलालिपिसे जाना जाता है कि महाप्रतापशाली विजयनगरके नरपतिवंशीय राजा कृष्णदेव रायलूने कितने मन्दिरोंका निर्माण और कितनेका जीर्णसंस्कार किया *। राजा कृष्णदेवने १५०८से १५३० ई० तक राज्य किया था। स्थानीय प्रवादसे ज्ञात होता है, कि ११वीं शताब्दीमें यहां मुकन्ति नामक एक सरदार आधिपत्य करते थे और वे चोल राजाओंके सामन्तरूपसे गिने जाते थे। चोलराजाओंके पूर्ववर्त्ती समयका कोई ऐतिहासिक-तत्त्व मालूम न होनेके कारण यह अनुमान किया जाता है कि कडापा, बेलारी, अनन्तपुर, कर्णूल आदिके जैसे इस प्रदेशके अपरापर अंश प्रसिद्ध दण्डकारण्यके निविड़ गर्भमें निहित थे। केवलमात्र वाणिज्यके उपयोगी समुद्रतीरवर्त्ती बन्दर पूर्वोक्त राजाओंके अधिकारभुक्त रहनेके कारण यह स्थान भारतका प्राचीन वाणिज्य-गौरव समझा जाता था। मुकन्तिके बाद १२वीं शताब्दीमें सिद्दराज यहां राज्य करते थे। इस समय यादववंशीय कई एक सरदारोंने इस जिलेके उत्तरांशमें राज्य स्थापन किया।

नेल्लूर नगरके अति प्राचीन अधिवासी वेङ्कटगिरिके राजवंशधरोंकी प्राचीन वंशावलीसे जाना जाता है, कि इस वंशके पूर्वपुरुषोंने मुसलमानोंके साथ अनेक बार युद्ध किये थे। सम्राट् अलाउद्दीनके राजत्वकालमें मालिक काफुरने १३१० ई०में इस प्रदेश पर आक्रमण किया। पीछे कुतुवशाही वंशीय मुसलमानोंने १६८७ ई०में दाक्षिणात्य जीत कर गोलकुण्डामें राजधानी बसाई।

पहले लिखा जा चुका है, कि नेल्लूर नगरका कोई धारावाहिक इतिहास नहीं मिलता। इसका एकमात्र कारण यह है कि उस समयके राजाने इस नगरमें अपना आवास वा राजधानी बसानेकी इच्छा ही न की थी। १६२५ ई०में इस जिलेके आर्मेगोन नगरमें अङ्गरेज-वणिकोंके अवस्थानसे ही इस जिलेका इदानीन्तन इतिहास आरम्भ होता है।

१६२१ ई०में ओलन्दाजसे आम्बयना नगरमें अङ्गरेजोंके निहत और निर्जित होने पर इष्ट-इण्डिया कम्पनी नामक वणिक-सम्प्रदायने करमण्डल उपकूलके मछलीपत्तन और पट्टपोलि (वर्त्तमान नाम निजामपत्तन) नगरमें अपनी वाणिज्यकोठीमें आ कर आश्रय लिया। इसके चौदह वर्ष बाद ओलन्दाजोंके उत्पीड़नसे जर्जरित हो कर फ्रान्सिस डे नामक अंगरेज कर्मचारी दलबलके साथ दुर्गाराजपत्तन ग्राममें भग गये। उक्त ग्राममें पहुंचनेसे ग्रामपति मुदालियरने अङ्गरेजोंके विरुद्ध अस्त्रधारण किया था। उन्हें दमन करके डे साहबने उक्त मोड़लरके नामानुसार इस ग्राममें आर्मुगम मुडेलियर नामक एक दुर्ग बनवाया। इसके १४ वर्ष बाद १६३८ ई०में मन्द्राजके सेण्ट जार्ज दुर्ग स्थापित हुआ।

१८वीं शताब्दीमें अङ्गरेज और फरासीके 'कर्णाटक-युद्ध'-से ही यहांकी प्रकृत ऐतिहासिक घटनाका उल्लेख मिलता है। इस समयका इतिहास पढ़नेसे अच्छी तरह जाना जाता है, कि दाक्षिणात्यके पूर्व उपकूलमें फरासी

---

* Sewell's List of Antiquities, Madras I. p 144

नेवटिनो—अयोध्या प्रदेशके उनाव जिलेका एक नगर। यह मोहन नगरसे दो मील दक्षिणपश्चिम साईनदीके किनारे अवस्थित है। एक समय दीक्षित उपाधिधारी राजा राम शिकारको बाहर निकले और इस स्थानकी स्वाभाविक सुन्दरता देख कर मोहित हो गये। पीछे उन्होंने जङ्गल कटवा कर नेवटिनो शहर बसाया। नगरके एक स्थानमें प्राचीन राजाओंका दुर्ग था। वर्त्तमान अधिवासी टीले नामक स्थानको उसका ध्वंसावशेष बतलाते हैं। दीक्षित वंशीय राजाओंने यहां बहुत दिन तक राज्य किया था। अन्तमें गजनीपति महमूदके सेनापति सरिन महमद और जहीर-उद्दीनने भारत वर्ष पर चढ़ाई कर राजाको राज्यसे निकाल भगाया और स्वयं राज्यभार ग्रहण किया। उक्त दोनों मुसलमानके वंशधर आज भी इस नगरमें वास करते हैं। शहरकी दिनों दिन उन्नति होती जा रही है।

नेवतना (हिं० क्रि०) निमन्त्रित करना, नेवता भेजना।

नेवतहरी (हिं० पु०) न्योतहरी देखो।

नेवता (हिं० पु०) न्योता देखो।

नेवती—बम्बई प्रदेशके रत्नगिरि जिलान्तर्गत एक बन्दर। यह अक्षा० १५° ५५' उ० और देशा० ७३° २२' पू० पोर्त्तगीज राजधानी गोआसे १८ कोस उत्तरपश्चिममें अवस्थित है। पहले यह नगर बीजापुरके अधीन था। यहां एक दुर्गका भग्नावशेष देखनेमें आता है। मि० रेनल आदि पुराविदोंने इस स्थानको टलेमी-कथित 'मिङ्ग' वा प्लिनी-कथित 'निट्रयस' बतलाया है। अभी इस स्थानके वाणिज्यकी श्रीवृद्धि जाती रही, दिनों दिन इसका ह्रास होता जा रहा है। १८१८-१८ ई०में अंगरेजी सेनाने इस बन्दर पर आक्रमण किया और गोलेके आघातसे दुर्गको तहस नहस कर महाराष्ट्रोंके हाथसे छीन लिया।

नेवधुरा—युक्तप्रदेशके कुमायुन जिलान्तर्गत एक गिरिपथ। यह अक्षा० ३०° २८' उ० और देशा० ८०° ३७' पू०के मध्य अवस्थित है। इसका दूसरा नाम रङ्ग-विटङ्ग है। यहांसे धौलानदी निकली है। यह सङ्कट पार कर उत्तरकी ओर जानेसे हूणदेश अथवा तिब्बतका दक्षिण-पश्चिम प्रदेश मिलता है। यहां बहुसंख्यक भूटियोंका वास है। ये धर्मनगरसे बकरे और भेंड़ेकी पीठ पर धान, गेहूं आदि अनाज, बनात, रुई, लोहेकी बनी वस्तु तथा अन्यान्य द्रव्य लाद कर वाणिज्यके लिये यहां लाते हैं और यहांसे लवण, स्वर्णचूर्ण, सोहागा और पशमादि ले जाते हैं। यह स्थान समुद्रपृष्ठसे १५,००० फुट ऊँचा है।

नेवर (हिं० पु०) १ पैरका गहना, नूपुर। (स्त्री०) २ घोड़ेके पैरका वह घाव जो दूसरे पैरकी ठोकर या रगड़से हो जाता है। ३ घोड़ेके पैरमें पैरकी रगड़।

नेवरा (हिं० पु०) लाल कपड़ेकी झारीकी खोली।

नेवल (हिं० पु०) नेवर देखो।

नेवलदास—एक हिन्दी-कवि। इनकी कविता सरस और मधुर होती थी। इनका कविता-काल १८२१ संवत् कहा जाता है।

नेवला (हिं० पु०) चार पैरोंसे जमीन पर रेंगनेवाला हाथ सवा हाथ लम्बा और ४-५ अंगुल चौड़ा मांसाहारी पिंडज जन्तु। यह देखनेमें गिलहरीके आकारका पर उससे बड़ा और भूरे रंगका होता है। विशेष विवरण नकुल शब्दमें देखो।

नेवही—राजपूतानेके अन्तर्गत अजमीरका एक नगर। यह जयपुर राजधानीसे ३७ मील दक्षिणपूर्व अक्षा० २६° ३१' उत्तर और देशा० ७५° ४४' पू०के मध्य अवस्थित है। सौ वर्ष पहले यह नगर खूब समृद्धिशाली था और इसका आयतन भी विस्तृत था। अमीर खांने जब इस नगरको लूटा था, उस समय यहांके अधिवासी दूसरी जगह भाग गए। पीछे १८१८ ई०में जब यहां शान्ति स्थापित हुई, तब लोगोंकी संख्या धीरे धीरे बढ़ने लगी। इसके पश्चाद्भागमें सरल भावमें दण्डायमान उच्च पर्वत और सामनेमें जयपुर तक विस्तृत प्रान्तरभूमि है। पर्वतके ऊपर नहरगढ़ नामक दुर्ग है। उस दुर्गकी रक्षाके लिये १५ गोलाकार मोर्चे बने हुए हैं। नगरके सम्मुखस्थ बालुकामय जमीन पर इमली और पीपलके पेड़ खूब लगते हैं। इसके अलावा यहां जगह जगह उद्यान, देवमन्दिर, कृत्रिम चहबच्चा और सतीदाहके स्मृतिस्तम्भ रक्षित हैं।

नेवा (हिं० पु०) १ रीति, दस्तूर, रवाज। २ लोकोक्ति, कहावत। (वि०) ३ नाईं, समान।

यहां आये, उनमेंसे बहुत कुछ हिन्दू थे। इन हिन्दू-प्रवासियोंके मध्य किसीने तो नेपाल आ कर बौद्धमत ग्रहण किया और कोई स्वधर्म के ऊपर आस्था स्थापन करके हिन्दूप्रथाके अनुसार क्रिया-कलापका निर्वाह करने लगे। नेपालप्रवासी दोनों मतावलम्बियोंने इस स्थानको स्वदेश बना लिया और वहांके आदिम अधिवासियोंकी कन्याये विवाह कर गृही हो गये। इस प्रकार प्राचीन पार्वतीय अधिवासियोंके मध्य हिन्दू और बौद्धमत एकत्रित हो जानेसे वे दोनों ही यहांके प्रधान मत समझे जाने लगे।

अति प्राचीन कालमें इस आदिम जातिके मध्य जातिगत किसी प्रकारका पार्थक्य देखा नहीं जाता था। ये लोग जिस प्रकार भारतके प्रान्तदेशमें पर्वतके ऊपर वास कर जगत्के स्वाभाविक सौन्दर्य पर मोहित होते थे, उसी प्रकार इस अत्युत्सुन्दर स्थानमें वास करके भी वे लोग स्वभावतः ही सरल और निरीह हो गये। बौद्धधर्म ग्रहण करनेके बाद इन लोगोंके मध्य उदासीन वा संन्यासी और गृही इन दो श्रेणियोंकी सृष्टि हुई। जो लोग बौद्ध-संन्यासी हैं वे बांढ़ा कहलाते हैं। धीरे धीरे यह बांढ़ाश्रेणी चार विभिन्न थाकोंमें विभक्त हो गई। इन चार श्रेणियोंके मध्य भी पुनः उच्च नीच देखे जाते हैं। जो श्रेणी जिस परिमाणमें योगाभ्यास करती है, उस श्रेणीके मनुष्य जनसाधारणमें उसी प्रकार श्रेष्ठता लाभ करते और समाजमें मान्यास्पद होते हैं। उधर गृहिगण नाना प्रकारके विषयकार्यों और व्यवसायमें उलझे रहते हैं।

जिन सब प्रवासियोंने हिन्दूधर्मको रक्षा की थी उनके वंशधरगण अथवा अन्यान्य नेवारीलोग भी काल-माहात्म्यसे हिन्दूधर्मके पक्षपाती हो उठे। पहलेसे जो सामान्य प्रक्रियादि उनमें लक्षित होती थीं, कालक्रमसे वह परिपुष्ट हो हिन्दूधर्ममें परिणत हो गईं। इस समय हिन्दूमतावलम्बियोंने सरल स्वभाववाले पूर्वतन अधिवासियोंमेंसे कितनेको हिन्दूधर्ममें दीक्षित किया। इस प्रकार एक समय नेपालराज्यमें ब्राह्मण-धर्मकी प्रतिष्ठा हुई। इसके बाद हिन्दूनेवारोंमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चार जातिगत विभाग कल्पित हुए। हिन्दुओंमें यह भेद रक्षित होने पर भी बौद्धगण इस प्रकार किसी स्वतन्त्र नियमसे आबद्ध नहीं हुए।

धीरे धीरे नेवारियोंमें दो विभिन्न सम्प्रदायकी उत्पत्ति हुई। जिन सब नेवारियोंने बौद्धमत ग्रहण किया, वे बुद्धमार्गी और जो हिन्दूधर्मके ऊपर आस्थावान् हुए, वे शिवोपासना करनेके कारण शिवमार्गी कहलाये।

इन दो श्रेणियोंके मध्य पूर्वापर किसी प्रकार वाद-विसम्वाद नहीं हुआ। समग्र नेवार जातिके मध्य प्रायः अर्द्धेक मनुष्य हिन्दूधर्मावलम्बी और अवशिष्ट सभी बौद्ध वा मिश्रभावापन्न हैं।

शिवमार्गी नेवारियोंके मध्य ब्राह्मणश्रेणीमें उपाध्याय, लवजु और भजु वा भाजू ये तीन विभिन्न उपाधियां हैं। क्षत्रियश्रेणीमें ठाकुर, वा मल्ल (ये आदि नेवार-राजवंशीय हैं, राज्यभ्रष्ट हो कर अभी गोर्खादलमें सैनिकका काम कर रहे हैं) और निखु (ये लोग देव-मूर्त्तिको रंगाते हैं) तथा वैश्यश्रेणीमें जोशि, आचार, वन्नि और गावक आचार-प्रभृति चार स्वतन्त्र उपाधियां हैं। क्षत्रिके मध्य शियासु और सेरिष्टा-नामक दो थाक देखनेमें आते हैं। ये लोग आपसमें आदान-प्रदान करते हैं। शूद्र श्रेणीमें सखि, लखिपर और वयो-थाख्र आदि तीन थाक हैं। ये लोग सभी दासवृत्ति द्वारा जीविका-निर्वाह करते हैं। उक्त चौदह श्रेणियोंमें सभी हिन्दू हैं, कोई भी बुद्धकी पूजा नहीं करता और न बौद्धधर्म संक्रान्त मन्दिरमें जाता ही है। ये लोग आपसमें विवाह नहीं करते और न एक श्रेणी दूसरी श्रेणीके साथ भोजन ही करती हैं।

बुद्धमार्गी वा बौद्धधर्मावलम्बी नेवारोंमें तीन प्रधान श्रेणी-विभाग हैं—

१म।—गांड़ा वाण्ढा वा बांढ़ा, इनके मस्तक मुण्डित रहते हैं।

२य।—गोंड़ा बौद्ध। ये लोग जनसाधारणमें उदास नामसे प्रसिद्ध हैं, प्रत्येक सिरके ऊपर जूड़ा बांधता है।

३य।—निम्नश्रेणीके बौद्ध। ये लोग हिन्दू और बौद्ध दोनों धर्मके सेवी हैं। सांसारिक अवस्थाकी हीनता वशतः ये लोग निम्नवृत्तिका अवलम्बन कर अपना गुजारा करते हैं।

प्रत्येक थोंक़ा श्रेणीके नेवारोंमें पुनः ८ स्वतन्त्र थाक हैं। यथा—१ गुभाजु, २ बड़ाजु ३ चिकु, ४ भिचु ५ भिमार, ६ भिमर माहि, ७ दहामि, ८ गथमाहि, और ९ चिचड़ा माहि। ये लोग लोहोंकिमके घी चर लोहे चांदीके अलङ्कार, लोहमयपात्रादि और अम्बू आदि बनाए, यहां तक कि समवार आदिके निकट बर्म भी करते हैं। द्वितीय उदासमध्ये भी—सभी महाजन वा व्यवसायीका काम करते हैं। एक थोंक़ा नेवार दक्षप करने पर उदास हो सकता है। किन्तु थोंक़ाकी अपेक्षा निकट उदास कर्म जो थोंका ये भी शुद्ध नहीं हो सकता। फिर जयाफ़-जेमारकी इच्छा करने पर वे जापु नेवारके समतुल्य हो सकते हैं। किन्तु जापुके विशेष चेष्टा करने पर भी वे उन्नत श्रेणीभुक्त नहीं हो सकते। जापु नेवारगण खेती बारी करके अपना गुजारा करते हैं। नेवार जातिके मध्य ये लोग उच्चवर्णभुक्त हैं। इनकी एक शाखा नवि है, ये लोग बड़े धनी होते हैं। वर्त्तमान उदास थोंकेके मध्य कसार, लोहार-कमि (जो पत्थर काट कर घर बनाते हैं), सिकमि, ताम्रकृत्, अवा अविकमि प्रभृति का वास है। तृतीय अर्थात् निम्निन सम्प्रदायके मध्य मल्ल, दट्टू, कुम्हार, बल्हुआ, जापु वा किसानियों, योगी, चित्रकार, हाता, छिपा लोहा वा भैकमि भी (नापित), दमि, पुस्पुव लोमा, लोमार, मद्मी (माली), काठकार, डरी तलौको, दुइवार, मला लगु दलो, पिहि, माथोया, गन्द्वापोया, कसामी, गोको, कसी, भाई वा कसाई, धोबी, कुल, पोंगे, कुल, पुरिया, चमुकसम, ह थार आदि १८ विभिन्न थाक पाये जाते हैं।

नेपाल देखो।

यह नेवार जाति ही एक समय नेपालकी सर्वमय कर्त्ता थी, यह नेपालके इतिहासमें विशेषरूपसे वर्णित है। नेवारराज धर्मदत्त देवपाटनमें शिवदेवका मन्दिर निर्माण कर उसमें आदि पशुपतिकी प्रतिष्ठा कर गये हैं और पशुपतिनाथका मन्दिर भी इन्हींके द्वारा स्थापित हुआ है। १६९१ ई०में देवपाटन दरबारके पार्श्वके उक्त मन्दिर का संस्कार हुआ था। मुसलमानोंके आक्रमणके समय मन्दिरका ताम्रकलश तोड़ फोड़ डाला गया था और नेवार रातको उन्होंको नेस्त कर गुफ्या बनवाया था *।

नेवारियोंमें भैरव और सर्पपूजा विशेष प्रचलित है। भैरवपूजाके विषयमें भिन्न भिन्न लोगो का भिन्न भिन्न मत है। कोई कहते हैं कि जिस प्रकार सभी आदिम असभ्य जातियोंके मध्य किसी किसी विशिष्ट वस्तुकी पूजा प्रचलित है, नेवारियोंमें भैरवपूजा भी उसी प्रकार है। फिर किसी किसीका कहना है, कि नेवारी लोग धर्मपूजाके ऊपर विशेष आस्थावान् हैं, इस कारण सर्पके एकमात्र आधार इस भैरव जातिका सम्मान किया करते हैं। किन्तु नेवार लोग कहते हैं कि इस भैरवके आज्ञानुसार ही मर्त्यभूमि पर वृष्टि होती है और वृष्टि होनेसे देश हरा भरा हो जाता है। भैरव ही देशकी उन्नतिका एकमात्र कारण है, यह जान कर वे लोग भैरवकी पूजा किया करते हैं। आपाम ड्योढीमें भी बड़ी धूमधामसे भैरवकी पूजा होती है।

नेवारी लोग कार्त्तिक मासकी शुक्ला पञ्चमीको सर्प पूजा करते हैं। इस दिन वे नाना प्रकारके द्रव्य ले कर किसी पुष्करिणीमें जाते और वहां उन सब द्रव्योंको रख कर हाथके सबोंसे अर्पित करते और मन्त्र पढ़ते हैं। मन्त्रका मर्म इस प्रकार है, "हे परमेश्वर भूमिनाथ! हम लोगोंकी प्रार्थनाके अनुसार यह उपहार ग्रहण कीजिए और समय समय पर जल दे कर हम लोगोंके अन्नकी रक्षा कीजिए।"

जब मञ्जुश्री महाचीनसे इस नेपालराज्यमें पधारे थे, उस समय काठमाण्डू वा उपत्यकादेश जलपूर्ण था। मञ्जुश्रीने अपनी अलौकिक क्षमता दिखलानेके लिये पर्वतको काट कर वह संचित जल बाहर बहा दिया। जलमें जो सब सर्प और अन्यान्य जलजन्तु थे वे धीरे धीरे जलस्रोतसे बाहर निकल पड़े। जब नागराज कर्कोटक दारसुख पर आ पहुंचे, तब मञ्जुश्रीने उन्हें भीतरमें रहनेका अनुरोध किया और उनके रहनेके लिये टक्का नामक एक विस्तृत ह्रद वा पुष्करिणी निर्दिष्ट कर दी। नागराज कर्कोटकका माहात्म्य-प्रकाशके लिये नेपालमें सर्पपूजा प्रचलित हुई।

* H. A. Oldfield's History of Nepal II, p. 258-259.

श्रावणमासकी नागपञ्चमीकी यह पूजा और उत्सव होता है। जहां चार या पांच जलधारा एक साथ मिल गई हैं, वही स्थान पूजाके लिये उत्कृष्ट समझा जाता है। इस पूजामें एक पुरोहित आवश्यक है। इस दिन यह पुरोहित प्रातःकृत्यादि समाप्त करके चावल, सिन्दूर, समान भागमें मिश्रित दुग्ध और जल, फूल, घृत, मक्खन, जायफल, मसाला, चन्दन और धूना आदि उपकरण एक पात्रमें रख नदीतट जाते और पूजा समाप्त करके घर लौटते हैं। अन्यान्य विवरण नेपाल शब्दमें देखो।

नेवारी (हिं॰ स्त्री॰) जूही या चमेलीकी जातिका एक पौधा। इसमें छोटे छोटे सफेद फूल लगते हैं। पत्तियां इसकी कुंद या जूहीकी-सी होती हैं। यह पौधा वर्षा-ऋतुमें अधिक फूलता है। फूलोंमें बड़ी अच्छी भीनी महक होती है। इसे वनमल्लिका भी कहते हैं।

नेवाल—अयोध्या प्रदेशके बाङ्गड़-मऊ नगरसे २ मील उत्तर कल्याणी नदीके समीप पचनाई नालाके ऊपर स्थापित एक प्राचीन ग्राम। यहां अनेक मूर्त्तिका और इष्टकादिके स्तूप देखनेमें आते हैं। यही भग्नावशेष इसके प्राचीनत्वका परिचायक है। यह कान्यकुब्जराजधानीसे प्रायः १८ मील दक्षिणपूर्व गङ्गानदीके किनारे अवस्थित है।

चीन परिव्राजक फाहियान और यूएनचुवङ्गका भ्रमण-वृत्तान्त पढ़नेसे जाना जाता है कि वे कान्यकुब्जसे बाहर निकल कर गङ्गानदी पार हुए। पीछे उक्त महानगरीसे प्राय ३ योजन* या १०० लीका† रास्ता तै कर वे दक्षिण दिशामें नवदेवकुल (No po-ti po Kiu-lo) नामक एक समृद्धिशाली नगर पहुंचे। यूएनचुवङ्गने इस नगरके नामके सम्बन्धमें लिखा है, कि बुद्धदेव यहां पांच सौ राक्षसोंको धर्मका उपदेश दिया। उन असुरोंने बुद्धदेवसे धर्मका उपदेश पा कर दस्युवृत्ति छोड़ दी और नया जन्म प्राप्त किया। इस स्थानसे नूतन देवजातिकी उत्पत्ति हुई, इस कारण ग्रामका नाम 'नवदेव-कुल' रखा गया।

डा॰ कनिंहम नेवाल ग्रामकी प्राचीन कीर्ति देख कर विस्मित हो गये और उन्होंने अनुमानसे समस्त ध्वंसावशेषको प्राचीन नवदेव-कुल नगरीका निदर्शन बतलाया। उन्होंने यह भी कहा है, कि यूएनचुवङ्गने नगरके परिदर्शनके समय जिन सब स्तूपादिका उल्लेख किया है, उनकी अच्छी तरह आलोचना करनेसे मालूम पड़ता है कि वर्त्तमान नेवाल और बाङ्गड़ मऊ नगरमें जो सब भग्न इष्टकादि और स्तूपादिका ध्वंसावशेष है, वही उस प्राचीन कीर्त्तिका रूपान्तरमात्र है। बाङ्गड़-मऊ नगरसे नेवाल दो मील दूर होने पर भी बाङ्गड़मऊके प्रान्तभागमें स्थित जो टीला देखा जाता है, उस स्थानसे नेवाल ग्रामकी दूरी एक मीलसे भी कम होगी। यूएनचुवङ्गने नवदेवकुल नगरका घेरा प्रायः तीन मील लिखा है। यदि ऐसा हो, तो अनुमानसे यह अवश्य कह सकते हैं, कि वर्त्तमान नेवालग्राम और बाङ्गड़मऊके अंशमें प्राचीन भग्न इष्टकादि हैं। उनका बहुत कुछ अंश ले कर उस समय बहुजनतापूर्ण समृद्धिशाली नवदेवकुल नगरी गठित हुई होगी।

यहांके ध्वंसावशेषके विषयमें अधिवासियोंके मुखसे ऐसा सुना जाता है, कि एक समय यह नगर बहुत समृद्धिशाली और हर्म्यादिसे परिपूर्ण था। मुसलमानोंके प्रथम आक्रमणके समय यहां नल नामक एक हिन्दू राजा वास करते थे। इस समय सैयद अलाउद्दीन बिन बाबुन नामक कोई फकीर इस स्थान पर रहनेकी इच्छासे कान्यकुब्जसे रवाना हुए। राजाने अपने राज्यमें यवनका वास होना पसन्द न किया और उस फकीरको दूसरे देश चले जानेका हुकुम दिया। फकीरने उनकी बातकी अवहेला कर दी। इस पर राजाने अपना अनुचर भेज कर उन्हें बाङ्गड़-मऊसे निकाल भगाया। जाते समय फकीरने शाप दिया, 'तेरा राज्य शीघ्र ही भूमिसात् होगा।' आज भी इस ग्रामके ध्वंसावशिष्ट अंशको यहांके लोग उल्ट खेरा (उलट पलट) नगर कहते हैं। उनका विश्वास है कि उस फकीरके शापसे यहां जितने मकान थे सभी उलट गये और उस भग्नावशेषका अभी केवल एक टीला रह गया है। फकीरको नेवाल-में स्थान न मिलने पर वे बाङ्गड़-मऊ नामक स्थानको

* Beal's Fa hian, chap, XVIII p. 71.

† Julien's Hwen Th-ang, Vol. II, p 265.

सुनाम और कीर्त्तिका परिचायक है *। परिव्राजक युएनचुयङ्गने नवदेवकुलके जिस अंशमें बुद्धके केश और नख देखे थे और जो अभी वाङ्गडमऊ कहलाता है, सम्भवतः वही तिब्बतीय बौद्ध-ग्रन्थमें वाङ्गडके अपभ्रंशरूप नागुड नामसे लिखा गया होगा।

नेवालगञ्ज-कुम्महाराजगञ्ज—अयोध्या प्रदेशके उनाव जिलान्तर्गत दो गावसंलग्न नगर। यह अक्षा० २६° ४७' १०" उ० और देशा० ८०° ४५' २१" पू०, मोहननगरसे दो मील पूर्व अयोध्यासे लखनऊ जानेके रास्ते पर अवस्थित है। पहले नवाब सफदरजङ्गके नायब महाराज नवलरायने इस नगरको बसाया। पीछे अयोध्याके अन्तिम नवाब वाजिदअली शाहके राजस्व-सचिव महाराज बालकृष्णने उक्त नगरके समीप महाराजगञ्ज नामक एक नया शहर बसाया। वाजिदअली शाह अङ्गरेजोंसे नजरबन्द हो कर कलकत्ते के निकट मोचोखोलां (Garden Reach) नामक स्थानमें रहते थे। यहीं पर १८८७ ई०में उनकी मृत्यु हुई। उक्त गञ्ज बहुत बड़ा है। दोनों नगरोंमें जाने आनेके लिये पुल बने हुए हैं। यहां पीतलके बरतन तैयार होते जो भिन्न भिन्न स्थानोंमें भेजे जाते हैं।

नेबूकाडनेजर—बाबिलन देशका एक प्रसिद्ध प्राचीन राजा। शायद उन्होंने ५९८ से ५६२ ई०सन्के पहले राज्य किया था। पिताकी जीवद्दशामें ही उनका यशःसौरभ चारों ओर फैल गया था। उनके पिता नवोपल सर मिदोयाराज सायकसारेश और इजिप्तराज निकोके साथ मिल कर ताइग्रीस नदीतीरवर्त्ती निनिभो नगर जय करनेके लिए अग्रसर हुए थे। ६०६ ईस्वीसन्के पहले आसिरीयगणके अधःपतन होनेसे उक्त राज्य विभक्त हो गया था। मिदोया प्रदेश और उत्तर आसिरीयासे सायलीसिया तकका भूभाग मिदोयाराज सायकसारेशके, आसिरीयाका दक्षिणांश और अरबके कुछ अंश बाबिलनराजके तथा सायलीसियाके दक्षिण और कारकेमिस देशके पश्चिमांशवर्त्ती स्थान इजिप्तके हाथ आये।

निनिभि देखो।

इसी युद्धमें नेबूकाडनेजर भी पिताके अनुवर्त्ती हुए थे। प्राचीन इतिहासमें वर्णित निनिभि-दुर्गकी जयमें उनको गुणगरिमा समग्र पश्चिम एशियामें फैल गई थी। उन्होंने अपने प्रतिभा-बलसे बाबिलनको एशियाके पश्चिम खण्डका केन्द्रस्थल बना लिया। निकटवर्त्ती राजाओंने इस समय इनके सामने अपना अपना सिर झुकाया था। ६०५ ईस्वी सन्के पहले इन्होंने पिताके आदेशानुसार इजिप्तराज द्वितीय निकोके विरुद्ध युद्धयात्रा की और उन्हें कारकेमिस नगरके समीप पराजित कर सोरिया पर दखल जमाया। ६०२ ईस्वीसन्के पहले पैलेस्तिनमें जब विद्रोह खड़ा हुआ था, तब वे दलबलके साथ वहां उपस्थित हुए थे। जाते समय इन्होंने टायरको जीता और जूडा नगर पर आक्रमण किया। इन्होंने जूडाराज जोहाइया चीनको राज्यच्युत करके सिंहासन पर अपने चचा जेडकियाको बिठाया। पैलेस्तिनका विद्रोह दमन कर इन्होंने जूडाराजको कैद कर लिया और आप बाबिलनको लौट आये। पीछे चचाके विद्रोही होने पर ५८८ ई०सन्के पहले आपने सेनापति नेबुजरदनको सेनाके साथ उन्हें दमन करनेके लिये भेजा। ५८७ ई०सन्के पहले जेडकिया पराजित हुए और जेरुजलमनगर उनके हाथ लगा। नगरमें प्रवेश कर इन्होंने मन्दिरादि तोड़ने और समग्र नगरको जला देनेका हुकुम दिया। जेडकियाकी आंखें निकाल ली गईं और उनके लड़के यमपुरको भेज दिये गये। जेरुजलमके पवित्र मन्दिरके तैजसादि और मूल्यवान् धनरत्नादि ले कर वे स्वदेशको लौटे। राहमें जूडानगर जीता और लूटा तथा वहांके गण्यमान्य व्यक्तियोंको कैद कर अपने साथ ले चले। उसी साल इन्होंने फिर टायर नगरको अवरोध किया। प्रवाद है, कि कई वर्ष अवरोधके बाद ५७२ ई०सन्के पहले यह नगर उनके अधिकारमें आया था।

इसी बीच यहूदियोंने पुनः विद्रोही हो कर कालदियाके शासनकर्त्ता गोदालियाकी हत्या की। इस अन्याय आचरणसे उत्तेजित हो कर नेबूकाडनेजरने पुनः ५८२ ई० सन्के पहले जेडानगर पर धावा बोल दिया और आबालवनिता सभीको कैद कर बाबिलन ले गये। पीछे मरुभूमिके प्रान्तवर्त्ती जातियोंको दमन करनेका सङ्कल्प

* Asiatic Researches of Bengal, Vol. XX. p. 88.

नेह ( हिं॰ पु॰ ) १ स्नेह, प्रेम, प्रीति। २ चिकना, तेल या घी।

नेहङ्ग खाँ—एक अविसिनीय सेनापति। निजामशाही राज्यमें जब चाँदबीबी बालकराज बहादुर खाँको अभिभाविका हुई थीं, उस समय ( १६८४ ई॰में ) नेहङ्ग खाँ सेनापतिके पद पर नियुक्त थे। राजा इब्राहिम खाँको मृत्यु के बाद प्रधान मन्त्रोने मियां मञ्जू अहमद नामक एक दूसरे बालकको राजा बनानेका विचार किया। सेनापति इखलास खाँने अहमदके राजवंशोयत्व पर सन्देह करते हुए एक और बालकको राजा बना कर घोषणा कर दी। नेहङ्ग खाँने प्रथम बुरहान निजाम शाहके वृद्ध पुत्र शाहअलीको भी जिनकी उम्र ७० वर्षको थी, सिंहासनके प्रार्थिरूपमें उपस्थित किया। इधर सुलताना चाँदबीबीने इब्राहिमके पुत्र बहादुरको यथार्थ उत्तराधिकारी समझ रखा था। इस प्रकार एक सिंहासन पर तीन बालक राजपदके प्रतिद्वन्द्वी हुए। अकबरके पुत्र मोरदने मियां मञ्जूका साथ दिया। मुगलयुद्धमें इखलास खाँ पराजित हुए। नेहङ्ग खाँ मुगलसेनाको भेद करते हुए अहमदनगर गढ़में पहुँचे और चाँद सुलतानाके साथ मिल गए। सिंहासन प्रार्थी शाहअली युद्धमें अपने अनुचरोंके साथ मारे गए। इसके बाद नेहङ्ग खाँ
६ मन्त्रिपद पर अभिषिक्त हुए। इस समय चाँदबीबीके साथ सम्राट् अकबरका युद्ध छिड़ा। अकबरके अधीन जब मुगल लोग अग्रसर हुए, तब नेहङ्गने पहले तो उन्हें रोकनेकी खूब कोशिश की, लेकिन पीछे उन्हें जूनीर नामक स्थानमें भाग जाना पड़ा।

बहादुर निजामशाह देखो।

नेहाल—पार्वत्य आदिम जातिविशेष। बरारके अन्तर्गत बरदा नदीके किनारे मैलघाट नामका जो पर्वत है उसके जङ्गलमें इनका वास है। ये लोग फल मूल खा कर अपना गुजारा करते हैं। जातिमें ये गोंड़से निकृष्ट समझे जाते हैं। कहीं कहीं इस जातिके लोगोंने गोंडके यहां दासत्व स्वीकार कर लिया है। खान्देशमें ये लोग भील जातिके साथ एक श्रेणीमें आबद्ध हैं।

नै ( हिं॰ स्त्री॰ ) १ नदी। ( फा॰ स्त्री॰ ) २ बांसकी नली। ३ हुक्केकी निगाली। ४ बांसुरी।

नैःस्व ( सं॰ क्लो॰ ) निःस्वस्य भावः, अण्। निर्धनता।

नैक ( सं॰ त्रि॰ ) न एकः नञर्थ-शब्देन सहसुपेति समासः। १ अनेक, बहुत। ( पु॰ ) २ विष्णु।

नैकचर ( सं॰ त्रि॰ ) नैकः संघोभूय चरतीति चर-ट। संघोभूयचारी, जो अकेले न चलते हों, झुंडमें चलते हों, जैसे सूअर, भेड़िया, हिरन आदि।

नैकज ( सं॰ पु॰ ) नैकधा जायते जन ड, पृषोदरादित्वात् धा लोपः। धर्मरक्षाके लिये अनेक बार जायमान परमेश्वर।

नैकटिक ( सं॰ त्रि॰ ) निकटे वसति निकट-ठक् ( निकटे वसति। पा ४।४।७३ ) निकटवर्त्ती, निकटस्थ, समीपस्थ।

नैकट्य ( सं॰ क्लो॰ ) निकटस्य भावः, निकट-ष्यञ्। निकटत्व, निकट होनेका भाव।

नैकती ( सं॰ स्त्री॰ ) नैकं तायते ताय-ड, गौरादित्वात् ङीष्। १ गोष्ठी। तत्र भव पलाद्यादित्वात् अण्। (त्रि॰) २ नैकत-गोष्ठीभव।

नैकदृश ( सं॰ पु॰ ) विश्वामित्रके एक पुत्रका नाम। ( भारत १३।२५३ अ॰ )

नैकधा ( सं॰ अव्य॰ ) नैक प्रकारे धाच्। अनेक प्रकार, कई तरह।

नैकपृष्ठ ( सं॰ पु॰ ) राजपुत्रभेद।

नैकभेद ( सं॰ त्रि॰ ) नैको भेदोयस्य। उच्चावच, अनेक प्रकारका।

नैकमाय ( सं॰ त्रि॰ ) नैका माया यस्य। १ अनेक कपट, बहुप्रकार मायायुक्त। ( पु॰ ) २ परमेश्वर।

नैकरूप (सं॰ त्रि॰ ) नैकं रूपं यस्य। १ नानारूप। ( पु॰ ) २ परमेश्वर।

नैकवर्ण ( सं॰ त्रि॰ ) बहुवर्णसमन्वित।

नैकशस् ( सं॰ त्रि॰ ) बहुवार, अनेकबार।

नैकशस्त्रमय ( सं॰ त्रि॰ ) नानाविध अस्त्रसंयुक्त।

नैकशृङ्ग ( सं॰ पु॰ ) नैकानि चत्वारि शृङ्गाणि यस्य। परमेश्वर। "नैकशृङ्गो गदाग्रजः" ( विष्णुस॰ ) भगवान् विष्णुके तीन पैर और चार सींग माने गये हैं।

नैकषेय ( सं॰ पु॰ ) निकषाया अपत्यं ढक्। निकषात्मज, राक्षस।

मस्तिष्कका संश्रव रहने पर भी दोनों चक्षु-गोलक विभिन्न अस्थि आवरकके मध्य सन्निविष्ट हैं। इसके सिवा मस्तिष्कके मज्जसे पीछे एक और भी आधार है। इस कोषके मध्य पृष्ठ वंशावलम्बी कशेरुक रज्जुको मध्यनली प्रवेश करके वृद्धिकी प्राप्ति हुई है। इसका मध्यभाग जालवत् मस्तिष्कावरक झिल्ली और अन्यान्य छोटी छोटी शिराओंसे आच्छादित है। यही शिरायें परस्परकी सहायतासे इन्द्रियज्ञान उत्पन्न करती हैं।

पक्षिजातिके चक्षुकी गठनप्रणाली गोधिका, कूर्म, कुम्भीर आदि सरीसृपजातिके साथ बहुत कुछ मिलती जुलती है। इनका अक्षिपल्लव कन्दार-रज्जु द्वारा पूर्ण भावसे चक्षुस्पन्दनकारी सूक्ष्मसूत्र समूहमें निबद्ध है। यही कारण है कि वे चक्षुपल्लवको सहजमें उठाते और बन्द कर सकते हैं। इसका चक्षुगोलक चार सम्तकपेशी और दो वक्रभावापन्न मांसपेशीकी सहायतासे इच्छानुसार विभिन्न और परिचालित होता है। चक्षुगोलकके योजकत्वक् (Conjunctive के अव्यवहित पश्चिदेशमें अवस्थित कठिन घनत्वक (Sclerotic के सामने अङ्गुरीयककी तरह गोलाकार सूक्ष्म अस्थिके शल्य अस्थिका पात (plate) है। चक्षुमणिके पार्श्ववर्त्ती तारकामण्डल सूक्ष्म सूक्ष्म मांसपेशी द्वारा आपसमें समान्तरभावसे संयोजित होता है। पक्षिजातिके चक्षुके सम्मुख भागका घनत्वक् Sclerotic) उपास्थिविशिष्ट (Cartilaginous) है। पक्षिमात्रको ही श्रवणेन्द्रिय वर्त्तमान रहने पर भी उनमेंसे सभी सुन नहीं सकते कुछ जातिके पक्षी ऐसे हैं जो दूसरेका स्वर और भाषा अच्छी तरह सुन सकते और उसे याद रखते हैं। फिर कुछ पक्षी ऐसे हैं जो कुछ भी नहीं सुनते। उनके श्रवणेन्द्रियस्थ कर्णपटह ऐसे छोटे छोटे परोंसे आवृत हैं, कि उनके मध्य हो कर कोई शब्द सहजमें प्रवेश नहीं कर सकता। कूर्म, कुम्भीर आदि सरीसृप जातियोंके साथ पक्षिजातिको श्रवणेन्द्रियका कोई पार्थक्य देखा नहीं जाता।

सरीसृप और सर्प शब्द देखो।

पक्षीकी जिह्वाके साथ सरीसृपजातिकी विशेष समानता है। कुछ पक्षियोंकी जिह्वा तीराकार सूच्यग्र और मूलदेश कण्टकयुक्त है और कुछ पक्षी ऐसे हैं जिनके कुम्भीरकी तरह जिह्वा नहीं होती। Totipalmatoe और Balaenicepa जातीय पक्षीकी जिह्वा छोटी और गोल होती है Rapaces जातीय पक्षीकी जिह्वा मोटी और किनारेसे कटी होती है Picidae श्रेणीकी जिह्वामूलास्थि विस्तृत करनेके कारण उनकी जिह्वा भी बड़ी और चौड़ी होती है तथा प्रकृत जिह्वाग्रभाग तीरके फलके जैसा और कण्टकमय होता है।

किसी किसी पक्षीके अन्त्रको उपरिस्थ अन्नवाली प्रसारणशील है। छोटे और बड़ेके भेदसे अन्त्र दो प्रकारका है। सभी पक्षियोंमें वृहत् अन्त्र अस्थिप्रतिनालामें मिला हुआ है। यह स्थान अन्त्रावरक झिल्ली द्वारा परिवेष्टित है। अधिकांश पक्षियोंके पाकाशयके अधोभागान्तक निकटस्थ रन्ध्र वा अन्त्र द्वारा और क्षुद्रद्वार एक दूसरेके सम्मुखवर्त्ती है। Alectoromorphae और Actomorphae शाखाओंमें ईगल और शिकरा (Hawk) आदि पक्षियोंके गलेका नाली बड़ा हो कर कण्ठनालास्थ पक्षियोंके खाद्याधारमें परिणत हुआ है, किन्तु पारावतादिके गलेकी नालीमें दो छेद होते हैं। जो सब पक्षी केवलमात्र मटर गेहूं आदि खा कर जीवनधारण करते हैं उनके पाकाशयकी झिल्लियां विशेष परिपुष्ट होती हैं और साथ साथ उनकी श्लेष्मिक झिल्लीका त्वक् बढ़ कर मोटा और कठिन तथा खाद्य परिपाकके उपयोगी हो जाता है। कोई कोई पत्थरको भी पचा सकता है, वैसे पक्षियोंका पाकाशय प्रस्तरचूर्णकारी पदार्थोंसे गठित है। पशुओंके जैसा पक्षिजातिके भी द्वादशाङ्गुलान्त्रके सन्धिस्थानके छिद्रमुखमें क्लोम है। पक्षियोंको अस्थिपूतिनालीका पश्चाद् प्रदेश सन्धिविशिष्ट कोषयुक्त है।

इन सब शिराओंकी सहायतासे खाद्यसमूह कण्ठनाली हो कर पाकाशयमें लाया जाता है और वहां परिपाक हो कर भिन्न भिन्न शिरा और धमनीके योगसे वह रस पहले रक्ताशयमें और पीछे हृदयकक्षमें प्रेरित हुआ करता है। पक्षिजातिका फुसफुस और शरीर सम्पर्कीय कोषिका नाड़ी ही रक्तप्रवाहका मूलयन्त्र है जिन दो कोषोंके कुञ्चनसे हृत्कोषसे रक्त अन्यान्य धमनियोंमें विक्षिप्त होता है, वे कोष परस्पर भिन्न और मध्यमें पतले परतके समान अस्थिपातद्वारा विभक्त हैं। पक्षियोंका

पक्षीमें वैसे पर नहीं निकलते। इस कारण उनका गला विशेष आदरकी वस्तु और मूल्यवान् है। मयूरके पुच्छ और कण्ठके पर सुन्दर तथा नानावर्णोंसे रंगे होते तथा डैनेके पर भी हंस जातिके डैनेके परकी तरह कलमके लिए विशेष आदृत हैं। काकातुआ जातीय पक्षीके चूड़ामें और पारावतादिके पैरोंमें पर होते हैं। पक्षिजातिमात्रमें ही परकी विभिन्नता देखी जाती है। परकी उत्पत्ति और वृद्धि शरीरकी पुष्टिसे साधित होती है। प्रत्येक परकी जड़में गोशृङ्गके गूदेकी तरह रक्त-मिश्रित मांसका अस्तित्व देखा जाता है।

पक्षिशावकके गात्रमें पहले जो पर निकलते हैं वे कुछ दिन बाद झड़ जाते हैं और फिर नये पर निकल आते हैं। पक्षिमात्र ही वर्ष भरमें एक बार अपने पुरातन और वृष्टि आदिसे नष्ट परका त्याग करते हैं और नववस्त्रपरिधानवत् उनके अङ्गमें नये पर निकल आते हैं। साधारणतः जिस ऋतुमें जो पक्षी सन्तान उत्पादन करती है ठीक उसके अव्यवहित बाद ही उस पक्षीका पक्षत्याग हुआ करता है। इसके अलावा और भी दो एक समयमें किसी किसी पक्षीको पुच्छका परित्याग करते देखा जाता है। पक्षिगण पुरातन परोंको त्याग कर नये परोंको क्यों धारण करते हैं तथा चतुष्पदियोंको लोमका त्याग और सर्पजातिको केंचुलीका त्याग क्यों होता है इसकी अच्छी तरह आलोचना न कर संक्षेपमें केवल इतना ही कह देते हैं कि उनके डैनेके परके ऊपर उनके आकाशमार्गमें गमनागमन और जीविकार्जन होता है, इसी कारण उन्हें नूतन पक्षकी आवश्यकता होती है। इस प्रकार उनके डैनेके नष्ट पर यदि परिवर्त्तित नहीं होते, तो वे उड़ नहीं सकते, यहां तक कि वे जड़वत् अकर्मण्य हो कर हिंस्रजन्तुसे खाये जाते अथवा विनष्ट हो जाते।

सभी पक्षी एकबारमें पर नहीं छोड़ते। पर छोड़नेका समय आनेसे ही वे डैनेके दोनों छोरोंसे एक एक परको छोड़ते हैं। क्रमशः उन दोनोंकी जगह जब नूतन पर निकल आते हैं तब पुनः वे दूसरे परको इसी प्रकार छोड़ते हैं। ऐसा करनेसे उन्हें उड़नेमें किसी प्रकारकी तकलीफ नहीं होती। अधिकांश श्रेणीके पक्षिशावकगण प्रायः वर्ष भरमें प्रथम बार पर नहीं छोड़ते, किन्तु Gallinae नामक श्रेणीके पक्षिशावकगण बहुत बचपनमें ही उड़ते हैं, इस कारण ये पूर्णावयव पानेके पहले ही एक बार पर छोड़नेमें बाध्य होते हैं। हंस श्रेणी (Anatidae)के मध्य पूर्वोक्त प्रथाका विशेष वैलक्षण्य है। ये एक ही समयमें डैनेके पर छोड़ते हैं और प्रायः एक ऋतुकालमें उन्हें उड़नेकी क्षमता नहीं रहती। Anatinae और Fuligulinae नामक हंसश्रेणीके नरके पर जब झड़ जाते हैं, तब वे अस्पष्ट दिखने लगते हैं। नूतन परके निकलने पर वे फिरसे आकाशमें उड़ सकते हैं, किन्तु इनके मध्य Micropterus cinereus आदिके हंसगण जब इस प्रकार पर छोड़ते हैं, तब वे आकाशमें उड़ नहीं सकते। टर्मिगन नामक (Ptarmigan = Lagopus mutus) एक प्रकारका पक्षी है जो सन्तानोत्पादक ऋतु (Breeding Season) के बाद यद्यपि नर मादा दोनों ही पक्ष त्याग करके नूतन पर धारण करते हैं, तो भी शीतसे अपनी रक्षाके लिये शीतकालमें नूतन पर धारण करते हैं और शीतकालके बीत जाने पर फिरसे तृतीय बार शीतवस्त्रका त्याग करके वसन्तऋतुमें विशिष्टवर्णयुक्त पक्षावरणसे अपनेको ढंक लेते हैं। यह परिवर्त्तन केवलमात्र उनके देहसम्बन्धमें ही हुआ करता है। पुच्छ वा डैनेके पर वे त्याग नहीं करते। एक श्रेणी वा जातिगत किसी किसी विभिन्न थाकके पक्षीको वर्ष भरमें दो बार पर छोड़ते देखा जाता है। जिस श्रेणीमें Garden Warbler (Sylvia salicaria) वर्ष भरमें दो बार पक्ष त्याग करता है, उसी श्रेणीमें Black-cap (S. atricapilla) नामक पक्षिगण वर्षके अन्दर केवल एक बार पर छोड़ा करते हैं। Emberizidae श्रेणीके पक्षी भी इसी नियमका प्रतिपालन करते हैं और Motacillidae जातिके मध्य भरतपक्षी (Alaudidae) वर्ष भरमें एक बार और पापिट नामक पक्षी (Papits = Authinae) वर्ष भरमें दो बार पर परिवर्त्तन करते हैं, किन्तु कोई भी डैने या पूछके पर नहीं छोड़ते। शाखाचारी पक्षियोंको भी कभी कभी पक्षका त्याग करते देखा जाता है। वे समयानुसार कभी पुच्छ, कभी गात्रके इसी प्रकार सभी स्थानोंके पर बदला करते हैं।

डिनमार्कके एक स्थानसे (Capercally-Tetrao urogallus और Great Auk or Garefowl-Alca impennis) दो पक्षिजातिकी अर्थमस्तरोभूत अस्थि पाई गई है। अभी उस जातिके पक्षी इस देशमें नहीं मिलते। इङ्गलैण्डके अन्तर्गत नारफोक प्रदेशमें और इलाईद्वीपमें कई एक (Pelecanus) श्रेणीके पक्षियों की अस्थि पाई जाती है। उनकी आकृति वर्त्तमान P. onocrotalus-को अपेक्षा बड़ी है। मडागास्कर द्वीपके दक्षिणांशसे कितनी Struthio श्रेणियोंको पक्षिजातिकी अस्थि पाई गई है उनमेंसे हिलोयर साहब (M. Is. Geoffroy St. Hilaire)ने १८५१ ई०में AEpyornis maximus श्रेणीके एक पक्षीका अंडा पेरी शहरमें भेज दिया था। न्यूजीलैण्डद्वीपमें भी नाना जातीय हृहदाकार पक्षीकी अस्थि पाई जाती है। इस द्वीपमें सैयरी उपनिवेश स्थापित होनेके पहले उस देश-के वासियोंने अनेक पक्षियोंको मार कर खा डाला है। यहांको Harpagornis श्रेणीभुक्त शिकारी पक्षी इतने बड़े होते हैं, कि वे Dinornis श्रेणीके पक्षीको पछाड़ सकते हैं। पहले आष्ट्रेलिया द्वीपमें ये पक्षी अधिक संख्यामें पाये जाते थे, किन्तु अभी उनका-संख्या बिलकुल गायब हो गई है। प्रसिद्ध एमन पक्षि-गण भी इसी श्रेणीके माने जाते हैं। ये उड़पक्षीकी तरह नहीं उड़ सकते, किन्तु दौड़नेमें बड़े तेज हैं।

पहले ही कहा जा चुका है कि कुछ जातिके पक्षी गत दो शताब्दीके मध्य कालके अनन्त स्रोतमें लुप्त हो गये हैं। मरीसस द्वीपमें जो दोदो (Dildus inpetus) पक्षीकी कथाका उल्लेख किया है, वह १६८१ ई०में 'बार्क काउन' नामक जहाजके मालिम बेंजामिन हैरी इस जातिके जीवित पक्षीका देख कर लिख गये हैं। उनके लिखित कागजादि आज भी इङ्गलैण्डीय जादुघरमें रक्षित हैं। इस द्वीपके दक्षिणस्थ बोर्वा रावनियन, मैसकारेग, नाम आदि द्वीपोंमें ऐसे अनेक पक्षियोंको निदर्शनास्थ पाई गई हैं जिनका वंश इस संसारसे बिलकुल लुप्त हो गया है। उक्त द्वीपोंके पूर्व ओर अवस्थित रड्रिगो नामक द्वीपमें एक और प्रकार (Pezophaps solitarius)का पक्षिजातिका वास था। ये दादोंसे सम्पूर्ण भिन्न थे। १६८१-८३ ई०में एक निर्वासित हिउजिनट इस पक्षीको प्रतिकृतिको अङ्कित कर गये हैं। पीछे १८६८ ई०में Edward Newton नामक किसी यूरोपवासीने इसकी अस्थि पा कर उसके पूर्वास्तित्वका स्वीकार किया है। अभी इस पक्षिजातिका चिह्नमात्र भी नहीं है। इसके अलावा मारिससद्वीपमें एक और प्रकारका तोता पक्षी (Lophopsittacus mauritianus) था। उनफार्ट हर्मान्सून १६०१ ई०में जब मारिससद्वीप भ्रमण करते करते पहुंचे, तब उन्होंने इस जातिके पक्षीको जीवित देखा था। मारिसस और समकारागनिस आदि द्वीपोंमें और भी कितने तोते, उल्लू आदि नाना जातीय पक्षियोंको अस्थिका निदर्श न पाया गया है। प्राणि-तत्त्वविदोंने उनको स्वतन्त्र आख्या प्रदान की है। यहां Aphanapteryx जातीय एक प्रकारका पक्षी था जिसको चोंच बहुत लम्बी थी। रावनियन और रड्रिगोद्वीपमें एक समय नाना जातीय पक्षियोंका वास था। धीरे धीरे वे सब पक्षी लयप्राप्त होते जा रहे हैं। प्राय: ४० वर्ष पहले Starling (Fregilupus varius) नामक पक्षी जीवित था। एतद्भिन्न एक प्रकार-का छोटा पेचक (Athene murivora), बड़ा तोता (Necropsittacus rodericanus) इस प्रकारका घूघू और एक जातिका बक (Ardea megacephala) Miserythrus liguati नामक नाना जातीय पक्षी जो एक समय उक्त द्वीपमें जीवित थे वह हम लोग भ्रमण कारियोंकी तालिकासे जानते हैं। फरासी-अधिकृत गोआडेलोप और मार्टिनिक द्वीपमें छः विभिन्न श्रेणियों-के पक्षी (Psittaci) ५०।६० वर्ष पहले जीवित थे, किन्तु उनमेंसे आज एक भी देखनेमें नहीं आता। लाब्रेडर देशीय हृहदाकार हंस (Somateria labradora) प्राय: सत्तर वर्ष पहले ग्रीष्मऋतुमें सेण्टलारेन्स और लाब्रेडरके मैदानमें विचरण करते थे। जब ठंढ अधिक पड़ती थी, तब वे इस स्थानको छोड़ कर नभा-स्कोसिया, न्यूब्रान्सविक आदि दक्षिणदिकस्थ उष्ण-प्रधान देशोंमें भाग जाते थे। शृगालादि मांसभुक चतु-ष्पद प्राणीसे ये अपने अंडोंकी रक्षा करनेके लिए पर्वत-मय छोटे छोटे द्वीपोंमें अण्डादि प्रसव करते थे। हिंस्र

५। इथियपियन—अर्थात् बर्बरी राज्य छोड़ कर समस्त अफ्रिका, केपभार्ड द्वीप मडागास्कर, सिचिलिस, मकोट्रा, अरब आदि स्थान। इसके मध्य—(क) Libyan, (ख) Guinean, (ग) Caffrarian, (घ) Mosambican, (ङ) Madagascarian,

इण्डियन—अर्थात् भारतवर्ष और तन्निकटवर्त्ती सिंहल, सुमात्रा, मलक्का, फर्मोसा, हेनान, कोचीन, चीन, ब्रह्म, श्याम आदि देशजात। फिर इसके मध्य भी कितने स्वतन्त्र थाक वा Sub region हैं:—(क) Himalo-chinese, (ख) Indian अर्थात् भारतवर्ष के अन्तर्गत राजपूताना, मालव, छोटानागपुर, सिंहल आदि स्थान। (ग) Malayan अर्थात् फिलिपाइन द्वीपपुञ्ज, मलय उपद्वीप, बोर्नियो, सुमात्रा, जावा, बाली आदि द्वीप।

प्राणितत्त्वविदोंने जो छः श्रेणीविभाग किये हैं, उनकी आलोचना करनेसे देखा जाता है, कि उन छहोंके एक एक भाग ( Region )में जितने पक्षियोंकी श्रेणी वा थाक हैं, वे प्रायः एक दूसरेके समान हैं और उन सब पक्षियोंकी श्रेणी वा थाकमें इतनी विभिन्नता है कि उसकी विस्तृत आलोचना करना बिलकुल असम्भव है। पहले ही लिखा जा चुका है कि चील (Kites) जातिका पक्षी स्थानभेदसे विभिन्न प्रकारका है। उन नानास्थानजात एक जातिके पक्षियोंका आकारगत वैलक्षण्य देख कर उन्हें विभिन्न थाकके अन्तर्गत करके विशेष विशेष संज्ञाओंसे अभिहित किया गया है,—जिस प्रकार Casuarius श्रेणी या जातिगत पक्षिगण विभिन्न स्थानवासी हैं और उस उस स्थानके जलवायुसेवी हो कर विभिन्न आकार धारण करते हैं, उसी प्रकार उनके नाममें भी पृथकता देखी जाती है—

| पक्षिजाति | | स्थान |
|---|---|---|
| C galeatus | .. | Ceram |
| C Papuanus | ... | Northern New guinea |
| C. Westermanni | ... | Jobie Island |
| C. Uniappendiculates | ... | New guinea |
| C. Picticollis | ... | South New guinea |
| C beccarii | ... | Wokun, Aru Island |
| C, Bicarunculatus | ... | Aru Island |
| C. australis | ... | North Australia |
| C. Bennetti | ... | New Britain |

इस प्रकार देखा जाता है कि प्रत्येक पक्षिजातिका एक पृथक् पृथक् नाम है। विस्तार हो जानेके भयसे उन सबका उल्लेख नहीं किया गया। ऋतु परिवर्त्तनके साथ ही साथ अनेक पक्षियोंका वास-परिवर्त्तन हुआ करता है। कुछ जातिके पक्षी ऐसे हैं जो एक ऋतुको पसन्द करते हैं और जब एक देशमें उस ऋतुका परिवर्त्तन हो कर एक दूसरी ऋतुका आगमन होता है, तब वे उस स्थानको छोड़ कर अपने अभ्यस्त ऋतुयुक्त स्थानमें फिर चले जाते हैं। कोकिल आदि पक्षिगण वसन्तप्रिय हैं। जब इस देशमें वसन्तका आगमन होता है, तब कोकिल जातिका भी अभ्युदय होता है। फिर जब वसन्तकाल चला जाता है और ग्रीष्मऋतु आती है, तब उक्त पक्षियोंका वास भी बदल जाता है अर्थात् कोकिल पक्षी इस देशको छोड़ कर वसन्ताश्रित स्थानको चले जाते हैं। इसी प्रकार चील जातिमें एक वैलक्षण्य देखा जाता है। शीत-ग्रीष्मादि ऋतुमें इस जातिके पक्षी हम लोगोंके देशमें अनेक देखे जाते हैं, किन्तु वर्षाके आरम्भ होते ही इनकी संख्या धीरे धीरे कम होने लगती है। इसका कारण यह है कि चीलजातिके पक्षी वर्षाकालके पक्षपाती नहीं हैं। हम लोगोंके देशमें प्रवाद है कि रावणका चूल्हा हमेशा जलता रहता है, पीछे वर्षाकालमें वह आग बुझ जाती है, इसी आशङ्कासे विष्णु भगवान् चीलोंको अपनी रक्षा करनेका आदेश देते हैं, यही कारण है कि चील पक्षी वर्षाके आरम्भ होते ही उसी देशमें चले जाते हैं। उत्तरी अमेरिकाके शोर ( Shore ) नामक पक्षी कभी कभी इङ्गलैण्ड और नोरवेके पश्चिम कूलमें आते देखे जाते हैं। अत्यन्त शीतप्रधान देशमें ( High Northern latitudes ) इनकी मादा सन्तानोत्पादन करती है। उत्तरदेशमें उनके चले जानेका यही कारण है। इस समय उत्तर अटलाण्टिक महासागरमें हवा जोरोंसे बहती है। उस पश्चिमी वायुसे कितने पक्षी अपने अभीष्ट पथमें जाने नहीं पाते और वायुके झोंकेसे वे जिधर तिधर जा लगते हैं। एतद्भिन्न कुछ श्रेणीके पक्षी ऐसे हैं जो

पानीके रूपमें गिना जाने लगा। यहांकी शिलालिपि देखनेसे मालूम पड़ता है कि ८४७-८४८से ले कर १२वीं शताब्दी तक यह नगर विशेष उन्नत दशामें था। इरावती नदीके किनारे ब्रह्मको पूर्वतन राजधानीके उत्तर प्राचीन पगान नगर अवस्थित है। १२८४ ई०में कुब्लाई खांके राजत्वकालमें मुगलसेनाने आ कर इस नगरको तहस नहस कर डाला।

पगाना (हिं० पु०) १ पागनेका काम कराना। २ अनुरक्त करना, मस्त करना।

पगार—मध्यप्रदेशके होशङ्गाबाद जिलान्तर्गत एक छोटा राज्य। यह महादेवपर्वतके ऊपर बसा हुआ है। पर्वत पर जो मन्दिर है उसीके पंडासेमें यहांके सरदार हैं।

पगार (हिं० पु०) १ पैरोंसे कुचली हुई मट्टी कीचड़ या गारा। २ वह पानी या नदी जिसे पैदल चल कर पार कर सकें, पायाब। ३ ऐसी वस्तु जिसे पैरोंसे कुचल सकें। ४ वेतन, तनखाह।

पगाह (फा० स्त्री०) यात्रा आरम्भ करनेका समय, भोर, तड़का।

पगुराना (हिं० क्रि०) १ पागुर करना, जुगाली करना। २ हजम कर जाना, डकार जाना, ले जाना।

पग्गा (हिं० पु०) पीतल या तांबा गलानेकी घरिया, पागा।

पग्गी—गुजरातवासी भीलजातिकी एक शाखा। ये लोग पद-चिह्नका अनुसरण करके चोर और खनीको बहुत दूरसे भी पकड़ सकता है।

पघा (हिं० पु०) वह रस्सा जो गायों बैलों आदि चौपायोंके गलेमें बांधा जाता है। ढोरोंको बांधनेकी मोटी रस्सी।

पघाल (हिं० पु०) एक प्रकारका बहुत कड़ा लोहा।

पघिलना (हिं० क्रि०) पिघलना देखो।

पचंया (हिं० पु०) गावों आदिमें घूम घूम कर माल बेचनेवाला व्यापारी।

पङ्क (सं० पु० क्लो०) पच्यते व्याप्यते क्रियते वा अनेन पच-घञ, कुत्वञ्च। १ कर्दम कोचड़, कोच। २ पानीके साथ मिला हुआ पीसने योग्य पदार्थ, लेप। ३ पाप।

पङ्ककर्कट (सं० पु०) पङ्केषु कर्कटः, मनोहरः। जलयुक्त पङ्क, पानीके साथ मिला हुआ पीसने योग्य पदार्थ।

पङ्ककीर (सं० पु०) पङ्कप्रियः कीरः पक्षिविशेषः। कोयष्टिक पक्षी, टिटिहरी नामकी चिड़िया।

पङ्कक्रीड़ (सं० पु०) पङ्के पङ्केन वा क्रीड़ति पङ्क क्रीड़-अच्। १ शूकर, सूअर। (त्रि०) २ कर्दमखेलक, कीचड़में खेलनेवाला।

पङ्कक्रीड़नक (सं० पु०) पङ्कक्रीड़ स्वार्थे कन्। शूकर, सूअर।

पङ्कगड़क (सं० पु०) पङ्के स्थितो गड़कः। मत्स्यविशेष, एक प्रकारकी छोटी मछली।

पङ्कगति (सं० स्त्री०) पङ्के गतिर्यस्य। पङ्कगडक मत्स्य, एक प्रकारकी छोटी मछली।

पङ्कग्राह (सं० पु०) पङ्के स्थितो ग्राहः। जलजन्तुभेद, मगर।

पङ्कज (सं० क्लो०) पङ्के पङ्काद्वा जायते पङ्क-जन कर्त्तरि-ड। १ पद्म, कमल। (त्रि०) २ कीचड़में उत्पन्न होनेवाला।

पङ्कजन्मन् (सं० स्त्री०) पङ्के जन्म यस्य। पद्म, कमल।

पङ्कजजन्मन् (सं० पु०) पङ्कजे जन्म उत्पत्तिस्थानं यस्य। १ ब्रह्मा, पद्मयोनि।

पङ्कजराग (सं० पु०) पद्मरागमणि।

पङ्कजवाटिका (सं० स्त्री०) तेरह अक्षरोंका एक वर्णवृत्त। इसके प्रत्येक चरणमें एक भगण, एक नगण, दो जगण और अन्तमें एक लघु होता है। इसका दूसरा नाम एकावली और कंजावली भी है।

पङ्कजात (सं० पु०) १ अङ्कराजसुत। १ पद्म, कमल।

पङ्कजावली (सं० स्त्री०) १ छन्दोभेद। २ पद्मसमूह।

पङ्कजासन (सं० पु०) ब्रह्मा।

पङ्कजित् (सं० पु०) गरुड़के एक पुत्रका नाम।

पङ्कजिनी (सं० स्त्री०) पङ्कजानि सन्त्यस्याम् इति इनि (पुष्करादिभ्यो देशे। पा ५।२।१३५) १ पद्माकर, कमलाकर। २ कमलिनी, कमलहृद। ३ पद्मसमूह, कमलका ढेर।

पङ्कण (सं० पु०) मांसादिनिमित्तके पापाचारकर्मविकणः कलङ्को यस्य सः, पृषोदरादित्वात् साधुः। पक्कण, शबरालय, चाण्डालका घर।

है। एक पंक्तिमें बैठ कर यदि एक दूसरेको स्पर्श न करे अथवा भस्म और अग्निव्यवधान रहे, तो पंक्ति साङ्कर्य दोष नहीं लगता।

"एक पंक्त्युपविष्टा ये न स्पृशन्ति परस्परम्।
भस्मना कृतमर्यादा न तेषां संकरो भवेत् ॥
अग्निना भस्मना चैव पङ्क्तिः परिकीर्त्तिते।"

५ सेनामें दश दश योद्धाओंको श्रेणी। ६ कुलीन ब्राह्मणोंकी श्रेणी।

पङ्क्तिकण्टक (सं० पु०) पङ्क्तौ एकपङ्क्तौ कण्टक इव। पंक्तिदूषक।

पङ्क्तिकर (सं० वि०) श्रेणी, पांती।

पङ्क्तिकृत (सं० स्त्री०) पङ्क्ति-क्त प्रभूत तड़ागे चित्र। श्रेणीबद्ध।

पङ्क्तिग्रीव (सं० पु०) पङ्क्तिः दशसंख्यिका ग्रीवा यस्य। रावण।

पङ्क्तिचर (सं० पु०) पङ्क्त्या श्रेणीबद्धः सन् चरतीति पंक्ति-चर ट। कुररपक्षी।

पङ्क्तिच्युत (सं० त्रि०) किसी कलङ्क, दोष आदिके कारण जातिकी श्रेणीसे बाहर किया हुआ, बिरादरीसे निकाला हुआ।

पङ्क्तिदूष (सं० पु०) पंक्तिं एकपंक्तिं भोजने दूष्यति दूषि-अण्। पंक्तिदूषक।

पङ्क्तिदूषक (सं० पु०) श्राद्धकाले भोजनार्थमुपविष्टानां व्रतस्नातानां ब्राह्मणानां पंक्तिं श्रेणीं दूषयति यः, पंक्ति-दूष कर्त्तरि ण्वुल्। अपाङ्क्तेय, श्राद्धभोजनानर्ह ब्राह्मण, ऐसा ब्राह्मण जिसके साथ पंक्तिमें बैठ कर भोजन नहीं कर सकते। पद्मपुराणके स्वर्गखण्ड २५ अध्यायमें लिखा है—कितव, भृगाहा, यक्ष्मारोगी, पशुपालक, निराकृति, ग्रामप्रेष्य, वार्द्धुषिक, गायन, सर्वविक्रयी, अगारदाही, गरद, कुण्डाशी, सोमविक्रयी, सामुद्रिक, राजदूत, तैलिक, कूटकारक, पिताके साथ विवादकारी, अभिशस्त, स्तेन, शिल्पोपजीवी, मित्रद्रोही, पारदारिक, परिवृत्ति, दुश्चर्मा, गुरुतल्पग, कुशीलव, देवलक, नक्षत्रोपजीवी, खदष्ट, खसहगामी और जिसके घरमें उपपति आता जाता हो, ये सब ब्राह्मण अपाङ्क्तेय हैं।

जिस श्राद्धमें गुरुतल्पग और दुश्चर्मा भोजन करता है, उस श्राद्धमें पितृगण भोजन नहीं करते और वह श्राद्ध निष्फल होता है। जो ब्राह्मण शूद्रोंको उपदेश देते हैं, उन्हें भी श्राद्धमें खिलाना नहीं चाहिये।

(पद्मपु० स्वर्गख० २५ अ०)

मनुसंहितामें पंक्तिदूषकका विषय इस प्रकार लिखा है—

क्लीवता, नास्तिकता, ब्रह्मचारीका अनध्ययन, चर्मरोग, द्यूतक्रीड़ा, बहुयाजन, चिकित्सा, प्रतिमापरिचर्या, देवल ब्राह्मणका कार्य, मांसविक्रय, वाणिज्य, ग्राम वा राजाका सरकारी कार्य, कुनख, श्यावदन्त, गुरुके प्रतिकूलाचार, श्रौत और स्मार्त्त अग्निपरित्याग एवं कुसीद, यक्ष्मारोग, छाग, गो प्रभृति पशुपालन, पञ्चमहायज्ञ नहीं करना, ब्रह्मद्वेष, परिवित्ति, साधारणके लिये उत्सृष्ट धनादिका उपभोग, नर्त्तन वा गायनादिवृत्ति, स्त्रीसम्पर्क द्वारा ब्रह्मचर्य हानि, असवर्णा-विवाह, शूद्राविवाह और जिसकी जायाका उपपति है, वेतन ले कर वेद पढ़ाना, शूद्रको पढ़ाना, निष्ठुरवाक्य, जारजदोष, पिता माता और गुरुजनका अकारण परित्याग, पतितके साथ अध्ययनादि और कन्यादानादि द्वारा सम्बन्ध, प्राणनाशके लिये विष प्रदान, सोमविक्रय, समुद्रयात्रा, स्तुतिवादादि द्वारा जीविका, तेलके लिये तिलादि बीज पेषण, तुलामान वा निष्यादिविषय, द्यूतक्रीड़ा नहीं जानने पर भी अर्थ दे कर दूसरे द्वारा क्रीड़ा, मद्यपान, पापरोग, छद्मवेश, इक्षु आदिका रसविक्रय, धनुष और शरनिर्माण, ज्येष्ठाभगिनीका विवाह हुए बिना कनिष्ठा भगिनीका पाणिग्रहण, मित्रद्रोह, अपस्मार, गण्डमाला, श्वेतकुष्ठ, उन्माद और अन्धरोग, वेदनिन्दा, हस्ती, गो, अश्व और उष्ट्रका दमन वा पालन, नक्षत्रादिकी गणना, सेतुभेदादि द्वारा प्रवहमान स्रोतका अवरोध, वास्तुविद्या, दौत्यकार्य, वेतनभोगी हो कर वृक्षरोपण, क्रीड़ा दिखानेके लिये कुक्कुर पालन, श्येनपक्षीके क्रयविक्रयादि द्वारा जीविकानिर्वाह, कन्यकागमन, हिंसा, शूद्रसेवा, नानाजातीय लोक-याजकता, आचारहीनता, धर्मकार्यमें निरुत्साह, स्वयं कृषि द्वारा जीविकानिर्वाह, व्याघ द्वारा स्थलघटन, साधुओंकी निन्दा, परपूर्वा अर्थात् एक बार विवाह हो चुका है ऐसी स्त्रीका फिरसे पाणि-

नहीं सकते। पचेन श्रोर खोजिं यही दो इनके कुल-देवता हैं।

पहले इन लोगोंमें नरहत्या प्रचलित थी। अभी अंगरेज गवर्मेंटके कठोर शासनसे वह वीभत्स व्यापार बंद कर दिया गया है। इनमें कोई पर्व नहीं होता. केवल धानकी कटनीके समय ये लोग विशेष आमोद प्रमोद करते हैं। बनयोगी लोग शवदेहको गाड़ देते हैं, जलाते नहीं।

पङ्गपाल ( टिड्डी )—पतङ्ग जातिविशेष, टिड्डी। प्राणि-तत्त्वविदोंने इन्हें (Orthoptera) अर्थात् प्रकृत डैनेके उपरिभागस्थ कठिन आच्छादनयुक्त और लम्फनशील ( Saltatoria ) बतलाया है। उन्होंने Gryllidae और Locustidae नामक दो जाति गतसंज्ञाका निर्देश कर पुनः इनके मध्य अनेक श्रेणियोंका विभाग किया है। इनके पश्चाद्भागके पैर साधारणतः शरीरकी अपेक्षा बड़े होते हैं। इन्हीं पैरोंके ऊपर शरीरका कुल भार दे कर ये उछलते कूदते हैं। किन्तु सामनेके पैर अपेक्षा-कृत छोटे होते हैं। मस्तकके सामने सूतकी तरह बहुत बारीक कड़े बाल रहते हैं उन्होंसे इनका स्पर्शज्ञान होता है। अन्यान्य पतङ्गोंकी तरह इनकी देहयष्टि भी तीन भागोंमें विभक्त हैं, यथा—मस्तक, वक्ष और उदर। गुल्फास्थि भी तीन ग्रन्थियोंमें आबद्ध है। इनके डैने पेटसे भी अधिक चौड़े होते हैं और उनके ऊपरमें जो कठिन ढक्कन ( Elytra ) होते हैं, उन्हींके परस्पर संघर्षणसे पुरुषजाति एक प्रकारका अस्फुट शब्द करती है। यह शब्द पीठ पर जो ग्रन्थि है उसीसे उत्पन्न होता है। नरके आकारसे मादाके आकारमें बहुत फर्क पड़ा।



पंगपाल।

विभिन्न देशोंमें इस पङ्गपाल जातिका विभिन्न नाम देखा जाता है। बिहारमें टिड्डी, या पङ्गपाल, उड़ीसामें फिफिटकी, पारस्यमें जरद और जरद-उल-बहर, ग्रीसमें फरिंदो, फ्रान्समें Sauterelle, जर्मनमें Heusbrecke, ग्रीसमें Opheomachez, हिब्रुमें भारगोल, भारबे, इटलीमें Locusta, अङ्गरेजीमें locust, पोर्तुगीजमें Logosta, स्पेनमें Langosta, पारसमें भाइग मलख, मलख-इ-इस्लाम, मलख-इ-कराम, मलख-इ-दरियाई आदि अनेक नाम पाए जाते हैं।

स्थान, वर्ण और आकृतिके तारतम्यानुसार इनमें भी श्रेणीविभाग हुए हैं।

( १ ) इङ्गलैण्डदेशका सब्ज रंगका पङ्गपाल (Acrida viridi-sima ) प्रायः दो इञ्च लम्बा होता है।

( २ ) पङ्गपाल श्रेणीके मध्य Gryllus migro torius साधारणतः बड़े होते हैं। ये अनेक समय एक एक जिला नष्ट कर डालते हैं।

( ३ ) वड़ोमाकी झिण्टकी प्रायः १ इञ्च लम्बी होती है।

( ४ ) Phymatea punctata देखनेमें बड़े ही सुन्दर होते हैं। इनके पेटका तलभाग लाल और वक्ष-भाग जरद तथा नील रंगका होता है। इस जातिके छोटे छोटे कीट भी कृषकके विशेष हानिकारक हैं।

( ५ ) अफ्रिका और एशियाके दक्षिणांशमें Acrydium ( Oedipoda ) migratorium देखनेमें सब्ज रंगके, डैनेका कठिन आवरक स्वच्छ, पांशु और सफेद तथा पैर लालपन लिए पीले रंगके होते हैं। ये शून्य-मार्गमें प्रायः १८ मील उड़ सकते हैं।

( ६ ) सिनाई प्रदेशका Gryllus gregarius।

( ७ ) A. peregrinum लाल और पीले रंगके होते और बानीगञ्ज तथा भारतके अन्यान्य स्थानोंमें कभी कभी देखे जाते हैं।

( ८ ) Acrydium lineole वागदादके बाजारमें खानेके लिए बिकते हैं।

( ९ ) Oedipoda migratoria फ्रान्सकी राजधानी पेरिससे ले कर पारसकी राजधानी इस्पाहन तक और मध्य अफ्रिकासे ले कर तातार तकके सभी स्थानोंमें आ कर कभी कभी फसलको बड़ी हानि पहुंचाते हैं।

अष्ट्रेलिया द्वीपमें जो सब पङ्गपाल देखे जाते हैं, वे

रता है। यह्रदी लोग केवल मात्र पङ्गपाल खाते हैं। ये लोग इसे शुद्ध और भगवत्प्रेरित मानते हैं। बुमायाके मुसलमान भी एक जातिका पङ्गपाल खाते हैं। अरब-वासी लवणमें सिद्ध कर मक्खन वा चर्वीके साथ अथवा आगमें जला कर इसे खाते हैं। मरक्कोवासी भी पङ्गपाल को भुन कर खाते हैं। यहांके बाजारमें भुना हुआ पङ्ग-पाल बिकता है। अफ्रिका, रूस, अमेरिका, पर्शिया, इथिओपिया, ब्रह्म और आराकान आदि देशवासियोंमेंसे कोई जलाकर, कोई भुन कर कोई मसाले आदि डाल कर इसे खाते हैं। पङ्गपाल विशेषतः पर्वतकी कन्दराओं और रेगिस्तानोंमें रहते हैं।

पङ्गु (सं० पु०) खञ्जित गतिवैकल्यं प्राप्नोतीति खजि गतिवैकल्ये बाहुलकात् कु। ततः कस्य पत्वं जस्य गादेशः नुम् च (बाहुलकात् कु. खजगोःपगौ नुमागमश्च। उण् १।३७) १ शनैश्चर, शनिग्रह। २ परिव्राट्, परिव्राजक।

'भिक्षार्थं गमनं यस्य विण्मूत्रकरणाय च।
योजनान्न परं याति सर्वथा पङ्गुरेव सः॥"
(चिन्तामणि)

३ वातव्याधिविशेष, वातरोगका एक भेद। वैद्यक-का मत है कि कमरमें रहनेवाली वायु जांघोंको नसोंको पकड़ कर सिकोड़ देती है जिससे रोगीके पैर सिकुड़ जाते हैं और वह चल फिर नहीं सकता। खञ्ज देखो। (त्रि०) ४ खञ्ज, लंगड़ा। इसका पर्याय श्राण और जङ्घाहीन है।

पङ्गु (सं० पु०) १ सह्याद्रिखण्डवर्णित एक सोम-वंशीय राजा। ये सरस्वतीभक्त थे तथा अश्विन् (अश्विन्) राजाके औरससे उत्पन्न हुए थे। विश्वामित्र इनका गोत्र था। अङ्गहीन रहनेके कारण इनका पङ्गु नाम पड़ा था। ऋष्यशृङ्गके परामर्शसे इन्होंने अनेकों सत्कार्य करके भारपाक्ष नामक एक पुत्र प्राप्त किया था।
(सह्याद्रि० ३।३२ अ०)

२ चन्द्रवंशीय एक राजा, कामराजके पुत्र।

पङ्गुक (सं० त्रि०) पङ्गु स्वार्थे कन्। पङ्गु, लंगड़ा।

पङ्गुगति (सं० स्त्री०) वर्णिक छन्दोंका एक दोष। जब किसी वर्णिक छन्दमें लघुकी जगह गुरु और गुरुकी जगह लघु आ जाता है, तब यह दोष माना जाता है।

पङ्गुग्राह (सं० पु०) १ मकर नामक जलजन्तु, मगर। २ मकरराशि।

पङ्गुता (सं० स्त्री०) पङ्गोर्भावः, पङ्गु-तल्-टाप्। पङ्गुत्व, लंगड़ापन।

पङ्गुलहारिणी (सं० स्त्री०) पङ्गुत्वं हरति पङ्गुत्व-हृ-णिनि स्त्रियां ङीप्। शिमुड़ीक्षुप, चंगोनी।

पङ्गुल (सं० पु०) १ शुक्लवर्ण अश्व, सफेद रंगका घोड़ा। २ एरण्डवृक्ष, अंडीका पेड़। (त्रि०) ३ पङ्गु, लंगड़ा।

पङ्गुल्यहारिणी (सं० स्त्री०) सेवनेन पङ्गुल्यं पङ्गुत्वं हरति हृ-णिनि। शिमुड़ीक्षुप, चंगोनी।

पच (सं० त्रि०) पचति यः पच्-अच् (नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः। पा ३।१।१३४) पाककर्त्ता, रसोई बनाने-वाला।

पचक (हिं० पु०) काश्मीरजात एक प्रकारके गुल्मकी जड़ Cossyphus; Aucklandia। स्थानभेदसे इसके विभिन्न नाम देखे जाते हैं, यथा—संस्कृत और बङ्गला कुष्ठ और कुड़, परव-कुष्ठ-इ हिन्दि, कुठ-इ-परवी, ग्रीक-Kust Kustus, हिन्दी—पचक, कुट, उप्लेत, लाटिन Costus Arabica, मलय पवा, सिंहल, गन्धमहनेल, सिरोयभाषामें—कुठा, तैलगु—चङ्गला प्रभृति। इसके पेड़ साधारणतः ४।५ हाथ लम्बे होते हैं। आश्विन कार्त्तिकमासमें इसकी जड़ खंड खंड कर बड़े बड़े शहरोंमें भेजी जाती है। चीनवासी धूप धूनेकी जगह इसको जड़को जलाते और सुगन्धसे विमोहित हो जाते हैं। वे लोग इसमें कामोद्दीपक गुण बतलाते हैं।

पचकना (हिं० क्रि०) पिचकना देखो।

पचकल्यान (हिं० पु०) पञ्चकल्याण देखो।

पचखना (हिं० वि०) जिसमें पांच खंड या मंजिल हों।

पचगुना (हिं० वि०) पञ्च गुणा, पांच गुना, पांच बार अधिक।

पचग्रह (हिं० पु०) मंगल, बुध, गुरु, शुक्र और शनिका समूह।

पचड़ा (हिं० पु०) प्रपञ्च, बखेड़ा, झंझट। २ लावनी या खयालके ढङ्गका एक प्रकारका गीत। इसमें पांच पांच चरणोंके टुकड़े होते हैं।

पात्र और कुठार आदि पूजाकके सामान पाये गये हैं।

पचरंग (हिं॰ पु॰) चौक पूरनेकी सामग्री मेंहदीका चूरा, अबीर, बुका, हल्दी और सुरवालीके बीज। इस सामग्रीमें सब जगह ये ही ५ चीजें नहीं होतीं, कुछ चीजोंकी जगह दूसरी चीजें भी काममें लाई जाती हैं।

पचरंगा (हिं॰ वि॰) १ जिसमें भिन्न भिन्न पांच रंग हों, पांच रंगका। २ जो पांच रंगोंमें रंगा हुआ हो तथा जो पांच रंगोंके सूतोंसे बुना हुआ हो। ३ जिसमें बहुतसे रंग हों, कई रंगोंमें रंगा हुआ। (पु॰) ४ नवग्रह आदिकी पूजाके लिए पूरा जानेवाला चौक। इस चौकके खाने या कोठे पचरंगके पांच रंगोंसे भरे जाते हैं।

पचरा (हिं॰ पु॰) पचड़ा देखो।

पचरान—अयोध्या प्रदेशके गोण्डा महकमेके अन्तर्गत एक ग्राम। यह जिलेके सदरसे ८ कोस उत्तर अवस्थित है। इसके पास ६० फुट ऊंचा एक स्तूप है जिसके ऊपर एक मन्दिरमें पृथ्वीनाथका लिङ्ग प्रतिष्ठित है। १८६० ई॰में राजा मानसिंहने स्तूपके ऊपर जो जङ्गल था उसे काटते समय एक विग्रह पाया था और मन्दिर निर्माण कर इसमें उनको प्रतिष्ठा की थी। सम्भवतः यही स्थान प्राचीन समयमें पञ्चारण्य नामसे प्रसिद्ध था। दूसरे स्तूपके ऊपर पृथ्वीनाथका मन्दिर स्थापित है। इसकी बाहरी ईंटोंकी गठन देखने होसे यह बौद्धस्तूपसा मालूम होता है।

पचलड़ी (हिं॰ स्त्री॰) एक आभूषण जो मालाकी तरह होता और जिसमें पांच लड़ियां रहती हैं। यह गलेमें पहना जाता है और इसकी अन्तिम लड़ी प्रायः नाभि तक पहुंचती है। कभी कभी प्रत्येक लड़ीके और कभी कभी केवल अन्तिमके बीचों बीच एक जुगनू लगा रहता है। इसके दाने सोने, मोती अथवा अन्य रत्नके होते हैं।

पचलवणा (सं॰ स्त्री॰) पच लवणमित्युच्यते यस्या क्रिया मयूरव्यंसकादित्वात् समासः। लवण पाक करो ऐसा [illegible]।

पचलोना (हिं॰ पु॰) १ वह जिसमें पांच प्रकारके नमक मिले हों। २ पञ्चलवण देखो।

पचवाई (हिं॰ स्त्री॰) एक प्रकारकी देशी शराब जो चावल, जौ, ज्वार आदिसे चुआई जाती है।

पचहत्तर (हिं॰ वि॰) १ सत्तर और पांच, सत्तरसे पांच अधिक। (पु॰) २ वह संख्या जो सत्तर और पांचके जोड़से बनी हो, ७५।

पचहत्तरवां (हिं॰ वि॰) जिसका स्थान क्रममें पचहत्तर पर हो, गिनतीमें पचहत्तरके स्थान पर पड़नेवाला।

पचहरा (हिं॰ वि॰) १ पांच बार मोड़ा या लपेटा हुआ, पांच परतों या तहोंवाला, पांच पाहलियोंवाला। २ पांच बार किया हुआ।

पचा (सं॰ स्त्री॰) पच्यते इति पचेर्भिदादङ्, ततष्टाप्। १ पाक, पकानेकी क्रिया या भाव। २ पाककर्त्री, पकानेवाली।

पचाड़—बम्बई प्रान्तके रायगढ़के निकटवर्ती एक ग्राम। यहां शिवाजीने रसदसंग्रह करनेके लिए एक किला बनवाया था। यहांका रामस्वामीका मन्दिर प्रसिद्ध है।

पचादि (सं॰ पु॰) पच आदिर्यस्य। पाणिन्युक्त गणभेद। यथा—पच, वच, वप, वद, चल, पत, नदट्, भषट्, प्लवट्, चरट्, गरट्, तरट्, चोरट्, गाहट्, सुरट्, देवट्, दोषट्, रज, मद, क्षप, सेव, मेष, कोप, मेध, नर्त्त, व्रण, दर्श, दम्भ, दर्प, जार, भर और श्वपच। इन पचादि धातुओंके उत्तर अच् प्रत्यय होता है, अच् प्रत्ययके कारण इन्हें पचादिगण कहते हैं।

पचानक (हिं॰ पु॰) एक पक्षी जिसका शरीर एक बालिश्त लम्बा होता है। इसके डैने और गर्दन काली होती है। दक्षिण भारत और बङ्गाल इसके स्थायी आवासस्थान हैं पर अफगानिस्तान और बलूचिस्तानमें भी यह पाया जाता है।

पचाना (हिं॰ क्रि॰) १ पकाना, आंच पर गलाना। २ खाई हुई वस्तुको जठराग्निकी सहायतासे रसादिमें परिणत कर शरीरमें लगाने योग्य बनाना, हजम करना, जीर्ण करना। ३ अवैध उपायसे हस्तगत वस्तुको अपने काममें ला कर लाभ उठाना। ४ पराए मालको अपना कर लेना, हजम कर जाना। ५ क्षय करना, समाप्त या नष्ट करना। ६ अत्यधिक परिश्रम ले कर या क्षोभ दे कर शरीर मस्तिष्क आदिको गलाना या सुखाना। ७ एक पदार्थका दूसरे पदार्थको अपने आपमें पूर्ण रूपसे लीन कर लेना, खपाना।

जाता है जो विलायती ढंगसे न आदिमें पड़ता है।

पचीवर (हिं० वि०) पाँच तह या परत किया हुआ, पांच परतका।

पचड़ (हिं० पु० पच्चर देखो।

पच्चर (हिं० स्त्री०) लकड़ी या बांसकी फट्टी, काठका पेवन्द। इसे चारपाई, चौखट आदि लकड़ीकी बनी चीजोंमें माल या जोड़को कसनेके लिए उनमें छूटे हुए दरारमें ठोंकते हैं। छिद्रको भरनेके लिए इसका एक सिरा दूसरेसे कुछ पतला किया जाता है, लेकिन जब इससे दो लकड़ियोंको जोड़नेका काम लेना होता है, तब इसे उतार चढ़ाव नहीं बनाते, एक फट्टी या गुल्ली बना लेते हैं।

पच्ची (हिं० स्त्री०) १ किसी वस्तुके फैले हुए तल पर दूसरी वस्तुके टुकड़े इस प्रकार खोद कर बैठाना कि वे उस वस्तुके तलके मेलमें हो जांय और देखने या छूनेमें उभरे या गड़े हुए न मालूम हों तथा दरज या सीम न दिखाई पड़नेके कारण आधार वस्तुके ही अंग जान पड़ें। २ किसी धातुके बने हुए पदार्थ पर किसी अन्य धातुके पत्तरका जड़ाव।

पच्चीकारी (हिं स्त्री०) पच्ची करनेकी क्रिया या भाव।

पच्चीसे—गुजराती ब्राह्मण समुदायका एक भेद। पचीस ग्राम इन्हें जाविकाके लिए मिले थे, इसीसे ये लोग पच्चीसे कहाये।

पच्छकाट (सं० पु०) आलकी सभीली जड़ जो रंगाईके काममें आती है।

पच्छपात (हिं० पु०) पक्षपात देखो।

पच्छम (हिं० पु०) पश्चिम देखो।

पच्छिम (हिं० पु०) १ पश्चिम देखो। (वि०) २ पिछला, पीछेवाला।

पच्छिवँ (हिं० पु०) पश्चिम देखो।

पच्छी (हिं० पु०) पक्षी देखो।

पच्छस् (सं० अव्य०) वीप्सार्थे पाद पादमिति पद्भ्यः, ततः शस्। पद पदमें, चरण चरणमें।

पच्य (सं त्रि०) पच कर्मणि यत्। पाकार्ह, पकाने योग्य।

पच्यमान (सं० त्रि०) पच्यतेऽसौ पच कर्मणि शानच्। जो पकाया जा रहा हो।

पछड़ना (हिं० क्रि०) १ लड़नेमें पटका जाना। २ पिछड़ना देखो।

पछताना (हिं० क्रि०) किसी किये हुए अनुचित कार्यके सम्बन्धमें पीछेसे दुःखी होना, पश्चात्ताप करना, पछतावा करना।

पछताव (हिं० पु०) पछतावा देखो।

पछतावा (हिं० पु०) पश्चात्ताप, अनुताप, अपने किसेको बुरा समझनेसे होनेवाला रंज।

पछवत (हिं० स्त्री०) वह चीज जो फसलके अन्तमें बोई जाय।

पछवाँ (हिं० वि०) १ पश्चिम दिशाकी, पश्चिमदिशासम्बन्धी, पच्छिमी। (स्त्री०) २ अंगियाका वह भाग जो पीठकी तरफ मोढेमें पीछे रहता है।

पछाँह (हिं० पु०) पश्चिम पड़नेवाला प्रदेश, पश्चिमकी ओरका देश।

पछाँहिया (हिं० वि०) पश्चिम प्रदेशका, पछांहका।

पछाड़ (हिं० स्त्री०) मूर्च्छित हो कर गिरना, अधिक शोक आदिके कारण अचेत हो कर गिरना।

पछाड़ना (हिं० क्रि०) १ कुश्तीकी लड़ाईमें पटकना, गिराना। २ धोनेके लिए कपड़ेको जोर जोरसे पटकना।

पछाड़ी (हिं० स्त्री०) पिछाड़ी देखो।

पछाया (हिं० पु०) किसी वस्तुके पीछेका भाग, पिछाड़ी।

पछारना (हिं० क्रि०) कपड़ेको पानीसे साफ करना, धोना।

पछावरि (हिं० स्त्री०) एक प्रकारका पकवान।

पछाहीं (हिं० वि०) पश्चिम प्रदेशका, पछांहका।

पछियाना (हिं० क्रि०) पीछे पीछे चलना, पीछा करना।

पछिताना (हिं० क्रि०) पछताना देखो।

पछिताव (हिं० पु०) पछतावा देखो।

पछिनाव (हिं० पु०) पशुओंका एक रोग।

पछियाना (हिं० क्रि०) पछिआना देखो।

पछियाव (हिं० पु०) पश्चिमकी हवा।

पछिलना (हिं० क्रि०) पिछड़ना देखो।

पछिला (हिं० वि०) पिछला देखो।

पछियाँ (हिं० वि०) १ पश्चिमकी। (स्त्री०) २ पश्चिमको हवा।

पांच भेद किये गये हैं। वे आठ वस्तुएं ये हैं—लाभ, मन, उपाय, देश, अवस्था, विशुद्धि, दीचा, कारिक और बल। (त्रि०) ७ पञ्च, पांच। ८ पञ्चांगयुक्त। ९ पञ्चभुतियुक्त। १० पञ्चमुनान्वित।

पञ्चकन्या (सं० स्त्री०) पुराणानुसार पांच स्त्रियां जो सदा कन्या ही रहीं अर्थात् विवाह आदि करने पर भी जिन का कन्यात्व नष्ट नहीं हुआ। अहल्या, द्रौपदी, कुन्ती, तारा और मंदोदरी ये पांच कन्याएं कही गई हैं।

पञ्चकपाल (सं० क्लो०) पञ्चसु कपालेषु संस्कृतः पुरोडाशः (संस्कृतं भक्षाः। पा ४।२।१६) इत्यन् (ततो द्विगो र्लुगनपत्ये। पा ४।१।८८) इत्यणो लुक्। १ यज्ञविशेष। पञ्चानां कपालानां समाहारः परनिपातः। २ कपालपञ्चक वह पुरोडाश जो पांच कपालोंमें पृथक् पृथक् पकाया जाय।

पञ्चकर्ण (सं० क्लो०) उत्तम लोह द्वारा पञ्चचिह्नित कर्म।

पञ्चकर्पट (सं० पु० महाभारतके अनुसार एक देश। यह देश पश्चिम दिशामें था जिसे नकुलने राजसूययज्ञके समय जीता था।

पञ्चकर्मन् (सं० क्लो०) पञ्चानां कर्मणां समाहारः। १ वैद्यकोक्त कर्मपञ्चकभेद, चिकित्साकी पांच क्रियायें—वमन, विरेचन, नस्य, निरूहवस्ति और अनुवासन। कुछ लोग निरूहवस्ति और अनुवस्तिके स्थानमें स्वेदन और वस्तिकरण मानते हैं।

"वमनं रेचनं नस्यं निरूहस्त्वानुवासनम्।
पञ्चकर्मदमन्यच कर उत्क्षेपणादिकम्॥" (शब्दचन्द्रिका)

२ भाषापरिच्छेदोक्त पञ्चकर्म, वैशेषिकके अनुसार पांच प्रकारके कर्म—उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण और गमन।

"उत्क्षेपणं ततोऽवक्षेपणमाकुञ्चनं तथा।
प्रसारणञ्च गमनं कर्मण्येतानि पञ्च च॥"

(भाषापरिच्छेद ६ श्लो)

पञ्चकर्मेन्द्रिय (सं० क्लो०) हस्त, पाद, पायु, उपस्थ और जिह्वा। इन्हीं ५ इन्द्रियको पञ्चकर्मेन्द्रिय कहते हैं।

पञ्चकलस—बम्बई प्रदेशवासी शूद्रजातिभेद। पहले इनकी सामाजिक अवस्था अत्यन्त हीन थी। खेत जोतना, दूध दुहना और दूध बेचना इनका व्यवसाय था। अभी ये लोग पूर्व व्यवसायको छोड़ कर महाजनी अथवा सरकारी नौकरी करने लगे हैं तथा समाजमें उन्नति लाभ करके अपनेको राजपूत वंशीय क्षत्रिय सन्तान बतलाते हैं।

पञ्चकल्याण (सं० पु०) वह घोड़ा जिसका सिर और चारों पैर सफेद हों और शेष शरीर लाल, काला या और किसी रंगका हो। ऐसा घोड़ा शुभफल देनेवाला माना जाता है।

पञ्चकवल (सं० पु०) पांच ग्रास अन्न जो स्मृतिके अनुसार खानेके पहले कुत्ते, पतित, कोढ़ी, रोगी, कौए आदिके लिये अलग निकाल दिया जाता है। यह कृत्य बलिवैश्वदेवका अङ्ग माना गया है, अग्राशन, अग्रासन।

पञ्चकषाय (सं० पु०) पञ्चविधः कषायः अथवा पञ्चानां वृक्षाणां कषायः, वल्कलरसः। पांच प्रकारका कषाय द्रव्य, तन्त्रके अनुसार इन पांच वृक्षोंका कषाय—जामुन, सेमर, खिरेंटी, मौलसिरी और बेर। यह पञ्चकषाय भगवती दुर्गाका अत्यन्त प्रीतिकर है।

"जम्बूशाल्मलिवाट्यालं बकुलं वदरं तथा।
कषायाः पंच विज्ञेया देव्याः प्रीतिकराः शुभाः॥"

(दुर्गोत्सवप०)

पञ्चकाम (सं० पु०) पञ्च कामाः कर्मधारयः, संज्ञात्वात् न द्विगुः। पञ्चप्रकारकाम। तन्त्रके अनुसार पांच कामदेव जिनके नाम ये हैं—काम, मन्मथ, कन्दर्प, मकरध्वज और मीनकेतु।

"पंचकामा इमे देवि। नामानि शृणु पार्वति।
काममन्मथकन्दर्पमकरध्वजसंज्ञकाः॥
मीनकेतुर्महेशानि पंचमः परिकीर्त्तित॥" (तन्त्रसार)

पञ्चकारण—(सं० पु०) जैनशास्त्रके अनुसार पांच कारण जिनसे किसी कार्यकी उत्पत्ति होती है। उनके नाम ये हैं—काल, स्वभाव, नियति, पुरुष और कर्म।

पञ्चकीर (सं० पु०) जलकुक्कुभ।

पञ्चकुल—प्राचीन हिन्दूराजाओंकी अवर्त्तित एक नगररक्षिणी सभा। पांच सदस्य द्वारा सभाके सभी काम चलाये जाते थे। ये पांच व्यक्ति पांच सम्भ्रान्तवंशसे निर्वा

प्रतिष्ठित थे, उस समय अथवा उससे कुछ पहलेसे ही पञ्चकोटकी श्रीवृद्धि हुई थी। पञ्चकोटके पूर्वतन राजवंशकी उत्पत्ति और राजपदप्राप्तिके सम्बन्धमें इस प्रकार एक वंश इतिहास पाया जाता है।

काशीपुरके अनन्तलाल नामक किसी राजाने स्त्रीको साथ कर जगन्नाथपुरीको यात्रा की। राहमें गर्भवती रानीने अरुणवनमें एक पुत्र प्रसव किया। तीर्थयात्रामें विलम्ब होनेसे फल नहीं होगा, इस भयसे राजा और रानी दोनों की इच्छा नहीं रहते हुए भी उस पुत्रको वहीं छोड़ ठाकुरद्वारकी ओर चल दिए। इस समय अरुणवनमें कपिला गाय भ्रमण कर रही थी। दयापरवश हो वह उस शिशुका भरण-पोषण करने लगी। एक समय एक दल शिकारी वहां आया और शिशुको जीवित देख उसे पावापुर ले गया। यहां जब वह शिशु बड़ा हुआ, तब देशवासियोंने उसे मांझी वा दलपति बनाया। क्रमशः राजाके अभावमें चौरासी परगनोंके राजपद पर वही अभिषिक्त किया गया। अन्य वंशावलीमें लिखा है, कि राजा और रानीने स्व-इच्छासे पुत्रका परित्याग न किया। यात्राकालमें वह शिशु हाथीको पीठ परसे गिर पड़ा था। उन दोनोंने पुत्रको मरा जान वहीं छोड़ दिया। पुरुलियाके दक्षिणागस्थ कपिला पहाड़ पर कपिला गाय रहती थी। उसने दूध पिला कर उस पुत्रको जीवित रक्खा था। पीछे अदृष्टफलसे पांच राजाओंने उसे गोमुखीराज नामक पञ्चकोटमें प्रतिष्ठित किया। कोई कोई कहते हैं, कि वे राजपूतवंशीय थे। उत्तर-पश्चिम प्रदेशसे पहले मानभूममें और पीछे जयकी आशासे प्रणोदित हो उन्होंने इस स्थानमें आ कर राज्य संस्थापन किया।

बादशाहनामामें लिखा है, कि पञ्चकोटके जमींदार राजा वीरनारायण सम्राट् शाहजहान्‌के राजत्वकालमें ३०० सौ मनसबदारके पद पर अभिषिक्त हुए। उनके राजत्वके छठें वर्ष (१०४२-४३ हिजरी)में वीरनारायणका प्राणवियोग हुआ। नवाब अलीवर्दी खांके राजत्वकालमें राजा गरुड़नारायण राज्य करते थे। १७७७ ई० में रघुनाथ नारायणके शासनकालमें झलिदा परगना इनके हाथ लगा।

यहांको बौड़ी जातिके मध्य भद्रावतीकी पूजा और उत्सव प्रचलित है। भाद्रमासकी संक्रान्तिमें पूजा होनेके कारण यह उत्सव भादू कहलाता है। पूजाके बाद प्रतिमा जलमग्न की जाती है। प्रवाद है, कि पञ्चकोटके किसी राजाके एक अलौकिकसामान्यरूपसम्पन्ना और दयाशील कन्या थी। वहांके अधिवासिगण उनके दयागुण पर मुग्ध हो उन्हें भूमण्डल पर अवतीर्णा साक्षात् दयादेवी समझते थे। यह कन्या बौड़ी आदि निकृष्ट जातिकी दरिद्रता देख दुःखित होती और समय समय पर उन्हें प्रचुर धन दिया करती थीं। बाद वह थोड़े ही उमरमें कुटिल कालके गालमें फंस गई। काशीपुरके पार्श्ववर्त्ती ग्रामवासिगण उनके वियोग पर बड़े ही शोकसन्तप्त हुए और उनकी पूजा तथा उपासना करने लगे। भाद्रमें कन्याकी मृत्यु होनेके कारण यह उत्सव भादू कहलाता है। कोई कोई कहते हैं कि भादू उत्सव सबसे पहले पञ्चकोटके राजभवनसे जनसाधारणमें प्रचारित हुआ। कन्या भद्रावतीकी मृत्युसे नितान्त व्याकुल हो रानी स्वयं एक प्रतिमूर्त्तिका निर्माण कर उसकी पूजा करने लगीं। धीरे धीरे यह पूजा पद्धति बौड़ी आदि जातियोंके मध्य फैल गई।

पञ्चकोण (सं० क्ली०) १ पञ्चकोणात्मक क्षेत्रविशेष, पांच कोनेवाला खेत। २ तन्त्रसारोक्त यन्त्रविशेष, तन्त्रके अनुसार एक यन्त्रका नाम। ३ लग्नावधि नवम पञ्चमक स्थान, कुण्डलीमें लग्नसे पांचवां और नवां स्थान। (त्रि०) ४ पञ्चकोणयुक्त, जिसमें पांच कोने हों, पचकोना।

पञ्चकोल (सं० क्लो०) पाचनविशेष। पीपल, पिपरामूल, चई, चितकमूल और सोंठ इन पांच प्रकारके द्रव्योंको समभाग करके मिलानेसे पाचन बनता है। वैद्यकमें इन्हें पाचन रुचिकर तथा गुल्म और प्लीहा रोगनाशक माना है।

पञ्चकोलघृत (सं० क्लो०) चरकोक्त घृतौषधभेद। प्रस्तुत प्रणाली—गायका घी ४ सेर, चूर्णके लिये पिपरामूल, चई, चितक, नागर प्रत्येक एक पल, दूध ४ सेर। यथानियमसे घृत पाक कर सेवन करनेसे गुल्मरोग जाता रहता है।

पञ्चकोप (सं० पु०) पञ्च च ते कोपाश्चेति, संज्ञात्वात्

"भक्ष्यभोज्यापहरणे यानशय्यासनस्य च ।
पुष्पमूलफलानांच पंचगव्यं विशोधनम् ॥"

(मनु ११।१६५)

पञ्चगव्यका परिमाण—दूध, घी और गोमूत्र एक एक पल, गोबर दो तोला और दही ३ तोला इन सब-को मिलानेसे पञ्चगव्य तैयार होता है। गौतमीयतन्त्रमें इसका भाग इस प्रकार लिखा है—

"पलमात्रं दुग्धभागं गोमूत्रं तावदिष्यते ।
घृतं च पलमात्रं स्यात् गोमयं तोलकत्रयम् ॥
दधि प्रसृतमात्रं स्यात् पंचगव्यमिदं स्मृतम् ।
अथवा पंचगव्यानां समानो भाग इष्यते ॥"

(गौतमीयतन्त्र)

फिर दूसरी जगह परिमाणका विषय इस प्रकार लिखा है—

"गोशकृद्‌द्विगुणं मूत्रं पयः स्यात्च्च चतुर्गुणम् ।
घृतं तद्‌द्विगुणं प्रोक्तं पञ्चगव्ये तथा दधि ॥"

(गौतमीयतन्त्र)

जितना गोमय होगा, उसका दूना मूत्र, चौगुना दुग्ध तथा घृत और दधि इसका दूना होना चाहिये।

पञ्चगव्यपानफल—पञ्चगव्य द्वारा पवित्र होनेसे अश्व मेधका फल प्राप्त होता है। यह पञ्चगव्य परम मेध्य है। सौम्य मुहूर्त्तमें पञ्चगव्य पान करनेसे यावज्जीवन पाप विनष्ट होते हैं।

"पञ्चगव्येन पूतन्तु वाजिमेधफलं लभेत् ।
पञ्चगव्यन्तु परमं मेध्यं मङ्गलदन्तम्न विद्यते ॥
सौम्ये मुहूर्ते संयुक्ते पञ्चगव्यन्तु यः पिबेत् ।
यावज्जीवकृतात् पापात् तत्क्षणादेव मुच्यते ॥"

(वराहपुराण)

गरुड़पुराणमें पञ्चगव्यके विषयमें और भी एक विशेषता देखी जाती है। पञ्चगव्य लेनेमें काञ्चनवर्णा गाभीका दुग्ध, श्वेतवर्णा गाभीका गोमय, ताम्रवर्णा का मूत्र, नीलवर्णाका घृत और कृष्णवर्णा गाभीका दधि तथा उसके साथ कुशोदक लेनेसे पंचगव्य बनता है। इसका परिमाण—गोमूत्र ८ माशा, गोमय ४ माशा, दुग्ध १२ माशा, दधि १८ माशा और घृत ५ माशा इन पांचों द्रव्योंको मिलानेसे पंचगव्य बनता है।

"पयः कांचनवर्णायाः श्वेतवर्णाश्च गोमयम् ।
गोमूत्रं ताम्रवर्णायाः नीलवर्णाभवं घृतं ॥
दधि स्यात् कृष्णवर्णाया दर्भोदकसमायुतम् ।
गोमूत्रमाषकास्त्वष्टौ गोमयस्य चतुष्टयम् ॥
क्षीरस्य द्वादश प्रोक्ता दध्नस्तु दश उच्यते ।
घृतस्य माषकाः पंच पंचगव्यं मलापहम् ॥"

(गारुडपु० प्रायश्चित्तअ०)

हेमाद्रिके व्रतखण्डमें पंचगव्यका विस्तृत विवरण लिखा है। यह प्रायः सभी पूजाओंमें होम और यज्ञमें व्यवहृत हुआ करता है। ताम्रपात्र या पलाशपत्रमें पञ्च गव्य मिला कर 'आपोहिष्ठा' इत्यादि वैदिक मन्त्रसे पूत करके पान करना होता है। गायत्री द्वारा गोमूत्र, 'गन्धद्वारेति' मन्त्रसे गोमय, 'आप्यायस्वेति' मन्त्रसे दुग्ध, 'दधिक्राव्ण' मन्त्रसे दधि, 'तेजोऽसीति' मन्त्रसे घृत और 'देवस्येति' मन्त्रसे कुशोदक शोधन करके लेना होता है।

पञ्चगव्यघृत (सं० क्ली०) घृतौषधभेद, आयुर्वेदके अनुसार बनाया हुआ एक घृत जो अपस्मार (मिरगी) और उन्मादमें दिया जाता है। यह घृत स्वल्प और बृहत्‌के भेदसे दो प्रकारका है।

स्वल्पपञ्चगव्यघृत—इसकी प्रस्तुत प्रणाली—गव्यघृत ✓४ सेर, गोमयरस ✓४ सेर, अम्लगव्यदधि ✓४ सेर, गव्य-दुग्ध ✓४ सेर और गोमूत्र ✓४ सेर, पाकार्थ जल १६ सेर। यह घृत एक दिनमें पाक करना होता है। इसके पान करनेसे अपस्मार और ग्रहोन्माद जाता रहता है।

बृहत्पञ्चगव्यघृत—प्रस्तुत प्रणाली—गव्यघृत ✓४ सेर, क्वाथके लिये दशमूल, त्रिफला, हरिद्रा, दारुहरिद्रा, कुटजकी छाल, अपाङ्गका मूल, नीलवृक्ष, कुटकी, डूमर की जड़, कुट, दुरालभा प्रत्येक २ पल, जल ६४ सेर, शेष १६ सेर; कल्कार्थ कलिका, अकवन, त्रिकटु, निसोथकी जड़, पिप्पलका बीज, गजपिप्पली, अरहरका फल, मूर्वामूल, दन्तीमूल, चिरायता, चितामूल, श्यामालता, अनन्तमूल, रक्तरोढा, गन्धतृण, मैनाफल प्रत्येक २ तोला; गोमयरस ✓४ सेर, गोमूत्र ✓४ सेर, गव्यदुग्ध ✓४ सेर, अम्लगव्यदधि ✓४ सेर। यथाविधान इस घृतको पाक कर सेवन करनेसे अपस्मार और ग्रहोन्माद दूर होता है।

(भैषज्य र० अपस्मारचिकि०, चक्रदत्त, चरक चिकि० २५ अ०)

जमाया। फिर ७५० शकके उत्कीर्ण एक दूसरे ताम्रशासनमें वत्सराजको अवन्तिपति बतलाया है। इसके सिवा नरचन्द्रसूरिके हम्मीरकाव्यमें मालवराज्य उदयादित्य भी गौड़ेश उपाधिसे भूषित हुए हैं। इससे यह जाना जाता है, कि मालवराज्यके कितने अंश एक समय गौड देश कहलाते थे। मुसलमान ऐतिहासिकोंने खान्देश और उडीसाके मध्यवर्ती एक विस्तीर्ण विभागका गोण्डवाना नामसे उल्लेख किया है। इस प्रदेशका अधिकांश पूर्व्वोक्त राज्यमें गौड़ नामसे अभिहित हुआ है। राष्ट्रकूटराज गोविन्ददेवके ७३० शकमें उत्कीर्ण ताम्रशासनमें इस गौड़देशका सर्वप्रथम उल्लेख देखनेमें आता है। विलफोर्ड साहब इस स्थानको 'पश्चिम गौड़' नामसे उल्लेख कर गए हैं।। पुराविद् कनिंहम् साहबके मतसे वेतुल, छिन्दवाड़ा, शिवनी और मण्डला इन चार जिलाओंको ले कर यह गोड़देश संगठित हुआ है।

ऊपरमें जो सब प्रमाण दिये गये हैं उनसे यह स्थिर किया जाता है कि विन्ध्यगिरिके उत्तर कुरुक्षेत्रसे ले कर बङ्गदेशकी पूर्वी सीमा तकके विभिन्न स्थान गौड़ नामसे प्रसिद्ध थे। सारस्वत, कान्यकुब्ज, मिथिला, गौड़ और उत्कल यह पांच जनपद जो पूर्वोक्त किसी न किसी एक गौड़में शामिल थे अथवा उनके अंश समझे जाते थे। इस कारण पञ्चगौड कहनेसे उक्त पञ्चजनपदवासी ब्राह्मण विशेषका बोध होता था। इस प्रकार एक समय समग्र आर्यावर्त्तके अधीश्वरका बोध करनेके लिये एक पंचगौड़ेश्वर शब्दका व्यवहार होता था। माधवाचार्यके चण्डीमंगलमें सम्राट् अकबर पंचगौड़ेश्वर नामसे अभिहित हुए हैं। पहले ही लिखा जा चुका है कि महाराज आदिशूरने भी पंचगौड़ेश्वरकी उपाधि पाई थी। पहले जो आर्यावर्त्तके सम्राट् होते थे, वे ही इस मर्य्यादाजनक उपाधिग्रहणसे अपनेको सम्मानित समझते थे। बहुपरवर्त्तीकालमें भी विद्यापतिके पृष्ठपोषक मिथिलाराज शिवसिंह, कृत्तिवासके आश्रयदाता गौड़ाधिप और सुलतान हुसेन शाह आदि इस समुच्च उपाधिसे भूषित रहे।

पञ्चग्रामी (सं० स्त्री०) पंचानां ग्रामाणां समाहारः, स्त्रियां ङीष्। पंचग्रामका समूह।

"पञ्चग्रामी [illegible]
पंचग्रामी वहिःशोभाद्दृष्टत्वाग्नयथवा पुनः॥"

(भाग० [illegible])

पञ्चचक्र (सं० क्ली०) पञ्चविधं चक्रं। तन्त्रशास्त्रानुसार पांच प्रकारके चक्र जिनके नाम ये हैं—राजचक्र, महाचक्र, देवचक्र, वीरचक्र और पशुचक्र। जो वीरभावसे यजन करते हैं, उन्हें पंचचक्रसे पूजा करनी चाहिए।

"चक्रं पंचविधं प्रोक्तं सत्र शक्तिं प्रपूजयेत्।
राजचक्रं महाचक्रं देवचक्रं तृतीयकम्॥
वीरचक्रं चतुर्थंच पशुचक्रंच पंचमम्।
पंचचक्रे यजेद्दिव्यो वीरश्च कुलसुन्दरि॥"

(प्राणतोषिणी)

पञ्चचत्वारिंश (सं० त्रि०) पंचचत्वारिंशत् संख्याका पूरण, पैंतालीसवां।

पञ्चचत्वारिंशत् (सं० स्त्री०) पैंतालीस।

पञ्चचामर (सं० क्ली०) छन्दोविशेष, छन्दका नाम। इसके प्रत्येक चरणमें १६ अक्षर रहते हैं जिनमेंसे २रा, ४था, ६ठा, ८वां, १०वां, १२वां और १६वां अक्षर गुरु तथा शेष अक्षर लघु होते हैं।

पञ्चचितिक (सं० पु०) पंच चितयः प्रस्तारा यस्मिन्। अग्निभेद।

पञ्चचोर (सं० पु०) पंच चौराणि यस्य। १ मञ्जुघोषका नामान्तर। २ मञ्जुघोष।

पञ्चचूडा (सं० स्त्री०) पंचसंख्यकाः चूड़ा शिरोरत्नानि यस्याः। अप्सरोविशेष।

'उर्वशी मेनका रम्भा पंचचूडा तिलोत्तमा॥'

(रामा० ६।९२।७१)

पञ्चछत्र—एक पवित्र क्षेत्र और ब्राह्मणोंका पवित्र आश्रम। रामचन्द्रजी रावणको मार कर जब अयोध्या लौटे, तब उन्होंने राक्षसहत्याजनित पापक्षयके लिए यहांके छत्रा-हरण सरोवरके किनारे कुछ काल तक वास किया था।

पञ्चजटा (सं० स्त्री०) पंचमूल।

पञ्चजन (सं० पु०) पञ्चभिभूतैर्जन्यतेऽसौ पंच-जन कर्मणि घञ्, (जनिवध्योश्च। पा ७।३।३५) इति न वृद्धिः। १ पुरुष। पंचभूत द्वारा पुरुष उत्पन्न होते हैं, इसीसे पंचजन कहनेसे पुरुषका बोध होता है।

'मैं स्वयं देवतास्वरूप हूं' इत्यादि रूपमें चिन्ता करें। तदनन्तर उस मन्त्रमें ध्यान करें। मन्त्रध्यान करते करते सब प्रकारकी सिद्धियां लाभ होती हैं। यह पंचतत्त्व सिद्ध होने पर मनुष्य शिवस्वरूप हो जाते हैं और कदापि यममन्दिर नहीं जाते।

पंचभूत पंचतत्त्व है। तन्त्रमें इस प्रकार लिखा है—पञ्चतत्त्वका उदय स्थिर करके शान्तिकादि षट्कर्म करने होते हैं। शान्तिकार्यमें जलतत्त्व, वशीकरणमें वह्नितत्त्व, स्तम्भनमें पृथ्वीतत्त्व, विद्वेषमें आकाशतत्त्व, उच्चाटनमें वायुतत्त्व और मारणमें वह्नितत्त्व प्रशस्त है। पंचतत्त्वमें उदय-निर्णय करके शान्तिकादि कार्य करने होते हैं, इसीसे पंचतत्त्वोदयका विषय अति संक्षेपमें लिखा गया। भूमितत्त्वका उदय होनेसे दोनों नासापुटसे दण्डाकारमें श्वास निकलता है, जलतत्त्व और अग्नितत्त्वके उदयकालमें नासिकाके ऊर्ध्वभाग हो कर श्वास प्रवाहित होता है। वायुतत्त्वके उदयके समय वक्रभावमें तथा आकाशतत्त्वके उदय होनेसे नासिकाके मध्यभाग हो कर श्वास निकला करता है। इन सब श्वास निर्गमन द्वारा किस समय किस तत्त्वका उदय होता है उसका स्थिर करना होगा। पृथ्वीतत्त्वके उदयमें स्तम्भन और वशीकरण, जलतत्त्वके उदयमें शान्ति और पुष्टिकर्म, वायुतत्त्वके उदयमें मारणादि क्रूरकर्म तथा आकाशतत्त्वके उदयके समय विषादि नाशकार्य प्रशस्त है।

पञ्चतत्त्वक मण्डल—जिस तत्त्वके उदयमें जो सब कार्य कहे गये हैं, उस तत्त्वका मण्डल निर्माण कर कार्यसाधन करना होता है। आकाशतत्त्वमें ६ बिन्दुयुक्त मण्डल, वायुतत्त्वमें स्वस्तिकोपेत त्रिकोणाकार मण्डल, अग्नितत्त्वमें अर्द्धचन्द्राकृति, जलतत्त्वमें पद्माकार और पृथ्वीतत्त्वमें मवज्र चतुरस्र मण्डल बनाके कार्य करना होता है। (तन्त्रसार) तत्त्व देखो।

पञ्चतन्त्र (सं० क्ली०) नीतिशास्त्र विशेष, विष्णुशर्माविरचित एक संस्कृत ग्रन्थ। राजा सुदर्शनके पुत्रको धर्म और नीतिविषयमें ज्ञान देनेके लिए ही उन्होंने ५वीं शताब्दीमें यह ग्रन्थ बनाया। ६ठीं शताब्दीके प्रथम भागमें नौशेरवानके राजत्वके समय यह ग्रन्थ पह्लवी भाषामें और पीछे ८वीं शताब्दीके मध्य भागमें अबदुल्लाबिन मुक्ताफा कर्तृक अरबी भाषामें अनुवादित हुआ। पीछे यह उर्दूमें तथा तुर्कभाषामें 'हुमायुन् नामा' नामसे भाषान्तरित हुआ। इसके बाद इसका सिमन सेथ कर्तृक ग्रीक भाषामें और पीछे हिब्रु, आरामेइक, इटाली स्पेन और जर्मनभाषामें अनुवाद किया गया। १३वीं शताब्दीको हिब्रुके अनुकरणमें कपूआके जानके कहनेसे यह ग्रन्थ लैटिन भाषामें अनुवादित हुआ था। १६वीं शताब्दीको अङ्गरेजीमें; पीछे १६४४ और १७०८ ई०को फरासी भाषा तथा इनसे धीरे धीरे यूरोपको समस्त वर्त्तमान भाषाओंमें यह ग्रन्थ अनुवादित हो कर 'पिल्पका गल्प' (Pilpay's fables) नामसे प्रसिद्ध हुआ। तामिल और कणाडो प्रभृति दाक्षिणात्य भाषाओंमें भी इसका अनुवाद देखा जाता है। विभिन्न स्थानोंसे प्राप्त पञ्चतन्त्र ग्रन्थका कुछ पाठान्तर देखनेमें आता है। संस्कृत और कणाडोमें जो पंचतन्त्र लिखा गया है उसके पढ़नेसे मालूम होता है कि गङ्गानदीके किनारे पाटलीपुत्र नगरमें राजभवन था, किन्तु अन्य किसी किसी ग्रन्थमें दाक्षिणात्यके महिलारोप्य नगरमें इस राजभवनकी कथा लिखी है। ईसाई धर्म-ग्रन्थ बाइबल छोड़ कर और कोई भी ग्रन्थ पंचतन्त्रकी अपेक्षा जगत्में विस्तृत और ख्यातिलाभ न कर सका।

पञ्चतन्मात्र (सं० क्ली०) पंचगुणितं शब्दादिभूत सूक्ष्मात्मकं तन्मात्रम्। सूक्ष्मपंच महाभूत, शब्द स्पर्श, रूप, रस और गन्ध तन्मात्र ही पंचतन्मात्र है। इसी पंचतन्मात्रसे पञ्चमहाभूतकी उत्पत्ति हुई है। सांख्यके मतसे—प्रकृतिसे महत् (बुद्धि), महत्से अहङ्कार, अहङ्कारसे एकादश इन्द्रिय और पंचतन्मात्रको उत्पत्ति हुई है। यह पंचतन्मात्र प्रकृतिविकृति अर्थात् प्रकृतिको विकृति है। शब्दतन्मात्रसे आकाश है, इसी कारण आकाशके गुण शब्द है, शब्द और स्पर्शतन्मात्रसे वायु है, इसीसे वायुके दो गुण हैं, शब्द और स्पर्श, शब्द, स्पर्श और रूपतन्मात्र तेज है, इसीसे तेजके तीन गुण माने गये हैं, शब्द, स्पर्श और रूप; शब्द, स्पर्श, रूप और रसतन्मात्रसे जलको उत्पत्ति हुई है, इस कारण जलमें ४ गुण हैं, यथा—शब्द, स्पर्श, रूप और रस। गन्धतन्मात्र पृथिवी है, इसीसे पृथ्वीके पांच गुण हैं, शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध।

ज्ञानवापी, नन्दिकेश, तारकेश, महाकालेश्वर और दशाश्वमेध यही पंचतीर्थ हैं। पुरुषोत्तम स्थानमें मार्कण्डेयवट, कृष्ण, रोहिणेय, महासमुद्र और इन्द्रद्युम्न सरोवर यही पंचतीर्थ हैं। पुरुषोत्तममें पंचतीर्थ करनेसे पुनर्जन्म नहीं होता।

"मार्कण्डेये वटे कृष्णे रौहिणेये महोदधौ।
इन्द्रद्युम्नसरः स्नात्वा पुनर्जन्म न विद्यते ॥" (तीर्थतत्त्व)

पृथ्वी पर जितने तीर्थ हैं उनमें स्नान करनेसे जो पुण्य लिखा है, एक एक पंचतीर्थमें स्नान करनेसे वही पुण्य प्राप्त होता है।

"पृथिव्यां यानि तीर्थानि सर्वाण्येवाभिषेचनात्।
तत् पञ्चतीर्थस्नानेन समं नास्त्यत्र संशयः ॥"
(वराहपुराण)

एकादशीमें विश्रान्ति, द्वादशीमें शौकर, त्रयोदशीमें नैमिष, चतुर्दशीमें प्रयाग तथा कार्तिकमासमें पुष्कर तीर्थमें स्नान करनेसे अक्षय फल प्राप्त होता है।

पञ्चतृण (सं० क्ली०) कुश, काश, शर, दर्भ और इक्षु यही पंचतृण।

"कुशः काशः शरो दर्भ इक्षुश्चैव तृणोद्भवम्।
पञ्चतृणमिदं ख्यातं तृणजं पञ्चमूलकम् ॥"
(परिभाषाप्र०)

भावप्रकाशके मतसे पंचतृण यह है—शालि, इक्षु, कुश, काश और शर।

पञ्चत्रिंश (सं० त्रि०) ३५ संख्याका पूरण, पैंतीसवां।

पञ्चत्रिंशत् (सं० त्रि०) ३५, पैंतीस।

पञ्चत्रिंशति (सं० स्त्री०) ३५की संख्या।

पञ्चत्व (सं० क्ली०) पंचानां क्षित्यादि भूतानां भावः। १ मरण, शरीर संघटित करनेवाले पांचों भूतोंका अलग अलग अवस्थान। २ पंचका भाव, पांचका भाव।

पञ्चथ (सं० त्रि०) पंचानां पूरणः, (थट् च छन्दसि। पा ५।२।५०) इति वेदे थट्। पंचसंख्याका पूरण, पांचवां।

पञ्चश् (सं० पु०) कोकिल, कोयल।

पञ्चदक (सं० पु०) देशभेद, एक देशका नाम।

पञ्चदश (सं० त्रि०) पंचदशानां पूरणः, पूरणे डट्, पंचाधिका दश यत्र वा। १ पंचदश संख्याका पूरण, पन्द्रहवां। (पु०) २ पन्द्रहकी संख्या। ३ तिथि।

पञ्चदशकृत्वस् (सं० अव्य०) पंचदश कृत्वस्। पंचदशवार, पन्द्रह बार।

पञ्चदशधा (सं० अव्य०) पंचदश प्रकारे धाच्। पंचदश प्रकार, पन्द्रह तरहका।

पञ्चदशन् (सं० त्रि०) पंचाधिका दश। पंचाधिक दशसंख्या, पन्द्रह।

पञ्चदशाह (सं० पु०) पंचदश-अहन्। १५ दिन।

पञ्चदशाहिक (सं० त्रि०) पंचदश दिन साध्य व्रतभेद १४, १५ दिनमें होनेवाला व्रत।

पञ्चदशिन् (सं० त्रि०) पंचदश परिमाणमस्य परिमाणार्थे डिनि। पंचदश परिमाणयुक्त, पन्द्रहवां।

पञ्चदशी (सं० स्त्री०) पंचदशानां पूरणी-डट्, स्त्रियां ङीप्। १ पूर्णिमा, पूर्णमासी। २ अमावस्या। ३ वेदान्तका एक प्रसिद्ध ग्रन्थ।

पञ्चदीर्घ (सं० त्रि०) पंचसु अवयवेषु दीर्घः शरीरस्य समुद्रिकाशास्त्रोक्तलक्षण पंचस्थलं। शरीर पंचावयवलक्षणविशेष। शरीरके पांच स्थान जिनके दीर्घ होते हैं, वे सुलक्षणाक्रान्त हैं।

"बाहू नेत्रद्वयं कुक्षिर्द्वे तु नासे तथैव च।
स्तनयोरन्तरञ्चैव पञ्चदीर्घः प्रशस्यते ॥" (सामुद्रिक)

बाहु, नेत्र, कुक्षि, नासा और वक्ष दीर्घ होनेसे शुभजनक समझा जाता है।

पञ्चदेव (सं० पु०) पञ्चदेवता देखो।

पञ्चदेवता (सं० स्त्री०) पंचदेवताः संख्यात्वात् कर्मधारयः। पांच प्रधान देवता जिनकी उपासना आज कल हिन्दुओंमें प्रचलित है—आदित्य, गणेश, देवी, रुद्र और केशव। सभी पूजामें इस पंचदेवताकी पूजा करनी होती है। पंचदेवताकी पूजा किये बिना अन्य किसी देवताकी पूजा नहीं करनी चाहिए।

"आदित्यं गणनाथञ्च देवीं रुद्रञ्च केशवम्।
पञ्चदैवतमित्युक्तं सर्वकर्मसु पूजयेत् ॥" (आह्निकतत्त्व)

इन देवताओंमें यद्यपि तीन वैदिक हैं पर उनका ध्यान और पूजन पौराणिक तथा तान्त्रिकपद्धतिके अनुसार होता है। इन देवताओंमें प्रत्येकके अनेक विग्रह हैं जिनके अनुसार अनेक नाम रूपोंसे उपासना होती है। कुछ लोग तो पांचों देवताओंकी उपासना समान

इस अनुरक्तिसे ममोपवन्तिनो धर्मपत्नी 'विवेकबुद्धि'ने उन्हें परित्याग कर दिया था। यद्यपि धर्मपत्नी त्यागको अयोग्य थीं, तो भी राजा उन्हें छोड़ चले गए थे। धर्मपत्नीके साथ रहनेसे स्वेच्छानुसार कार्य करना कठिन हो जाता है इस कारण उन्हें परित्याग कर राजाने कार्यका पथ सुगम कर लिया था। बाद उन्होंने अरण्यप्रदेशमें यथेच्छरूपसे आसुरी वृत्तिका अवलम्बन कर निशित वाण (नाराच) द्वारा वहां जितने वनचारी (भजनीय विषय) थे सभी (आत्मीय भी) को मार डाला। इस प्रकार पुरञ्जयने शिकारमें अनेक पशुओंकी हत्या की अर्थात् वे संसारवनमें विचरण कर विवेकबुद्धिहीन हो वापस लौटे। घर आ कर वे नाना प्रकारसे कामोपभोग करने लगे। इस प्रकार संसारारण्यमें विचरण करते करते उनकी नवीन वयस मुहूर्त्तकी तरह बीत गई। अन्तमें पुरञ्जयने संसारारण्यमें विचरण कर देहका परित्याग किया। पीछे उन्होंने फिरसे जन्म लिया, इसी प्रकार वे अनियत जन्मग्रहण करने लगे। भागवत ४र्थ स्कन्धके २५, २६, २७, २८, २९ अध्यायमें इनका विषय विस्तृत रूपसे लिखा है।

इस संसारारण्यका विषय जो लिखा गया उसका तात्पर्य यह कि पुरञ्जय शब्दका अर्थ पुरुष अर्थात् जीव है। वे पुर अर्थात् देहको प्रकटित करते हैं, इसीसे उनका नाम पुरञ्जय पड़ा। यह पुर एक प्रकारका नहीं, अनेक प्रकारका है। इस पुरपदके सखा ईश्वर हैं जो अज्ञेय हैं। पुरुष पुरमात्रका अवलम्बन करते हैं, पर यही संसारारण्य है। पुरुष प्रकृतिकी मायामें विमोहित हो कर अपना स्वरूप नहीं पहचानता और बारम्बार जन्म और मृत्युमुखमें पतित होता है।

विशेष पुरञ्जय शब्दमें देखो।

२ धृतराष्ट्रप्रदत्त पांच ग्राम। पञ्चपथ देखो।

**पञ्चप्राण** (सं० पु०) पञ्च च ते प्राणाश्च। देहस्थित वायुपञ्चक। शरीरके मध्य जो वायु रहती है, उसे प्राण कहते हैं। यह प्राण पांच है—प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान।

"प्राणोऽपानः समानश्चोदानव्यानौ च वायवः॥" (अमर)

यह पंचप्राण सारे शरीरमें फैले हुए हैं जिनमेंसे हृदयदेशमें प्राणनामक वायु, गुह्यदेशमें अपानवायु, नाभिदेशमें समानवायु, कण्ठदेशमें उदानवायु और सारे शरीरमें व्यानवायु अवस्थान करती है।

"हृदि प्राणो गुदेऽपानः समानो नाभिसंस्थितः।
उदानः कण्ठदेशे च व्यानः सर्वशरीरगः॥" (तर्कामृत)

वेदान्तके मतसे—इस पंचप्राणके मध्य ऊर्ध्वगमनशील नासाग्रस्थायी वायुका नाम प्राण, अधोगमनशील वायुके पायुस्थानमें स्थायी वायुका नाम अपान, सभी नाड़ियोंमें गमनशील समस्त शरीरस्थित वायुका नाम व्यान है। ऊर्ध्वगमनशील कण्ठस्थित उत्क्रमण वायुको उदान और जो वायु भुक्त अन्नपानादिको समीकरण है अर्थात् रस रुधिर शुक्र पुरीषादि करती है उसे समान वायु कहते हैं। इसके अलावा कोई कोई (सांख्यमतावलम्बी) कहा करते हैं कि नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त और धनञ्जय नामक और भी पंचवायु है। इनमें उद्गिरणकारी वायुको नाग, उन्मीलनकारी वायुको कूर्म, क्षुधाजनक वायुको कृकर, जृम्भनकारी वायुको देवदत्त और पोषणकर वायुको धनञ्जय कहते हैं। किन्तु वेदान्तिक आचार्य प्राणादि पंचवायुमें इस नागादि पंचवायुका अन्तर्भाव करके प्राणादि पंचवायु ही कहा करते हैं। यह मिलित पंचवायु आकाशादि पंचभूतके रजः अंशसे उत्पन्न होती है।

यह पंचप्राण पंचकर्मेन्द्रियके साथ मिल कर प्राणमय कोष कहलाता है। वेदान्तदर्शनके मतसे प्राणकी ५ वृत्तियां हैं, *यथा*—प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान। प्राग्वृत्तिका नाम प्राण है इसका काम उच्छ्वासादि है। अवाग्वृत्तिका नाम अपान है, इसका काम मलमूत्रत्याग प्रभृति। जो उक्त दोनोंकी सन्धिस्थलमें वृत्तिमान है, उसका नाम व्यान है, इसका काम वीर्यवत् कार्यनिर्वाह और जो सारे शरीरमें समवृत्ति है, उसका नाम समान है। इस समान वायु द्वारा भुक्तान्न रसरक्तादि भाव प्राप्त हो कर सारे अङ्गोंमें लाया जाता है।

(वेदान्तद० २।४।१२)

**पञ्चप्रासाद** (सं० पु०) प्रसीदन्ति मनांसि अत्र, प्र-सद अधिकरणे घञ्, उपसर्गस्य दीर्घत्वं। १ पंचचूड़ान्वित

हीन है ; उसे भस्म करते समय पाकज गन्ध उत्पन्न होती है। पाकज गन्धादि भी पृथिवी भिन्न और किसी भी पदार्थमें नहीं रहती । कारणमें जो गुण नहीं है, कार्यमें वह गुण कभी भी नहीं रह सकता। पाषाणमें गन्ध थी, इसीलिये पाषाणभस्मसे गन्धानुभूति हुई। वायुमें गन्ध नहीं है किन्तु पुष्पादिपराग जब वायुके साथ मिल जाता है, तब वायुसे गन्ध निकलती है । इसीसे वायुको गन्धवह कहते हैं ; पर यह गन्धवान् नहीं है।

नाना जातीय रूप पृथिवी भिन्न और किसीमें नहीं है, इसीसे नानाजातीय रूपवत्त्व पृथ्वीका लक्षण है। जल और तेजमें रूप है सही, पर वह सफेद है। पार्थिवांशवशतः| जलमें वर्णभेद देखा जाता है और अग्निका भी पार्थिवांश ले कर विभिन्न रूप हुआ करता है। नाना जातीय रूप केवल पृथिवीमें ही है ।

षड्विध रस केवल पार्थिव पदार्थमें वर्त्तमान है; इसीसे षड्विधरसवत्त्व पृथिवीका लक्षण है। जलका स्वाभाविक रस मधुर है। कषाय, लवण आदि रस पार्थिवांशसे उत्पन्न होते हैं। पाकजस्पर्श पृथिवी भिन्न और किसीमें भी नहीं है, इसीलिए पाकज स्पर्शवत्त्व पृथ्वीका लक्षण है। पार्थिव घटशरावादिका जो आमावस्थामें एक प्रकारका स्पर्श रहता है, पीछे अग्निमें पाक होने पर एक और प्रकारका स्पर्श हो जाता है। अग्निमें पाक होनेके बाद कठिनत्व स्पर्श होता है, अथच जल वायु वा विशुद्ध तेजका स्पर्श रहता है, यह विभिन्न नहीं होता। इससे देखा जाता है, कि पाकज स्पर्श केवल पृथ्वीमें ही है, पृथ्वीका स्पर्श उष्ण वा शीत नहीं है। लेकिन उष्णशीतस्पर्श जो देखा जाता है वह जलीयांश और अग्नि योगसे हुआ करता है।

पृथिवीमें कुल १४ गुण हैं, यथा—रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, संख्या, परिमिति, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, वेग, गुरुत्व और नैमित्तिक द्रवत्व। इनमेंसे रूप, रस, गन्ध और स्पर्श ये चार विशेष गुण हैं। यह पृथिवी दो प्रकारकी है, नित्य और अनित्य। पार्थिव परमाणु नित्य और दूसरी सभी पृथिवी अनित्य है। इसी नित्य पृथ्वी अर्थात् पार्थिव परमाणुसे इस सुविशाल पृथिवीकी सृष्टि हुई है । परमाणुके अवयव नहीं है ।| इस पार्थिवपरमाणुमें भी गन्ध तथा जो सब गुण उल्लिखित हुए हैं, वे सभी गुण हैं, किन्तु वे अनुभूत नहीं होते। मूल पृथिवीमें गुण नहीं रहने पर स्थूल पृथिवीमें गुण नहीं रह सकता। स्थूल पृथिवीकी आदि और अन्त अवस्था परमाणु है।

अनित्य पृथिवी तीन भागोंमें विभक्त है—देह, इन्द्रिय और विषय। यह पार्थिव देह चार प्रकारको है—जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज। मनुष्यादिकी देह जरायुज, पक्षीकी अण्डज जूं, खटमल आदिकी स्वेदज और लतागुल्मादिकी देह उद्भिज्ज है। इन चार प्रकारकी देहोंमें पूर्वोक्त दो प्रकारका देह योनिज और शेषोक्त दो अयोनिज है। घ्राणेन्द्रिय ही पार्थिवेन्द्रिय है। जिस इन्द्रिय द्वारा गन्ध मालूम की जाती है, वही घ्राणेन्द्रिय है। नासिकाका नाम घ्राणेन्द्रिय नहीं है। इन्द्रियका अधिष्ठानस्थान नासिका पर्यन्त है। जो देह नहीं है, इन्द्रिय भी नहीं है, अथच पृथिवी है, वही विषय है।

जल यह द्वितीय भूत है। इसके भी अनेक गुण हैं यथा—शुक्लरूप मात्रवत्त्व, मधुर रसमात्रवत्त्व, शीतल स्पर्शवत्त्व, स्नेहवत्त्व और सांसिद्धिक द्रवत्ववत्त्व। जलमें शुक्लरूपके सिवा और कोई रूप नहीं है। पृथिवीमें नाना प्रकारके रूप हैं, इसीसे शुक्लरूपमात्र-विशिष्ट कहनेसे केवल जलका ही बोध होता है। इसीसे शुक्लरूपमात्र-वत्त्व जलका लक्षण है। जलमें केवल मधुर रस है और कोई रस नहीं। पृथिवीमें षड्विध रस हैं, केवल मधुर-रस पृथिवीमें नहीं है। सुतरां मधुर रसमात्र-विशिष्ट कहनेसे जलका ही बोध होता है। इसीसे मधुर रसमात्र-वत्त्व जलका लक्षण है। शीतलस्पर्श केवल जलमें है और किसीमें भी नहीं ; पृथिवी आदिमें जो स्पर्श है, वह शीतल नहीं है, इसीसे शीतल स्पर्शमात्र जलका लक्षण है। स्नेहवत्त्व और मसृणता जलका लक्षण है, स्नेह और किसीमें भी नहीं है। घृतादिमें जो स्नेह है वह जलका है, इसीसे स्नेहविशिष्ट कहनेसे जलका ही बोध होता है। जलमें एक और गुण सांसिद्धिक द्रवत्व और स्वाभाविक तरलता है। जलमें कुल १४ गुण हैं। नित्य और अनित्यके भेदसे जल दो प्रकारका है।

तेज यह तृतीय भूत है। तेजका लक्षण है—उष्ण

"ओं त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्द्धनम् ।
उर्वारुकमिव बन्धनात् मृत्योर्मुक्षीयमामृतात् ॥"

—द्रव्यशोधन—

"ओं तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः
दिवीव चक्षुराततम् ।
ओं तद्विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः ।
स समिन्धते विष्णो यत् परमं पदं ॥"

मैथुनशुद्धि—

"ओं विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पिंशतु ।
आसिञ्चतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते ॥
गर्भं धेहि सिनीवाली गर्भं धेहि सरस्वती ।
गर्भं ते अश्विनौ देवावाधत्तां पुष्करस्रजौ ॥"

इसी मन्त्रसे मैथुन शोधन करना पड़ता है। इस प्रकार पञ्चमकारका शोधन किए बिना सेवन करनेसे पद पदमें विघ्न हुआ करता है। (प्राणतोषिणी)

पञ्चमढ़ी—मध्यप्रदेशके होसेङ्गाबाद जिलान्तर्गत एक अधित्यका। इसके चारों ओर चौरादेव, जाटपहाड़ और धूपगढ़ गिरिमाला विराजित है। यहां समतलक्षेत्रसे २५०० फुटकी ऊंचाई पर सोहागपुर नगर बसा हुआ है जहां अनेक प्राचीन सुदृश्य मन्दिर सुशोभित हैं। यहांके सरदार काकु वंशके हैं और महादेवपर्वतके भोपाओंके प्रधान व्यक्ति ही मन्दिरादिकी देखरेख करते हैं।

पञ्चमण्डली ग्राम्यपञ्चायत। अभी जिस प्रकार बड़े बड़े ग्रामोंमें पंचायतसे नाना विषयकी मीमांसा होती है, पूर्वकालमें उसी प्रकार इसी पंचमण्डलीसे ग्रामके सभी विवादोंकी मीमांसा और सभी प्रकारके विचार कार्य सम्पन्न होते थे। गुप्तसम्राट् २य चन्द्रगुप्तकी साञ्चिकी शिलालिपिमें (८३ गुप्तसम्वत्में) सबसे पहले इस 'पंचमण्डली' शब्दका उल्लेख देखा जाता है।

पञ्चमनगर—मध्यप्रदेशके दामो जिलान्तर्गत एक ग्राम। यह अक्षा० २४° ३' उ० और देशा० ७८° १३' पू०के मध्य अवस्थित है। यहां बढ़िया कागज तैयार होता है।

पञ्चमय (सं० त्रि०) पंच मयट्। पंचम भागीय।

पञ्चमवत् (सं० त्रि०) पंचम मतुप्, मस्य वः। पंच संख्यायुक्त।

पञ्चमहल—बम्बई प्रदेशके गुजरात विभागका एक जिला। यह अक्षा० २२° १५' से २३° ११' उ० और देशा० ७३° २५' से ७४° २८' पू०के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण १६०६ वर्गमील है। यहां बहुतसी छोटी छोटी नदियां हैं जो प्रायः ग्रीष्मके उत्तापसे सूख जाती हैं। सभी नदियोंमेंसे माहीनदी बड़ी है जो जिलेके उत्तर पश्चिम दिशासे बह गई है। जिलेके गोधरा (गोध्रा) उपविभागमें ओरवाड़ा नामक एक हृद है। इसका जल कभी भी नहीं सूखता। इसके अलावा यहां प्रायः ७५० छोटे बड़े जलाशय और असंख्य कूप हैं।

जिलेके दक्षिण-पश्चिम कोनेमें पावागढ़ नामक एक पहाड़ है। इसका शिखरदेश यहांके समतलक्षेत्रसे प्रायः २५०० फुट ऊंचा है। पूर्व समयमें पहाड़के शिखर पर एक किला था। १०२२ ई०में तुवरके राजगण इस प्रदेशके तथा पावा दुर्गके अधीश्वर थे। पीछे चौहान राजाओंने दुर्गको अपने दखलमें कर लिया। १४१८ ई०में मुसलमानोंने इस स्थान पर आक्रमण किया सही, लेकिन कृतकार्य न हो सके और भाग गए। १७६१-१७७० ई०के मध्य सिन्दियाराजने इस प्रदेश पर अधिकार जमाया और १८०३ ई० तक उन्हींके वंशधर यहां राज्य करते रहे। उसी सालके अन्तमें कर्नल विडिंटनने उसे चढ़ाई कर अपने कब्जेमें कर लिया। १८०४ ई०में अङ्गरेजोंने पुनः यहांका शासनभार सिन्दियाके राजाके हाथ सौंप दिया। पीछे १८५३ ई०में अङ्गरेजोंने फिरसे इसका शासनभार अपने हाथमें ले लिया।

चम्पानेर नगरका इतिहास ही यहांका प्राचीन इतिहास समझा जाता है। उक्त नगरका ध्वंसावशेषमात्र देखनेमें आता है। ३५०-१३०० ई० तक यहां अनहलवाड़ाके तुआर राजाओंने और पीछे १४८४ ई० तक चौहान राजाओंने राज्य किया। इसी समयसे ले कर १५३६ ई० तक चम्पानेरनगर गुजरातको राजधानीके रूपमें गिना जाता था।

१५३५ ई०में हुमायुन् इस नगर पर आक्रमण और ध्वंस कर दूसरे वर्ष अहमदाबादमें राजधानी उठा कर ले गए। यहांके नायकड़ा अधिवासिगण चम्पानेरके प्राचीन अधिवासियोंके वंशधर हैं।

पितृतर्पणका नाम प्रसिद्ध है। ( मनु ३ अ० ) तैत्तिरीय आरण्यकमें इस पंचमहायज्ञका विधान इस प्रकार लिखा है -

"पञ्च वा एते महायज्ञाः सतति प्रतायन्ते । देवयज्ञः पितृयज्ञः मनुष्ययज्ञः भूतयज्ञः ब्रह्मयज्ञः इति ।" ( तैत्तिरीय आर० )

इस पञ्चयज्ञके मध्य वेदपाठ और वेदाध्यापन ब्रह्मयज्ञ कहलाता है। इस ब्रह्मयज्ञका अनुष्ठान करनेसे तत्त्व ज्ञान होता है। तत्त्वज्ञान होनेसे सब प्रकारके दुःख जाते रहते हैं। गृहस्थ यदि आहार न करे, तो भी उसे पञ्च- यज्ञानुष्ठान कर्त्तव्य है, साग्निक ब्राह्मणको वैश्वदेव और निरग्निक मनुष्योंको होम करना चाहिए। इस प्रकार होम समाप्त करके विश्वदेव, सभी भूतवृन्द और पितृ- लोकके उद्देशसे बलिदान करनेका विधान है। पीछे देवता और पितरोंके उद्देशसे बलि दे कर यदि मन तृप्त न हुआ हो या इच्छा बनी हो रहे, तो निम्नलिखित मन्त्रसे बलिप्रदान करना चाहिए।

"देवा मनुष्याः पशवो वयांसि सिद्धाः सयक्षोरगदैत्यसङ्घाः ।
प्रेताः पिशाचास्तरवः समस्ता ये चान्नमिच्छन्ति मया प्रदत्तम् ॥
पिपीलिकाः कीटपतङ्गकाद्या बुभुक्षिताः कर्मनिबन्धबद्धाः ।
प्रयान्तु ते तृप्तिमिदं मयान्नं तेभ्यो विसृष्टं सुखिनो भवन्तु ॥
भूतानि सर्वाणि तथान्नमेतदहञ्च विष्णुर्न ततोऽन्यदस्ति ।
तस्मादहं भूतनिकायभूतमन्नं प्रयच्छामि भवाय तेषाम् ॥
येषां न माता न पिता न बन्धुर्नैवान्नसिद्धिर्न तथान्नमस्ति ।
तत्तृप्तयेऽन्नं भुवि दत्तमेतत् प्रयान्तु तृप्तिं मुदिता भवन्तु ॥"
( आह्निकतत्त्व )

गृहस्थ दोपहर दिनको चतुष्पथमें पवित्र भूभाग पर बैठ कर सभी जीवोंके उद्देशसे इस प्रकार मन्त्रपाठ करे—देवगण, दैत्यगण, पशुपक्षिगण, यक्षसिद्धसर्पगण, प्रेतपिशाचगण, वृक्षगण, कीटपतङ्गपिपीलिकावृन्द और समस्त अन्नभोजनाभिलाषी जीववृन्दके उद्देशसे मैं अन्न दान करता हूं, अतएव भोजन करके वे तृप्ति लाभ करें। जो निराश्रय हैं, जिनके पिता, माता, भ्राता और बन्धु कोई भी नहीं हैं, इस भूतल पर उनकी तृप्तिके लिये मैं अन्न दान करता हूं, वे तृप्ति लाभ करें, इत्यादि। इस प्रकार भूतसमूहके उद्देशसे बलि देनेके बाद गृहस्थ स्वयं भोजन करे। इत्यादिरूपसे पंचमहायज्ञका अनुष्ठान करना गृहस्थका मुख्य कर्त्तव्य है। जो इस महायज्ञ- का अनुष्ठान नहीं करते वे आखिरको घोर नरकमें जाते हैं।

पञ्चमहाव्याधि ( सं० पु० ) वैद्यकशास्त्रके अनुसार ये पांच बड़े रोग—अर्श, यक्ष्मा, कुष्ठ, प्रमेह और उन्माद।

पञ्चमहाव्रत ( सं० पु० ) योगशास्त्रके अनुसार ये पांच आचरण—अहिंसा, सूनृता, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। इन्हें पतञ्जलिजीने 'यम' माना है। जैन जातियोंके लिए इसका ग्रहण जैनशास्त्रमें आवश्यक बतलाया गया है।

पञ्चमहाशब्द ( सं० पु० ) पांच प्रकारके बाजे जिनके एक साथ बजवानेका अधिकार प्राचीनकालमें राजाओं महा- राजाओंको ही प्राप्त था। इसमें ये पांच बाजे माने गए हैं—सींग, खंजड़ी, शङ्ख, भेरी और जयघण्टा।

पञ्चमहिष ( सं० क्ली० ) पंचगव्यवत् महिषके मूत्रादि पंचक, सुश्रुतके अनुसार भैंससे प्राप्त पांच पदार्थ— मूत्र, गोबर, दही, दूध और घी।

पञ्चमार ( सं० पु० ) १ बलदेवके पुत्रका नाम। २ पांच प्रकारके काम। ३ एक जैनधर्मसंस्कारक। ये महावीर- के शिष्य थे। महावीरके मरनेके बाद इन्होंने ही उनका पद प्राप्त किया था।

पञ्चमाषिक ( सं० त्रि० ) पंचमाषाः प्रमाणमस्य ठञ्, न पूर्वपदवृद्धिः। स्वर्णमाषपंचकमित दण्डादि, पांच माशेकी तौलको सजा।

पञ्चमास्य (सं० पु०) पंचमो रागः स्वरो वा आस्ये यस्य। १ कोकिल, कोयल। पञ्चसु मासेषु भवः यत्। ( त्रि० ) २ पंचमासभव, पांच महीनेका।

पञ्चमिन् ( सं० त्रि० ) पञ्चयुक्त।

पञ्चमी ( सं० स्त्री० ) पंचानां पाण्डवानामियम् अथवा पञ्चपतीन मिनोति सेवासंवादिभिर्बध्नाति या पंच-मी- क्विप्। १ पाण्डव-पत्नी, द्रौपदी। पंचानां पूरणी डट्, ततो मट्, स्त्रियां ङीप्। २ व्याकरणमें अपादानकारककी विभक्ति। ३ तिथि- विशेष, शुक्ल या कृष्णपक्षकी पांचवीं तिथि। पत्रिकाके सङ्केतसे शुक्लपक्षकी पंचमी होनेसे ५ संख्या और कृष्ण- पक्षकी पंचमी होनेसे २० संख्या लिखी जाती है।

व्रत आदिके लिए चतुर्थीयुक्ता पंचमी तिथि ग्राह्य मानी गई है।

धुम्र नामक एक राक्षस रहता था। मुङ्गीपुर पाटनके अधिपति शाकवन्धि शालिवाहनके पुत्र गोहिलवंशीय राजा रसालुने उस राक्षसका नाश किया था।

आनन्दपुरके राजाओंकी प्रतिष्ठाप्रकाशक अनेक कविता और दोहा प्रचलित हैं जिनसे कितने ऐतिहासिक आभास पाये जाते हैं। लेकिन उनमें सन् तारीख आदिकी गड़बड़ी दीख पड़ती है। कनकके पुत्र अनन्तरायने पंचालके अन्तर्गत अनन्त वा आनन्दपुर नगर बसाया। इनके वंशधरोंने १९२० सम्वत् तक यहां का शासन किया था। शेष वंशधर अमरसिंहके अधिकारकालमें दिल्लीपति महम्मद तुगलक और गुजरातके सुलतानोंकी उपर्युपरि चढ़ाईसे पंचालराज्य ध्वंसप्राय हो गया। क्रमशः चारों ओर वनाकीर्ण हो जानेसे काठोकी सरदारोंने १६६४ सम्वत्में प्राचीन ध्वंसप्राप्त नगरके शेष ऐश्वर्यका उपभोग करनेके लिये इस वन्यभूमि पर अपना दखल जमाया।

वसुबन्धुके शिष्य स्थिरमती स्थविर इसी देवपञ्चाल नगरमें रहते थे। तारानाथकृत ग्रन्थमें मगधराजवंशावलीके वर्णनमें लिखा है, कि गम्भीरपक्ष नामक किसी बौद्धराजाने पञ्चालनगरमें आ कर राज्य स्थापन किया और ४० वर्ष तक वे इसी नगरमें रहे। कहना नहीं पड़ेगा, कि यही नगर बौद्धप्रभावापन्न आनन्दपुर है। परिव्राजक यूएनचुवङ्गके समयमें यहांके १० सङ्घारामोंमें प्रायः हजार यति सम्मतीय शाखाका हीनयान मत सीखते थे।

पञ्चाल—दाक्षिणात्यवासी एक परिश्रमी जाति। ये लोग हमेशा एक जगह वास नहीं करते। जब जहां ये रहते हैं, तब वहीं अपने रहनेके लिये एक बासकी झोंपड़ी बना लेते हैं। इनके नामकी उत्पत्तिके विषयमें लोगोंका कहना है, कि उनको पांच 'चाल' अर्थात् सोना, रूपा, लोहा, तांबा और पीतल, इस पंचधातुने उनकी जीविका चलती है, इसीसे उनका पंचाल नाम पड़ा है। स्थानभेदसे ये लोग कहीं कहीं रंगसाज और पत्थरके भी काम करते हैं। ये लोग जनेऊ पहनते हैं*। दाक्षिणात्य ब्राह्मणोंके साथ इनका हमेशा वैरिभाव होते देखा जाता है। ब्राह्मणगण दक्षिणमार्गी और पंचालगण वाममार्गी हैं। कुछ प्रांतोंमें बौद्धाचारी हो जानेसे इनकी शिष्यसंख्या बहुत थोड़ी है। आज भी ये लोग छिप कर बुद्धकी पूजा करते हैं, किन्तु दिखलानेके लिये हिन्दू देवदेवियोंका पूजन करते हैं। कोई कोई अनुमान करते हैं, कि ये लोग पहले पंचगोत्र मान कर चलते थे। शायद इसी कारण धीरे धीरे ये लोग अपभ्रंशमें 'पंचाल' कहलाने लगे हैं। इनका कहना है कि स्वजातिके मध्य बुद्धदेवकी पूजाके लिए इनके स्वतन्त्र पुरोहित हैं। एतद्भिन्न कोङ्कण, कर्णाट और दक्षिण पंचालोंके मध्य बौद्ध धर्मविषयक अनेक ग्रन्थ हैं। किन्तु पूना आदि स्थानोंके पंचालगण प्राचीन ग्रन्थादिकी कथाओंको जरा भी नहीं मानते। ये लोग अपनेको विश्वकर्माके वंशज बतलाते हैं।

पञ्चालक (सं० पु०) अग्नि प्रकृति कीटविशेष।

पञ्चालचण्ड (सं० पु०) एक आचार्यका नाम।

पञ्चालपदवृत्ति (सं० पु०) छन्दोविशेष, एक वर्णवृत्तका नाम।

पञ्चालर—मन्द्राजप्रदेशके चित्तूर जिलावासी बढ़ई जाति। पांच श्रेणियोंमें विभक्त होनेके कारण ये लोग पञ्चालर कहलाते हैं। ये लोग अपनेको विश्वब्राह्मण बतलाते हैं और जनेऊ पहननेके बाद आचार्यकी उपाधि धारण करते हैं। यथार्थमें ये लोग ब्राह्मणोंको अपवित्र और विद्वेषीय समझ कर उनको घृणा करते हैं। इन लोगोंकी धारणा है कि पहले पांच वेद थे, पीछे वेदव्यास आदि अन्यान्य ऋषियोंने तोड़ ताड़ कर चार वेद कायम किये।

धर्मार्थ क्रिया काण्ड, विवाह आदि कार्य ये लोग अपनेसे ही कर लेते हैं। स्वजातिमेंसे ही किसीको अपना 'गुरु' बनाते हैं। वही मनुष्य सभी शुभ कार्योंमें उपस्थित हो कर कार्य कराता है। यहांके पुरोहित ब्राह्मणगण ऐसे आचार पर असन्तुष्ट हो कर उनका विवाह-'पण्डाल' तोड़ फोड़ डालनेकी चेष्टा करते हैं। इधर पञ्चालरगण भी विश्वब्राह्मणके अनुष्ठेय 'पण्डाल'-प्रचारको विवाहके समय विशेषरूपसे सम्पादन करनेको

* वसुपके अधिकार ले कर वीरशैवों और वीरवैष्णवोंमें एक समय विवाद खड़ा हुआ था। इसी सुअवसरमें पंचालोंने उपवीत धारण किया।

स्त्री गवी, वह गाय जिसका बछड़ा केवल ढाई वर्षका हुआ हो।

पञ्चाश (सं० त्रि०) पचासवां।

पञ्चाशक (सं० त्रि०) पंचाश स्वार्थे कन्। पचास, साठ से दश कम।

पञ्चाशत् (सं० त्रि०) पंचदशतः परिमाणस्य (पंक्ति विंशतित्रिंशदिति। पा ५।१।५९) इति निपातनात् साधुः। १ संख्याविशेष, पचास। २ पंचाशसंख्यायुक्त, जिसमें पचासकी संख्या हो।

पञ्चाशत्तम (सं० त्रि०) पंचाशत् तमप्। पंचाशत् संख्याका पूरण, पचासवां।

पञ्चाशति (सं० त्रि०) पचासी।

पञ्चाशत्क (सं० त्रि०) पंचाशत्सम्बन्धीय, पचासका।

पञ्चाशद्भाग (सं० पु०) ५० भाग।

पञ्चाशिका (सं० स्त्री०) पञ्चाशिन् स्वार्थे-क, टाप्, टापि अत इत्वं। १ पंचाश अधिक शत वा सहस्रयुक्त। २ वह पुस्तक जिसमें पचास श्लोक वा कविता आदि हों।

पञ्चाशिन् (सं० त्रि०) पंचाशत्-डिनि। पंचाशत् अधिक शत और सहस्र संख्या।

पञ्चाशीत (सं० त्रि०) पचासीवां।

पञ्चाशीति (सं० स्त्री०) पंचाधिका अशीतिः। पचासीकी संख्या।

पञ्चाशीतितम (सं० त्रि०) पंचाशीति तमप्। पचासीवां।

पञ्चास्य (सं० पु०) पंचं विस्तृतं आस्यं यस्य। १ सिंह। पंचानि आस्यानि यस्य। २ शिव, महादेव। (त्रि०) ३ पंचमुखविशिष्ट, पांच मुखवाला।

पञ्चाह (सं० पु०) १ पंचदिनव्यापी यज्ञीय कार्य, एक यज्ञका नाम जो पांच दिनमें होता था। २ सोमयागके अन्तर्गत वह कृत्य जो सुत्याके पांच दिनोंमें किया जाता है। (त्रि०) ३ पांच दिनमें होनेवाला।

पञ्चाहिक (सं० त्रि०) पांच दिनमें होनेवाला।

पञ्चिका (सं० स्त्री०) पुस्तकादिका विभाग वा खण्ड, पांच अध्यायों वा खण्डोंका समूह।

पञ्चिन् (सं० त्रि०) पंचपरिमाणस्य डिनि। पंच परिमाणयुक्त।

पञ्चीकरण (सं० क्ली०) पंचभूतानां भागविशेषेण मिश्रीकरणम्। अपंचतात्मक वस्तुका पंचात्मकतासम्पादन पंचभूतोंका विभागविशेष। वेदान्तसारमें पंचीकरणका विषय इस प्रकार लिखा है—भूतोंकी यह स्थूलस्थिति पञ्चीकरण द्वारा होती है जो निम्नलिखित प्रकारसे होता है। पांचों भूतोंको पहले दो समान भागोंमें विभक्त करते हैं, फिर प्रत्येकके प्रथमार्द्धको चार भागोंमें बांटते हैं। पुनः इन सब चारों भागोंको ले कर अलग रखते हैं। अन्तमें एक एक भूतके द्वितीयार्द्धमें इन बीस भागोंमेंसे चार भाग फिरसे इस प्रकार रखते हैं कि जिस भूतका द्वितीयार्द्ध हो उसके अतिरिक्त शेष चार भूतोंका एक एक भाग उसमें आ जाय, इस को पंचीकरण कहते हैं। इस विषयमें श्रुति प्रमाण है। प्रत्येक पंचभूतको समान दो भागोंमें बांट कर पीछे प्रत्येक पञ्चभूतके प्रथम भागको चार अंशोंमें करते हैं। बादमें अपर पंचभूतके प्रत्येक प्रथमांशमें उन चार अंशोंका एकांश कर योग करनेसे पंचीकृत होता है। श्रुतिमें पञ्चीकरणका साफ साफ उल्लेख नहीं रहने पर भी त्रिवृत्करण श्रुति द्वारा वह सिद्ध हुआ है। सभी भूत पंचीकृत हो कर आकाशादि पृथक् पृथक् नामसे व्यवहृत हुआ करते हैं। भूतोंके इस प्रकार पञ्चीकरणकालमें आकाशमें शब्दगुण; वायुमें शब्द और स्पर्श, अग्निमें शब्द, स्पर्श और रूप, जलमें शब्द, स्पर्श, रूप और रस तथा पृथिवीमें शब्द, स्पर्श, रूप, गन्ध और रस अभिव्यक्त होता है।

इस प्रकार पंचीकृत पंचभूतसे परस्पर ऊपरमें विद्यमान जो भूलोक, भुवर्लोक, स्वर्गलोक, मह, जन, तप और सत्यलोक हैं तथा नीचेमें विद्यमान जो अतल, वितल, सुतल, रसातल, तलातल, महातल और पाताल लोक, ब्रह्माण्ड, चतुर्विध स्थूल शरीर और इनके भोगोपयुक्त अन्नपानादि हैं, वे सबके सब उत्पन्न हुए हैं। पंचीकृत पंचभूत ही इनकी उत्पत्तिका कारण है। (वेदान्तसार)

देवीभागवतमें पंचीकरणका विषय इस प्रकार लिखा है—

ज्ञान और क्रियासंयुक्त निखिल कर्मके घनीभूत होने पर वह ओङ्कार मन्त्रका वाच्य होता है। तत्त्वदर्शी महोदयोंने इस ओङ्काररूप मायाबीजको ही अखिल

शरीरमें रुद्ध रहती है, इसलिए पंजर शब्दसे शरीरका बोध होता है। ५ कलियुग। ६ गायका एक संस्कार ७ कोलकन्द।

पञ्जरक (सं॰ पु॰) खांचा, झाबा, बेंत या लचीली डण्ठलों आदिका बुना हुआ बड़ा टोकरा।

पञ्जराखेट (सं॰ पु॰) पञ्जरेणेव यन्त्रेण आखेटो मृगया यस्मात्। मछली पकड़नेका यन्त्रविशेष, टापा।

पञ्जल (सं॰ पु॰) पंज-अलच्, कोलकन्द।

पञ्जाव—भारतवर्षके उत्तर पश्चिम सीमान्तमें अवस्थित एक देश। प्राचीन ग्रन्थादिमें यह स्थान पञ्चनद नामसे प्रसिद्ध है। झेलम, चनाव, रावी, व्यासा, शतलज नामक पांच नदियां इस जनपदके मध्य प्रवाहित हो कर सिन्धु नदीमें गिरती हैं। मुसलमान ऐतिहासिकोंने पंचनदीके कारण पंचनद प्रदेशका नाम स्वजातीय भाषामें पंज अर्थात् पंच और आव (अप्) अर्थात् जल इस अर्थमें 'पञ्जाव' नाम रखा है।

पहले पंचनद और काश्मीर दो स्वतन्त्र जनपद थे। पञ्जावकेशरी रणजित्‌सिंहके अभ्युदयमें उक्त दो जनपद तथा पार्श्ववर्ती अनेक भूभाग पञ्जावके सीमाभुक्त हुए थे। वर्त्तमान अंग्रेजी शासनमें काश्मीर प्रदेशके स्वतन्त्रभावसे अंगरेज गवर्मेंट कर्त्तृत्वाधीन रहनेसे उसका शासनकार्यादि निर्वाह होता है। किन्तु देशीय सरदारोंके अधीन पञ्जावके अवशिष्ट छोटे छोटे राज्य पञ्जावके छोटे लाटके अधीन हैं। छोटे छोटे सामन्त राज्योंको ले कर सारा पञ्जावप्रदेश भारतवर्षका दशांश होगा और जनसंख्या भी प्रायः भारतवर्षकी एक दशांश होगी। इसके उत्तरमें काश्मीरराज्य, ब्लास और चीनका सामन्तराज्य; पूर्वमें हिमालयविहित यमुनानदी, युक्तप्रदेश और चीनसाम्राज्य; दक्षिणमें सिन्धुप्रदेश, शतद्रुनदी और राजपूताना तथा पश्चिममें अफगानिस्तान और वेलुचिस्तानराज्य है। इसकी राजधानी लाहोर है, किन्तु मुगलराजत्वकी राजधानी दिल्लीनगरका इतिहास ही उल्लेखयोग्य विषय है। यह भूभाग २७° ३९´ से ३४° २´ उ० अक्षा० और ७०° ३७´ से ७७° ५०´ पू० देशा० के मध्य अवस्थित है। इसका भूपरिमाण कुल १४२०५१ वर्गमील है। [illegible]

पञ्जाब कहनेसे एकमात्र शतद्रु, विपाशा, वितस्ता, चन्द्रभागा और इरावती-परिवेष्टित भूखण्डका ही बोध होता है। किन्तु वर्त्तमान बन्दोबस्तमें सिन्धुसागर दोआब, सिन्धु और सुलेमान पहाड़के मध्यस्थित डेराजात विभाग और शतद्रु तथा यमुनाके मध्यवर्ती सरहिन्दकी उपत्यका भूमि तक इसकी सीमामें सन्निविष्ट हुई है। पहले लिखा जा चुका है, कि पञ्जाबका कुछ अंश अंग्रेजोंके अधीन और कुछ सामन्तराजाओंके कर्तृत्वाधीन है। सारा पञ्जाव प्रदेश अंगरेजोंके अधीन ३२ जिलाओंमें और देशस्थ सामन्तराजाओंके अधीन ३४ छोटे छोटे राज्योंमें विभक्त है। इन सब राज्योंमें से पटियाला और बहावलपुर सबसे बड़ा तथा चम्बा मन्दी, सुकेत, नाहन, बिलासपुर, बसहर, नालगढ़ आदि हिमालय पर्वतस्थ २० सामन्तराज्य मझोरा और दरकुटीका सामन्तराज्य सबसे छोटा है।

यहांकी पर्वतमाला साधारणतः ४ भागोंमें विभक्त है। उत्तरपूर्वांशमें हिमालयपर्वत संलग्न शिवालिक, बरा, लाचा, पीरपञ्जाल आदि पर्वतमाला, दक्षिणपूर्वांशमें गुरगांव और दिल्ली जिला तक विस्तृत अरवली पर्वतश्रेणीकी विस्तृत शाखा; पश्चिम ओरके दक्षिणांशमें सुलेमान पहाड़ और उत्तरपश्चिमांशमें काश्मीर देशमें विस्तृत हिमालय-श्रेणी, सिमला और हजारा पर्वतश्रेणी सुफेतकी, लवणपर्वत और पेशावर पर्वतमाला है। इन सब पहाड़ोंसे असंख्य नदियां निकली हैं जिनमेंसे विपाशा, यमुना, इरावती, चन्द्रभागा, पुष्प, वितस्ता, शतद्रु, सिन्धु आदि प्रधान प्रधान ॰दियां दक्षिणकी ओर बहती हुई सिन्धुनदमें मिल कर अरब सागरमें गिरती हैं। इन सब नदियोंमें शीतकालमें बहुत कम जल रहता है। जब गरमी अधिक पड़ती है, तब हिमालयके शिखर परकी बरफ-राशि गल कर प्रबल स्रोतसे नदीमें आ मिलती है। इस समय नदीका जल इतना बढ़ जाता है, कि नदीके उभय तीरवर्ती बहुत दूर तकके स्थान बह जाते हैं। वर्षा ऋतुके बाद ही शीतका प्रादुर्भाव देख पड़ता है और साथ साथ जलस्रोत भी धीरे धीरे घटने लगता है। जब जल घट जाता है, तब जमीनके ऊपर पहलेसा हुआ

और कोई नगर नहीं है। डेराइस्माइल खाँ छोड़ कर मध्य-एशिया और काबुल आदि स्थानोंका वाणिज्यद्रव्य एकमात्र पेशावर हो कर भारतवर्षमें लाया जाता है। यहां कई और रेशमके वस्त्र प्रस्तुत हो कर दूर दूर देशोंमें भेजे जाते हैं। स्थानीय अधिवासियोंकी जीविका खेतीके ऊपर ही निर्भर है और पार्वतीयगण गो-मेषादिका पालन कर अपना गुजारा करते हैं।

यहांके जङ्गलमें खजूर, पीपल, वट आदि तरह तरहके पेड़ और बाघ, नीलगाय, हरिण, गोमेषादि नाना जन्तु तथा विभिन्न वर्णके पक्षी देखे जाते हैं।

यहां मुसलमानोंके मध्य पठान, शेख, बेलुची वा अफगान, सैयद, काश्मीरी और थोड़े मुगल लोग बसे। हिन्दुओंके मध्य ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि अनेक ही पूर्वकालसे मुसलमान धर्ममें दीक्षित हुए हैं। हिन्दुओंमें राजपूत और जाटराजपूतकी संख्या ही अधिक है। जाटराजपूतोंमेंसे जो इस्लाम-धर्ममें दीक्षित हुए हैं, वे मुसलमान जाट नामसे प्रसिद्ध हैं। एतद्भिन्न मुसलमानोंके मध्य अराइन, अवान, जुलाहा, गुजर, चूहड़ा, मोची, कुम्भार, तर्खान, तेली, मिरासी, नाई, लोहारमच्छ, कस्सब, झीनवरमाछी, धोबी, फकीर, ख्वाजा, मनियार, दुगड़, बर्कन्दाज, कुम्हा, चमारमोची और चक्कर आदि कई एक विभिन्न श्रेणीके लोग देखे जाते हैं। शतद्रुके पूर्वांशमें दिल्ली, हिसार, काङ्गड़ा, रोहतक, जलन्धर, अमृतसर, लाहोर आदि स्थानोंमें अधिकांश मनुष्य हिन्दू-मतानुयायी हैं। उधर रावलपिण्डी, कोहाट और पेशावरप्रदेशके अधिवासियोंके मध्य मुसलमानोंका अनुकरण देखा जाता है। सभी अधिवासी सिख कहलाते हैं। ये लोग गुरु नानकके शिष्य हैं। युद्धविद्या और साहस इनका एक अद्वितीय गुण है। ऐसी अनेक ऐतिहासिक कहानियां सुनी गई हैं जिनमें सिखसैन्यके अमित तेज, अतुल साहस और युद्धकौशलने उन्हें वीरत्वकी चरमसीमा तक पहुंचा दिया है। साधारणतः ये लोग मूर्ख होते हैं। स्वयं महाराज रणजित्सिंह भी लिखना पढ़ना नहीं जानते थे। उनके अद्भुत वीर्यकी कहानी किसी भारतवासीसे छिपी नहीं है। सिख, नानक, रणजित् शब्द देखो।

हिन्दू लोग प्रधानतः सिख, जैन, ब्राह्मण, क्षत्रिय, बनिया, हिन्दूजाट आदि उच्च श्रेणियोंमें हैं तथा हिन्दू सिखोंकी निम्नश्रेणीमें चमार, चूहड़ा, अघोरा, तर्खान, झिनवार, कुम्हार, घराठ गुजर, नाई, अहीर, सोनार, लोहार, जुलाहा, रथी आदि विभिन्न जातियां देखी जाती हैं। काङ्गड़ा जिलेके कुलू उपविभागमें तथा तिब्बत-सीमान्त स्थित राज्योंमें बौद्धधर्मावलम्बीकी संख्या अधिक है। एतद्भिन्न यहां पारसी और विभिन्न सम्प्रदायी ईसाई रहते हैं।

पञ्जाबका सामाजिकगठन देखनेसे दो स्पष्ट चित्र दिखाई देते हैं। यहांके पूर्वांशवर्त्ती और हिमालय-पर्वतके पादाश्रयी स्थानोंमें जातीय व्यवसायसे पहचान कर आपसमें पृथकता निर्देश की जाती है। कायिक परिश्रमार्जित वृत्ति द्वारा सामान्य व्यक्तिगण जिस प्रकार तंगहाली पाते हैं, जमींदारोंके मध्य भी जो राजकीय शासनादि कार्यमें व्यापृत रहते हैं, वे भी उसी प्रकार पदमर्यादा प्राप्त करते हैं। प्रायः अधिकांश मनुष्योंका जातीय व्यवसाय परम्परासे चला आ रहा है। इनके मध्य असवर्ण वा असाम्प्रदायिक विवाह प्रचलित नहीं है। पश्चिमभागवर्त्ती डेरा स्थान और सिन्धुप्रदेशमें जो सब जाति हैं वे प्रकृत एक जाति नहीं हैं। सम्प्रदाय और सामाजिक क्रियाकलापके भेदसे ये लोग भिन्न भिन्न थाकमें विभक्त हो गए हैं।

यहां यदि कोई अपवित्र कर्मानुष्ठान अथवा गर्हित द्रव्यका व्यवसाय करे, तो उसकी जातीयता हानि होती है और उसे समाजमें घृणित तथा अपदस्थ होना पड़ता है। इसीसे इस प्रकारका कार्य उनके मध्य बिलकुल निषिद्ध है। स्वजाति विवाहमें इनके मध्य कोई रोक-टोक नहीं है। एकमात्र धनरत्न ही उनका अन्तराय है। जिसकी सामाजिक अवस्था जितनी उन्नत है, वह वैसा ही घर पा कर विवाह करता है। धनी व्यक्ति कभी भी गरीबके साथ विवाह सम्बन्ध स्थिर नहीं करता। यहां जातीयताका विशेष समादर नहीं है। पूर्वोक्त दोनों स्थानोंकी सामाजिक गठनकी अपेक्षा लवण-पर्वत और सिन्धुनदके पार्श्ववर्त्ती स्थानोंका सामाजिक चित्र मध्यम प्रकारका है। धर्ममतके वैषम्यके कारण

जाता है। उत्तर और पश्चिम सीमान्तवर्त्ती पथ हो कर इस देशमें चरस, तरह तरहके रंग, काबुलके पशम, रेशम, सुपारी और फल, काठ, लोम तथा घास आदि द्रव्योंका व्यवसाय होता है।

यहां साधारणतः शीतका प्रकोप अधिक देखा जाता है। ग्रीष्मकालमें भी कुछ कुछ जाड़ा मालूम पड़ता है। अक्तूबर मासमें दिनको गरमी रहने पर भी रात को खूब जाड़ा पड़ता है। इसके बाद क्रमशः जाड़े की वृद्धि हो कर जनवरी मासमें तुषारराशि पतित होती है। पार्वत्य प्रदेशोंमें दिसम्बर मासके मध्य भागसे ले कर जनवरीके मध्य तक तूफान और तुषार पात देखा जाता है। अत्यन्त ग्रीष्माधिक्यमें यहां ८०के अधिक उत्ताप लक्षित नहीं होता।

पञ्जाबके सीमान्तवर्त्ती ३६ सामन्तराजाओंके अधिकारभुक्त सभी स्थान यहांके लेफ्टिनेण्ट गवर्नरके अधीन हैं। उक्त ३६ राज्योंमें पटियाला, बहवलपुर, झिन्द और नाभा नामक जनपद ही श्रेष्ठ तथा छोटे लाटके शासनाधीन हैं। चम्बा भूभाग अमृतसरके कमिश्नरके और मालकोटला, कालसिया तथा २२ हिमालय पर्वतस्थित राज्य अम्बालाके कमिश्नरके अधीन हैं। कपूरथला, मन्दी और सुखेत जलन्धरके पतौदी दिल्लीके तथा लाहोर और दुजाना आदि स्थान हिस्सारके कमिश्नरके अधीन हैं। पूर्वोक्त सामन्तराज्योंमेंसे कुछ तो समतल क्षेत्रके ऊपर और कुछ पहाड़के ऊपर बसे हुए हैं। उक्त राज्यों के परिमाण और नाम नीचे दिये जाते हैं।

समतलक्षेत्र पर पटियाला (५८८७ वर्गमील), नाभा (८२८), कपूरथला (६२०), झिन्द (१२३२), फरीदकोट (६१२), मालकोटला (१६४), कालसिया (१७८), दुजाना (११४), पतौदी (४८), लोहारु (२८५) और बहवलपुर (१५०००) तथा पार्वत्य प्रदेश पर मन्दी (१०००), चम्बा (३१८०), नाहन (१०७७), बिलासपुर (४४८), बसाहर (३३२०) नालागढ़ (२५२), सुखेत (४७४), क्योन्थल (११६), बाघल (१२४), जुब्बल (२८८), भज्जी (८६), कुम्हारसाईं (८०), महैलोग (४८), बाघत (३६), बलसन (५१), कुठार (७), धामी (२६), तरोक (६७), माँगो (१६), कुनिहार (८), बोजा (४), मङ्गल (१२), बेजे (३), अरकोटा (५), दाभी (१) आदि।

इन सब सामन्तराज्योंमें बहवलपुराधिपति अंगरेजोंके साथ सन्धिसूत्रमें आबद्ध हैं तथा दूसरे दूसरे राजगण गवर्नर जनरलसे प्राप्त सनदकी शर्तके अनुसार आबद्ध हो कर इन सब स्थानोंका भोग कर रहे हैं। पटियाला, झिन्द और मालकोटला राज्यके सामन्त राजगण अपने मुकाबलोंके फलस्वरूप अंगरेजोंको युद्धविग्रहके समय अश्वारोही सैन्य दे कर सहायता पहुंचानेमें बाध्य हैं। दूसरे दूसरे राजाओंको करमें रुपये देने पड़ते हैं। पटियाला, झिन्द और नाभा राज्यके राजवंशधरगण 'फुलकिया' वंशीय हैं। यदि कोई राजवंश पुत्रादिके अभावमें लोप होता हो, तो पूर्व सनदकी शर्तके अनुसार वे निकटवर्त्ती सगोत्र तथा अपनी मर्यादाके समकक्ष किसी सामन्तराजके पुत्रको गोद ले सकते हैं। अन्य वंशीय जो पुत्र पोष्यपुत्ररूपमें सिंहासन पर बैठते हैं उन्हें नजराना स्वरूप अंगरेज गवर्मेण्टको कुछ रुपये देने पड़ते हैं।

पूर्वोलिखित तीन राज्योंके फुलकिया वंशीय सरदारगण तथा फरीदकोटके राजा जो अंगरेजोंके साथ नियमसूत्रमें आबद्ध हैं, उसमें शर्त यह है कि वे अपने अपने राज्यके मध्य न्याय विचार करेंगे तथा प्रजावर्गकी भलाईकी ओर विशेष लक्ष्य रखेंगे। जिससे उनके राज्यमें सतीदाह, दासविक्रय और शिशुकन्या हत्यारूप जघन्यकार्य होने न पावें, इस विषयमें वे यत्नपर होंगे। यदि अंगरेजों पर कोई शत्रु आक्रमण करे, तो वे सैन्य और रसदसे उन्हें मदद देंगे। जब कभी अङ्गरेज सरकार उनके राज्य हो कर रेलपथ वा सरकारी (Imperial) रास्ता ले जाना चाहेगा, तभी उक्त राजगण बिना मूल्यके जमीन छोड़ देनेको बाध्य होंगे। इधर अंगरेजोंने भी उक्त राज्योंका भाग करनेका पूरा अधिकार दे दिया है। केवलमात्र पटियाला, नाभा, झिन्द, फरीदकोट और बहवलपुर आदि सामन्तराजगण दोषी व्यक्तिको फाँसी दे सकते हैं, किन्तु दूसरे दूसरे राजाओंको ऐसी क्षमता नहीं है।

तक किसने कब तक राज्य किया, इसका विवरण नहीं मिलता।

माकिदनराज अलेकसन्दरके आगमनकालमें यह प्रदेश तक्षशिला, पुरु, चान्द्रगीस* आदि राजाओंके अधीन नाना अंशोंमें विभक्त था। तक्षशिला राजाके अलेकसन्दरकी अधीनता स्वीकार करने पर भी पुरुराजने बड़ी वीरता और साहससे माकिदन वीरोंकी गतिको रोक रक्खा था। अन्तमें वे यद्यपि परास्त भी हो गये, तो भी अलेकसन्दरने उनके वीरत्वकी भूरि प्रशंसा की थी और उन्हें अपना सखा बना लिया था।

पुरु देखो।

उनके परवर्त्तीकालमें सुगसेन, अमितवर्द्धन, मिलिन्द (Menander), कनिष्क, तोरमानशाह प्रभृति मद्र और शक-राजाओंका उल्लेख मिलता है।

सम्राट् अशोकके राजत्वकालमें यहां बौद्धधर्मका यथेष्ट प्रचार हुआ था। पेशावरके अन्तर्गत युसुफजाई उपत्यकामें प्राप्त अशोकको उत्कीर्ण शिलालिपि ही इसका प्रमाण है। सातवीं शताब्दीमें जब चीनपरिव्राजक यूएनचुअङ्ग इस देशमें आए थे, तब वे ध्वंसावशिष्ट बहुत-सी बौद्धकीर्त्तियोंका उल्लेख कर गये हैं। बौद्ध प्रभावके अवसान होने पर किसी समय यहां हिन्दू-धर्मकी पुनःप्रतिष्ठा हुई थी, ऐसा जाना जाता है। ब्राह्मणधर्मके विस्तार और मुसलमानोंके अभ्युदयमें बहुतसे बौद्ध-मन्दिर महाराम मसजिद तथा ब्राह्मणोंके देवमन्दिरमें रूपान्तरित अथवा पुनर्निर्मित हुए हैं। सातवीं शताब्दीसे ही पञ्जाब प्रदेशमें मुसलमानोंका आगमन हुआ। फिरिस्ता पढ़नेसे जाना जाता है कि ६८२ ई०में अर्मानसे एक दल मुसलमानने पञ्जाब आ कर लाहोरके हिन्दूराजासे कुछ जमीन छीन ली थी। बाद लगभग ९७५ ई०में महमूदके पिता खुरासानराज सबक्तगीनने सिन्धुनद पार कर इस प्रदेशमें मुसलमानोंकी गोटी जमाई। लाहोरके अधिपति जयपालने पहले निडर हो कर इनका विरुद्धाचरण किया। पीछे गजनीके सुलतान सबक्तगीन द्वारा भेजे हुए दूतको इन्होंने कैद कर लिया। इस पर गजनीपतिने अपमानित और क्रुद्ध हो कर इनके विरुद्ध युद्धयात्रा कर दी। इस युद्धमें जयपाल पराजित हो कर अपनी राजधानी चले आये और पञ्चत्वको प्राप्त हुए। इनके मरने पर इनका लड़का अनङ्गपाल यत्नपूर्वक स्वदेशको विदेशियोंके आक्रमणसे रक्षा करनेमें समर्थ हुए थे। इसके बाद १०२२ ई०में द्वितीय जयपालके राजत्वकालमें सबक्तगीनके पुत्र गज़नीपति महमूदने काश्मीरसे आ कर अनायास लाहोर पर दखल जमाया। हिन्दू राज भाग कर अजमेर चले गये। १०४५ ई०में मोदूदके नेतृत्वमें हिन्दूसेना लाहोर पर चढ़ आई और छः मास अवरोधके बाद अकृतकार्य हो राजधानी छोड़ कर वहांसे नौ दो ग्यारह हो गई। अलबिरूणीने लिखा है, "यहीं पर हिन्दूराजाओंका राज्याधिष्ठान लोप हो गया। ऐसा कोई वंशधर न था जो प्रदीपको जला सकता।" गजनीपतिके लाहोर पर दखल जमानेके समय पहले पहल यहां एक शासनकर्त्ता नियुक्त हुए, किन्तु इन्होंने शेष मसाउद ईरान और तुरान नामक देशस्थित अपने अधिकृत देशोंको शत्रुके हाथ सौंप कर बारहवीं शताब्दीके आरम्भमें इरावती नदीके किनारे अपना राज्य बसाया। उक्त शताब्दी (लगभग ११८३ ई०)-में द्वितीय राजवंशके प्रतिष्ठाता महम्मदगोरी लाहोरसे दिल्ली नगरमें राजधानी उठा लाये। पठानराजाओंके समयमें पञ्जाब-प्रदेशका शासनभार राजप्रतिनिधि द्वारा परिचालित होता था। इस समय आगरा और दिल्ली नगरी ही अफगानवासी मुसलमान राजाओंकी राजधानी थी और लाहोरनगरमें उनके वंशधरगणने आधिपत्य जमाया था। लगभग १२४५ ई०में चङ्गेज खां और १३९८में तैमूरशाह इस प्रदेश पर आक्रमण कर इसे लूट ले गये थे। इसके बाद रावलपिण्डीसे गक्खर-जातिका अभ्युत्थान और एकिमान पहाड़ तथा सिन्धुनदके मध्यवर्त्ती स्थानमें यदुनाथ या यदुवीरगणका बस जाना ही एक ऐतिहासिक घटना हुई।

---

* ग्रीक इतिहासमें Sandrakouptos नामसे वर्णित है। पाश्चात्य पुराविदोंने इनको मगधराज चन्द्रगुप्त बतलाया है, किन्तु जैन तथा बौद्ध आचार्य प्रवीण जाना जाता है, कि चन्द्रगुप्त अलेकसन्दरके आनेसे बहुत पहले ही राज्य करते थे।

आखिर वंदाको युद्धमें परास्त कर दिल्ली भेज दिया। यहीं पर वंदा और अन्यान्य सिखसरदारोंकी मृत्यु हुई।

१७३८ ई०में नादिरशाहने दलबलके साथ पञ्जाब पर आक्रमण किया और कर्णाल नगरके समीप मुगल सेनाको परास्त कर दिल्लीकी राजधानी लूटी। इसके बाद सिखगण पुनः उत्साहसे सैन्यसंग्रह कर मुगलसेनाके विरुद्ध अग्रसर हुए। इस बार भी वे मुगलोंसे पराजित और विध्वस्त हुए। किन्तु कई बार पराजित होने पर सिखगण जरा भी विचलित न हुए। १७६१ ई०को पानीपतके युद्धक्षेत्रमें जब महाराष्ट्रीयगण अहमदशाहसे परास्त हुए, तब सिखगण भी बलहीन हो पड़े। स्वदेश लौटते समय अहमदशाहने अमृतसरको तहस नहस कर डाला। इतना ही नहीं, उन्होंने मन्दिर भी तोड़ फोड़ डाला, पुष्करिणीको भरवा दिया और पीछे गो-हत्या करके उस पवित्र स्थानमें चारों ओर रक्त लगा दिया। अहमदशाहके चले जाने पर सिखगण इस अत्याचारका प्रतिशोध लेनेके लिये पुनः अग्रसर हुए। इस बारके युद्धमें सिखोंने अपनी खोई हुई स्वाधीनता पुनः प्राप्त की।

उसी समय नानक प्रवर्त्तित शान्तिमय धर्मका बहुत कुछ परिवर्त्तन हुआ। धीरे धीरे सिखगण शान्तिमय जीवनका विसर्जन कर एक एक योद्धृ-दल वा 'मिशल' अर्थात् दलमें विभक्त हो पड़े। किन्तु सभीको पवित्र अमृतसर नगरमें आ कर मिलना पड़ता था। मुगलराज दुरानीको पञ्जाब राज्य दे देने पर भी सिखोंने १७६३ ई०से पञ्जाबके पूर्वांशवर्त्ती स्थानों पर आधिपत्य फैला लिया था। १८०९ ई०में अफगान राज्यमें विप्लव उपस्थित होने पर भी सिख-सरदार रणजित्‌सिंहका अभ्युत्थान हुआ। १७९९ ई०में काबुलके दुरानीवंशीय शासनकर्त्ता जमालशाहने रणजित्‌को लाहोरका शासनभार अर्पण किया। धीरे धीरे अपने बाहुबलसे पञ्जाबकेशरीने इस प्रदेशके अधिकांश स्थानों पर अपना प्रभाव फैलाना चाहा। इसी उद्देश्यसे उन्होंने १८०८ ई०में शतद्रु नदीके वामकूलस्थित अन्यान्य सिखसरदारोंके अधिकृत राज्यों पर धावा बोल दिया। वहांके सामन्त राजाओंने उत्तर-पश्चिम प्रदेशमें अङ्गरेजोंका आश्रय ग्रहण किया। इस समय रणजित्‌ने अङ्गरेजोंके साथ मित्रता कर ली और शतद्रुके वामकूलवर्त्ती राज्यों पर जो आक्रमण करना चाहा था उसे कुछ कालके लिये रोक दिया। उसी समय अङ्गरेजोंने शतद्रुके उत्तरस्थित स्थानों पर अपना अधिकार जमाया। १८१८ ई०में रणजित्‌ने मुलतान पर आक्रमण किया और उसे अपने दखलमें कर लिया, पीछे सिन्धुनद पार कर पेशावर, डेराजात और काश्मीर जीता। इस प्रकार उन्होंने वर्त्तमान पञ्जाबप्रदेश और काश्मीरके अधिकारभुक्त सामन्त राज्यों पर अपना पूरा अधिकार जमाया। रणजित्‌के जीते जी सिखबल उन्नतिकी चरमसीमा तक पहुंच गया था। १८३९ ई०में रणजित्‌के मरने पर उनके लड़के खड्गसिंह लाहोरके सिंहासन पर बैठे। किन्तु दूसरे ही वर्ष विषप्रयोगसे उनकी मृत्यु हो गई।

रणजित्‌सिंह और खड्गसिंह देखो।

खड्गसिंहकी मृत्युके बाद पञ्जाबमें अराजकताका सूत्रपात हुआ। उद्धत सिखसेना अङ्गरेजी राज्य पर चढ़ाई करनेका उद्योग करने लगी। तदनुसार उन्होंने ६०००० सैन्य और १२५ कमान ले कर शतद्रु पार हो मुदकी नगरमें (१८४५ ई० १८ दिसम्बर) अङ्गरेजों पर आक्रमण कर ही दिया। इसके तीन दिन बाद फिरोज शहरमें लड़ाई छिड़ी। इसके बाद सोब्राउन नगरके समीप सिख और अङ्गरेजी सेनामें चौथी बार युद्ध हुआ। इसी युद्धमें सिखगण अच्छी तरह परास्त हो कर सन्धि करनेको बाध्य हुए। सन्धिके अनुसार लाहोर नगर अङ्गरेजोंके हाथ लगा। इतना ही नहीं, लाहोरके दरबारमें जो सन्धि हुई उसके अनुसार अङ्गरेजोंने शतद्रु और विपाशा नदीके मध्यवर्त्ती स्थानोंको वृटिश गवर्मेण्टके अधिकारभुक्त कर लिया। युद्धके खर्चमें रुपये देनेकी जो बात थी उसके लिए सिखोंने हजारा और काश्मीर तथा विपाशा और सिन्धुके मध्यवर्त्ती सामन्तराज्य अङ्गरेजोंको अर्पण किए। महाराज गुलावसिंहको हाथ अङ्गरेज बहादुरने काश्मीरका शासनभार सौंपा। किन्तु काश्मीरके इस प्रकार दूसरेके हाथ चले जानेसे बड़ी गड़बड़ी हलचल मच गई। लाहोर दरबारके अमात्य, लालसिंहकी प्ररोचनासे सिखसरदार प्रतिद्वन्द्वी हो गए। अन्तमें लालसिंहकी पदच्युति हुई

मसजिद एक पहाड़की ढालवीं जमीन पर बनी हुई है। इसके सामने पहले एक कूट था। मसजिदके स्तम्भ हिन्दू मन्दिरके जैसे बने हुए थे।

कन्नौजमें अभी जो मसजिद है वह पहलेमें जैन मन्दिर था, इसमें कोई सन्देह नहीं। मस्जिदकी छत और गुम्बज जैनमन्दिरके जैसे हैं। केवल इसका बहिर्भाग मुसलमानी प्रथानुसार बना हुआ है। इस मसजिदमें जो गुम्बज है वह बहुत बड़ा और बढ़िया है। मध्यस्थलके गुम्बजका परिमाण चौड़ाईमें २२ फुट और ऊंचाईमें ५३ फुट है। गुम्बज किस तरह बनाया जाता है वह पठान लोग अच्छी तरह जानते थे, किन्तु संस्थानिक ज्ञान उतना नहीं रहनेके कारण उन्होंने हिन्दू शिल्पियों पर इसका कुल भार सौंप दिया था।

कुतबमिनार पठानोंकी एक और कीर्त्ति है इसके तलप्रदेशका घेरा ४८ फुट ४ इञ्च है। १७८४ ई०में इसकी ऊंचाई २४२ फुट थी। इसमें ४ बरामदे हैं। पहला बरामदा ८ फुट ऊंचे पर दूसरा १४८ फुट, तीसरा १८८ फुट और चौथा २१४ फुट ऊंचे पर अवस्थित है। इसके सिवा चारों ओर विस्तर कारुकार्य हैं। इसके वितल्का ऊपरी भाग सफेद पत्थरका बना हुआ है और निचला भाग लाल बालुकापत्थरका।

कुतबमिनारसे ४७० फुट उत्तरमें अलाउद्दीनने एक दूसरा स्तम्भ बनवाना शुरू किया था, पर राजधानी दूसरी जगह चली जानेके कारण उसका निर्माणकार्य पूरा होने न पाया, अधूरा ही रह गया। इसकी ऊंचाई केवल ४० फुट मात्र हुई थी।

यहां एक और विस्मयजनक लौहस्तम्भ है जिसकी ऊंचाई २३ फुट २ इञ्च है। यह स्तम्भ बहुत पुराना है। इसमें जो खोदित लिपि है उसमें कोई तारीख लिखी न रहनेके कारण इसके निर्माणकालका पता नहीं चलता। कोई इसे ३री और कोई ४थी शताब्दीका बना हुआ मानते हैं। जो कुछ हो, वाह्लिकोंके सिन्धुदेशमें पराजित होनेके बाद विजयस्तम्भ स्वरूप यह स्तम्भ निर्मित हुआ है।

अजमेरकी मसजिदकी कथा जो ऊपर कही आ चुकी है वह १२०० ई०में आरम्भ हो कर अलतमशके शासनकालमें शेष हुई। किंवदन्ती है, कि इस मसजिदका निर्माण ढाई दिनमें शेष हुआ, लेकिन जान पड़ता है कि जैनमन्दिरका भग्नावशेष अलग करनेमें ढाई दिन लगे होंगे, इसीसे इस प्रकारकी किंवदन्ति प्रचलित है। मसजिदका गुम्बज ही इसका सौन्दर्य है। इसमें जो सब खोदित शिलालिपि हैं, वह बहुत बढ़िया है।

अलाउद्दीनकी मृत्युके बाद पठान-स्थपति-विद्याकी विभिन्नता परिलक्षित हुई। पहले पठान लोग अपने घरों, मसजिदों आदिमें तरह तरहका नक्काशी किया करते थे और निर्माणकार्यमें हिन्दुओंसे सम्पूर्ण सहायता लेते थे। किन्तु तुगलकशाहके समयसे पठान लोग बिना हिन्दूकी सहायताके मसजिदादि बनाने लगे। इन सब मसजिदों और अट्टालिकाओंमें विशेषता यह कि उनमें इतने चित्रादि नहीं होते थे।

समाधिगृह बनानेमें पठानोंने जो निपुणता दिखलाई उसका शेष शेरशाहके समयसे हुआ। शाहाबादमें शेरशाहका समाधिमन्दिर है जिसका चित्र ६४१ पृष्ठमें दिया गया है।

ऐसा सुन्दर समाधिमन्दिर भारतवर्षमें बहुत कम देखनेमें आता है।

भारतमें पठान शासन।

एक समय पठानोंने सारे भारतवर्ष पर अपना अधिकार जमा लिया था। मुगलोंके प्रभावसे भारतीय पठानोंका गौरवरवि अस्तमित हुआ।

भारतवर्ष और बङ्गदेश देखो।

नीचे दिल्लीके पठान राजाओं और बङ्गके शासनकर्त्ताओं तथा स्वाधीन पठान राजाओंकी वंशतालिका दी गई है।

पठान-शासनकर्त्तृगण।

| | | |
|---|---|---|
| १। | महम्मद-इ-बख्तियार खिलजी | ११९८-१२०५ ई० |
| २। | महम्मद इ-सिरान् | १२०५—१२०८ „ |
| ३। | अलीमर्दन | १२०८-१२११ „ |
| ४। | सुलतान गयासुद्दीन | १२११-१२२७ „ |
| ५। | नसिरुद्दीन | १२२७-१२२९ „ |
| ६। | अलाउद्दीन | १२२९ „ |
| ७। | सैफुद्दीन आइबक | १२३२ „ |
| ८। | इज्जुद्दीन अबुलफते तुघिल-तुघाद खां | १२३३-१२४५ |

पठितव्य ( सं० त्रि० ) पठ-तव्य। पढ़नेके योग्य।

पठिताङ्ग ( सं० क्लो० ) मेखलाभेद।

पठिति ( सं० स्त्री० ) शब्दालङ्कारभेद।

पठियर ( हिं० स्त्री० ) वह तख्ता या पटिया जो कुएँके मुंह पर बीचोबीच रख दी जाती है। पानी निकालनेवाला उसी पर पैर रख कर पानी निकालता है। इस पर खड़े हो कर पानी निकालनेसे घड़ेके कुएँकी दीवार से टकरानेका भय नहीं रहता।

पठिया (हिं० स्त्री०) यौवनप्राप्त स्त्री जवान और तगड़ी औरत।

पठोर ( हिं० स्त्री० ) १ जवान पर बिना व्याई बकरी। २ जवान पर बिना व्याई मुर्गी।

पठौनी ( हिं० स्त्री० ) १ किसीको कुछ दे कर कहीं भेजनेकी क्रिया या भाव। २ किसीको कोई चीज ले कर कहीं जानेकी क्रिया या भाव।

पठ्यमान ( सं० त्रि० ) पठ-शानच्। जो पढ़ा जाता हो।

पड़छत्ती ( हिं० पु० ) १ दीवारको पानीसे बचानेके लिये लगाया जानेवाला छप्पर या टट्टी। २ कमरे आदिके बीचमें तख्ते या लट्ठे आदि ठहरा कर बनाई हुई पाटन जिस पर चीज असबाब रखते हैं, टांड़।

पड़ता ( हिं० पु० ) १ किसी वस्तुकी खरीद या तैयारीका दाम। २ सामान्य दर, औसत, सरदर, शरह। ३ दर, शरह। ४ भू-करकी दर, लगानकी शरह।

पड़ताल ( हिं० स्त्री० ) १ किसी वस्तुकी सूक्ष्म छानबीन, गौरके साथ किसी चीजकी जांच। २ ग्राम अथवा नगरके पटवारी द्वारा खेतोंका एक विशेष प्रकारकी जांच। यह जांच खरीफ, रब्बी और फस्ल जायद नामक तीनों फसलोंके लिए अलग अलग तीन बार होती है। खेतमें कौन-सी चीज बोई गई है, किसने बोई है, खेत सींचा गया है या नहीं आदि बातें इस जांचमें लिखी जाती हैं। ग्रामका पटवारी हरएक पड़तालके बाद जिंसवार एक नकशा बनाता है। इस नकशेसे मालके अधिकारियोंको यह मालूम होता है, कि इस वर्ष कौन सी चीज कितने बीघेमें बोई गई है, उसकी क्या अवस्था है और कितनी उपजेगी आदि। ३ मार।

पड़तालना ( हिं० क्रि० ) अनुसन्धान करना, छान बीन करना।

पड़ती ( हिं० स्त्री० ) भूमि जिस पर कुछ कालसे खेती न की गई हो। मालके कागजातमें पड़तीके दो भेद किए जाते हैं—पड़ती जदीद और पड़ती कदीम। जो भूमि केवल एक सालसे न जोती गई हो उसे पड़ती जदीद और जो एकसे अधिक सालोंसे न जोती बोई गई हो उसे पड़ती कदीम कहते हैं।

पड़ना ( हिं० क्रि० ) १ पतित होना, गिरना। 'गिरना' और 'पड़ना'के अर्थोंमें फर्क यह है, कि पहली क्रियाका विशेष लक्ष्य गति व्यापार पर और दूसरीका प्राप्ति या स्थिति पर होता है, अर्थात् पहली क्रिया वस्तुका किसी स्थानसे चलना या रवाना होना और दूसरी उसका किसी स्थान पर पहुंचना या ठहरना सूचित करती है। २ बिछाया जाना, डाला जाना। ३ अनिष्ट या अवाञ्छनीय वस्तु या अवस्था प्राप्त होना। ४ हस्तक्षेप करना, दखल देना। ५ प्रविष्ट होना, दाखिल होना। ६ विश्रामके लिये सोना या लेटना। ७ डेरा डालना, पड़ाव करना, ठहरना। ८ मार्गमें मिलना, रास्तेमें मिलना। ९ आय, प्राप्ति आदिका औसत होना, पड़ता होना। १० प्राप्त होना, मिलना। ११ पड़ता खाना। १२ खाट पर पड़ना, बीमार होना। १३ जांच या विचार करने पर ठहरना, पाया जाना। १४ प्रसङ्गमें आना, उपस्थित होना, संयोगवश होना। १५ उत्पन्न होना, पैदा होना। १६ स्थित होना। १७ मैथुन करना, सम्भोग करना। यह केवल पशुओंके लिये व्यवहृत होता है। १८ देशान्तर या अवस्थान्तर होना। १९ अत्यन्त इच्छा होना, धुन होना।

पड़पड़ ( हिं० स्त्री० ) १ निरन्तर पड़पड़ शब्द होना। २ पटपट देखो। ( पु० ) ३ मूलधन, पूंजी।

पड़पड़ाना ( हिं० क्रि० ) १ पड़पड़ शब्द होना। २ मिर्च, सोंठ आदि कड़वे पदार्थोंके स्पर्शसे जीभ पर जलन-सी मालूम होना, चरपराना।

पड़पड़ाहट ( हिं० स्त्री० ) पड़पड़ानेकी क्रिया या भाव, चरपराहट।

पड़पूत—विवाङ्कुड़के अगस्त्येश्वर तालुकके अन्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। यह तिवाङ्कुड़नगरसे ३८ मील दक्षिण-पूर्वमें अवस्थित है। यहां बहुतसे प्राचीन मन्दिर हैं जिनमें शिलालिपि उत्कीर्ण हैं।

सिखाना, समझाना। ३ कोई कला या हुनर सिखाना। ४ तोते, मैना आदि पक्षियोंको बोलना सिखाना।

पढ़िना (हिं॰ पु॰) तालाब और समुद्रमें पाई जानेवाली एक प्रकारकी बिन सेहरेकी मछली। यह मछली प्रायः सभी मछलियोंसे अधिक दिन तक जीती है और डील-डौलवाली होती है। कोई कोई पढ़िना दो मनसे अधिक भारी होता है। यह मांसाशी है। इसके सारे शरीरके मांसमें बारीक बारीक कांटे होते हैं जिन्हें दांत कहते हैं। वैद्यकमें इसे कफपित्तकारक, बलदायक निद्राजनक, कोढ और रक्तदोष उत्पन्न करनेवाला लिखा है। इसके और भी नाम हैं, जैसे पाठीन सहस्रदंष्ट्र, बोदालक, वदालक पढ़ना और पहिना।

पढ़ैया (हिं॰ पु॰) पाठक, पढ़नेवाला।

पण (सं॰ पु॰) पण्यतेऽनेन पण व्यवहारे अप्। (नित्यं पण परिमाणे। पा ३।३।६६)। १ कर्षपरिमित ताम्र, किसीके मतसे ११ और किसीके मतसे २० माशेके बराबर तांबेका टुकड़ा। इसका व्यवहार प्राचीनकालमें सिक्केकी भांति किया जाता था। २ निर्वेश, वेतन, तनखाह। ३ भृति, नौकरी। ४ द्यूत, जुआ। ५ ग्लह, बाजी। ६ मूल्य, कीमत। ७ अशीति-वराटक, अस्सी कौड़ी। ८ धन, सम्पत्ति, जायदाद। ९ कार्षापण। १० प्रतिज्ञा, शर्त्त, कौलकरार। ११ वह वस्तु जिसके देनेका करार या शर्त्त हो। १२ शुल्क, फीस १३ व्यवहार, व्यापार, व्यवसाय। १४ स्तुति प्रशंसा। १५ प्राचीन कालकी एक विशेष माप जो एक मुट्ठी अनाजके बराबर होती थी। १६ शौण्डिक, कलवार। १७ गृह, घर। १८ विष्णु। विवाहादिमें कन्याकर्त्ता वरकर्त्ताको अथवा वरकर्त्ता कन्याकर्त्ताको जो रुपया देता है, उसे भी पण कहते हैं। (त्रि॰) २० क्रयविक्रयादिकारक, खरीदने बेचनेवाला।

पणग्रन्थि (सं॰ पु॰) पणस्य विक्रयादेर्ग्रन्थिरिव। हट्ट, हाट, बाजार।

पणधा (सं॰ स्त्री॰) पणाम्धा तृण, एक प्रकारकी घास।

पणन (सं॰ क्ली॰) पण व्यवहारे ल्युट्। १ विक्रय, बेचनेकी क्रिया या भाव। २ खरीदनेकी क्रिया या भाव। ३ व्यापार या व्यवहार करनेकी क्रिया या भाव। ४ शर्त्त लगाने या बाजी बदनेकी क्रिया या भाव।

पणनीय (सं॰ त्रि॰) १ धन देकर जिससे काम लिया जा सके। २ जिसे खरीदा या बेचा जा सके।

पणफर (सं॰ क्ली॰) लग्नस्थानसे द्वितीय, पञ्चम, अष्टम और एकादश स्थान, कुण्डलीमें लग्नसे २रा, ५वां और ११वां घर।

पणव (सं॰ पु॰) पणं स्तुतिं वातीति पण वा-क। १ एक प्रकारका वाद्ययन्त्र, छोटा नगाड़ा। २ छोटा ढोल। ३ एक वर्णवृत्त। इसके प्रत्येक चरणमें एक मगण, एक नगण, एक यगण और अन्तमें एक गुरु होता है। इसमें ६६-१६ मात्राएं होती हैं, इस कारण यह चौपाई-के भी अन्तर्गत आता है।

पणबन्ध (सं॰ पु॰) पणस्य बन्ध। ग्लह, बाजी बदना, शर्त्त लगाना।

पणवा (सं॰ स्त्री॰) पणव टाप्। पणव, छोटा नगाड़ा या छोटा ढोल।

पणवानक (सं॰ पु॰) नगाड़ा, धौंसा।

पणविन् (सं॰ पु॰) महादेव, शिव।

पणश (सं॰ पु॰) कण्टाकुफलवृक्ष। (Artocarpus integrifolia) कटहलका पेड़। भिन्न भिन्न स्थानमें यह भिन्न भिन्न नामसे पुकारा जाता है, जैसे—हिन्दी—कटहल, महाराष्ट्र—फणस, कर्णाट—हलसिन, तैलङ्ग—पनस, तामिल—पिला। इसके फलका गुण—मधुर, पिच्छिल, गुरु, हृद्य, बलवीर्यवृद्धिकर, श्रम, दाह और शोषघ्न, रुचिकर, ग्राहक और दुर्जर। बीजका-गुण—ईषत् कषाय, मधुर, वातल, गुरु और त्वग्दोष नाशक। कच्चे कटहलफलका गुण—नीरस और हृद्य। मध्यपक्वका गुण—दीपन, रुचिकर और लवणादियुक्त। पक्वफलका गुण—रक्तवर्द्धक, मधुर, शीतल, दुर्जर, वातपित्तनाशक, श्लेष्म, शुक्र और बलकर। मज्जाका गुण-शुक्रल, त्रिदोषनाशक, गुल्मरोगमें विशेष हितकर। इस-का काथ मास ग्रन्थिशोफमें हितकर तथा कोमल पल्लव चर्मरोगमें हितकर है। कटहल देखो।

पणस (सं॰ पु॰) पणायते इति पण-असच्, (अत्यविचमीति। उण् ३।११७) पण्य द्रव्य, क्रय विक्रयकी वस्तु, सौदा।

पणसुन्दरी (सं॰ स्त्री॰) बाजारी स्त्री, रंडी, वेश्या।

पण्यस्त्री (सं॰ स्त्री॰) पणेन धनेन लभ्या स्त्री। वेश्या, रंडी।

थे। भारतवर्षके नाना स्थान मिस्र और चीन आदि देशोंके व्यापारी इस बन्दरमें लंगर डाल कर बहुमूल्य द्रव्यादि खरीदते थे।

पण्डा (सं० स्त्री०) पण्ड-टाप। १ तीक्ष्ण बुद्धि। २ शास्त्रज्ञान। ३ वेदोज्ज्वला बुद्धि।

पण्डापूर्व (सं० क्ली०) पण्डं निष्फलं अपूर्वं अदृष्टं। १ फलसाधनयोग्य फलानुपहित धर्माधर्मात्मक अदृष्ट, मीमांसा शास्त्रानुसार वह धर्माधर्मात्मक अदृष्ट जो अपने कर्मका फल देनेमें अयोग्य हो। मीमांसाका मत है, कि प्रत्येक कर्मके करते ही चाहे वह अधर्म हो या धर्म एक अदृष्ट उत्पन्न होता है। इस अदृष्टमें अपने कर्मके शुभाशुभ फल देनेकी योग्यता होती है परन्तु कितने कर्मोंके शुभाशुभ फल तो मिलते हैं और उनके फलोंके मिलनेका वर्णन अर्थवाद वाक्योंमें है, पर कितने ऐसे भी हैं जिनका फल नहीं मिलता। मीमांसकोंका मत है, कि सन्ध्यावन्दनादिका अनुष्ठान नहीं करनेसे दुरदृष्ट उत्पन्न होता है। इसके अनुष्ठानसे किसी प्रकारका शुभादृष्ट नहीं होता, किन्तु पापक्षय होता है, इसीसे इसको फलानुपहित धर्माधर्मात्मक अदृष्ट कहते हैं। २ फलका अप्रतिपादक अदृष्टभेद। नैयायिक लोग इस प्रकारके अदृष्टको नहीं मानते।

पण्डारम—नीच वा शूद्रश्रेणीका हिन्दूसंन्यासी। ये लोग दक्षिण भारत और सिंहलद्वीपमें निम्नश्रेणीके हिन्दुओंका पौरोहित्य करते हैं। इनमें कितने वैष्णव और शैव हैं। सिंहलद्वीपके नागतश्वोरण देवमन्दिरमें और महिसुरके अन्तर्गत चेर नामक स्थानके शिवमन्दिरमें ये लोग पुजारीका काम करते हैं।

पण्डारदेव—विजयनगरके राजा। १४१४ ई०में विजयरायके मरने पर ये सिंहासन पर अधिरूढ़ हुए। राज पद पानेके साथ ही इनका राज्यवृद्धिकी ओर ध्यान दौड़ा। नाना आयोजनके बाद १४४३ ई०में इन्होंने तुङ्गभद्रानदी पार कर सागर और वीजापुर पर आक्रमण किया। यहां मुद्गल और तुङ्गभद्रा नदीके मध्यस्थलमें हिन्दू और मुसलमानोंके बीच तीन बार युद्ध हुआ *। युद्धमें दो मुसलमान सेनापति बन्दी हो कर राजाके समीप भेज दिये गए थे। १४५० ई०में पण्डारदेवकी मृत्यु हुई।

पण्डित (सं० पु०) पण्डा वेदोज्ज्वला तत्त्वविषयिणी वा बुद्धिः सा जाताऽस्य, इतच्। (तदस्य संजातं तारकादिभ्य इतच्। पा ५।२।३६), वा पण्डते तत्त्वज्ञानं प्राप्नोतिऽस्मात् गत्यर्थे क्त। १ शास्त्रज्ञ, वह जो शास्त्रके यथार्थ तात्पर्यमें अवगत हो।

"निषेवते प्रशस्तानि निन्दितानि न सेवते।
अनास्तिकः श्रद्धधान एतत् पण्डितलक्षणम्॥"

(चिन्तामणि)

जो प्रशस्त कार्योंका अनुष्ठान करते हैं और निन्दित विषयोंकी सेवा नहीं करते तथा जो अनास्तिक और श्रद्धावान् हैं, वही पण्डित कहलाते हैं। महाभारतमें लिखा है—

"पठकाः पाठकाश्चैव ये चान्ये शास्त्रचिन्तकाः।
सर्वे व्यसनिनो मूर्खा यः क्रियावान् स पण्डितः॥"

(भारत वनपर्व)

पठक और पाठक, जो सर्वदा शास्त्रकी आलोचना करते तथा जो क्रियावान् हैं उन्हें पण्डित और जो व्यसनासक्त हैं उन्हें मूर्ख कहते हैं। गीतामें लिखा है—

"विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि।
शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः॥"

(गीता ५।१८)

विद्याविनयसम्पन्न ब्राह्मण, गो, हस्ती, कुक्कुर, चण्डाल आदि सभी जीवोंमें पण्डितगण समदर्शी होते हैं। जो कोई वस्तु परिदृश्यमान होगी, उसे ही जो ब्रह्मभावसे देखते हैं, वही पण्डित हैं। जिन्होंने श्रवणादि द्वारा आत्मतत्त्वका साक्षात्कार किया है, वे ही पण्डित पदवाच्य हैं।

पण्डित शब्दके पर्याय—विद्वान्, विपश्चित्, दोषज्ञ, सत्, सुधी, कोविद, बुध, धीर, मनीषी, प्राज्ञ, संख्या-

* खुरासान राजदूत अबदुल रज्जाक (१४४२-४३ ई०में) जब भारतवर्ष पधारे, तब वे इस युद्ध तथा विजयनगरके अतुल ऐश्वर्य और हिन्दूधर्मके अविचलित प्रतापको देख कर अपने रोजनामचेमें इसका उल्लेख कर गये हैं। W Major ने उक्त पुस्तिकाका अनुवाद कर India in the fifteenth century नामक एक ग्रन्थ प्रकाशित किया।

नामानुसार नव राजधानीका नाम 'पौण्ड्र' वा 'पुण्ड्र' रखा। उसी पौण्ड्रका अपभ्रंश रूप पण्डुआ वा छोटा पुंडो हुआ है। यहां जो पहले शूर पीछे सेनराजगण राज्य करते थे, वह प्राचीन कुलाचार्यग्रन्थ और वर्त्तमान पण्डुआसे ढाई कोसकी दूरी पर रणपुर, बल्लाल दिग्गी आदिके नाम देखनेसे ही सहजमें अनुमित होता है। पाल, सेन और शूरराजगण देखो।

यहां पेंडोका मन्दिर नामक स्तम्भ, एक भग्न प्राचीन मसजिद और सफीउद्दीन् समाधि मन्दिर ही प्राचीन कीर्त्तियोंमें प्रधान हैं। रेल-ष्टेशनसे ये सब प्रायः आध घण्टेके पथ पर अवस्थित हैं। उक्त भग्न-मसजिदके सिवा अभी कुतुबशाही नामकी एक और मसजिद विद्यमान है। कहते हैं, कि ११४० हिजरीमें (१७२७-२८ ई०में) सुरवंशीय शुजाखांके पुत्र फतेखां-ने इस मसजिदका निर्माण किया।

अब मालदह जिलेके पण्डुआका संक्षिप्त विवरण दिया जाता है,—इसे लोग हजरत पण्डुआ भी कहते हैं। यह अभी बङ्गालकी राजधानी गौड़ नगरीके ध्वंसावशेषसे १० कोस और मालदह नगरसे ३ कोस दूर उत्तरपूर्वमें अवस्थित है। गौड़की तरह यह उतना विख्यात तो नहीं है, पर एक समय मुसलमान शासकोंकी यहां राजधानी होनेके कारण इसके अनेक ऐतिहासिक विवरण मिलते हैं। दुर्गप्रासादादिका भग्नावशेष अब भी देखनेमें आता है। मालदह जिलेका यह अंश तथा इसके पार्श्ववर्त्ती दिनाजपुर जिलेके भूभाग महास्थानगढ़ प्रभृति स्थान ऐतिहासिक अनुसन्धित्सुके निकट बड़े ही प्रयोजनीय हैं। दुःखका विषय है, कि अंगरेजी मानचित्रमें गौड़ अञ्चलका स्थान तो निर्दिष्ट है, पर पण्डुआका स्थान निर्दिष्ट नहीं है। पूर्वोक्त हुगली जिलेमें जो पण्डुआ है उसके साथ इस पण्डुआ नगरीका कोई गोलमाल न हो जाय, इस कारण डा० कनिंहम इसका नाम 'हजरत पण्डुआ' रख गये हैं।

पण्डुआके नामके सम्बन्धमें कनिंहम साहब कह गये हैं, कि हिन्दू लोगोंने पाण्डवके संश्रवसे इसका नाम 'पाण्डवोय' पीछे 'पण्डुआ' रखा है, किन्तु इस प्रदेशमें 'पाण्डुबी' नामक एक प्रकारका जलचर पक्षी अधिक संख्यामें पाया जाता है, शायद इसी सबबसे पण्डुआ नाम पड़ा होगा। कनिंहमने यहां पर एक अद्भुत नामतत्त्व प्रकाशित किया है, किन्तु अनेक ऐतिहासिकोंने अभी यही सिद्धान्त किया है, कि यह 'पौण्ड्रवर्द्धन' नामका ही अपभ्रंश है। महाभारतीय कालसे पौण्ड्र राज्य विख्यात है। बौद्धयुगमें पौण्ड्र-वर्द्धनका विशेष प्रभाव था। डा० कनिंहमने महास्थानगढ़के ऐतिहासिकतत्त्व विचारके समयमें पौण्ड्र-वर्द्धन नाम ले कर एक और अद्भुत युक्तिकी अवतारणा की है। वहां पर उन्होंने कहा है, कि पुण्ड्र नामक ताम्रवर्ण इक्षुकी प्रचुरतासे इस अञ्चलका नाम पौण्ड्र पड़ा है। जो कुछ हो, ये सब तर्क 'पौण्ड्र-वर्द्धन' शब्दमें मीमांसित होंगे।

मुसलमानी प्राचीन इतिहासमें सुलतान अलाउद्दीन अलीशाहके राजत्वकालमें पण्डुआका उल्लेख देखा जाता है। इन्होंने ही फकीर जलालउद्दीन ताब्रेजीका समाधि मन्दिर बनवाया। अलाउद्दीन अलीशाहके राजत्वसे सौ वर्ष पहले (६४१ हिजरी वा १२४४ ई० में) फकीर जलाल उद्दीनकी मृत्यु हुई। सुतरां उस समय भी पण्डुआकी प्रसिद्धि थी, ऐसा कहना होगा। इस हिसाबसे अन्ततः १२४४ ई०में भी पण्डुआका अस्तित्व पाया जाता है। उसके बाद इलियस शाहके राजत्वकालमें इसका द्वितीय बार उल्लेख देखा जाता है। तुगलक वंशीय फिरोज शाहके आक्रमण पर इलियस शाह पण्डुआका परित्याग कर एकडाला नामक स्थानको भग गये। फिरोज शाह एकडालेमें घेरा डाल कर पण्डुआ ला कर ही लौटे थे। पीछे ७५८ हिजरी (१३५८ ई० )में सिकन्दर शाह कर्त्तृक पण्डुआ फिर-से स्थायी राजधानीरूपमें परिगृहीत हुआ। इस समय उसने पण्डुआकी विख्यात अदीना मसजिद बनाई। तदनन्तर जलालउद्दीन और अहमदके राजत्वकालमें भी पण्डुआमें ही राजधानी थी। किन्तु प्रथम महम्मदके राज्यारोहणके साथ साथ पण्डुआसे राजधानी उठा कर पुनः गौड़में लाई गई। इसी समयसे पण्डुआकी भग्न-दशा आरम्भ हुई है।

१८४७ ई०में दस्युसरदार रघुजी अङ्ग्रिया जनरल गेलसे पकड़े गये और पण्ढरपुर भेज दिये गये। इसके बाद प्रायः १० वर्ष तक उन्होंने धनागार आदि लूटा। १८७८ ई०में वासुदेव बलवन्त फड़के नामक कोई विख्यात दस्युसरदार पण्ढरपुर जाते समय अङ्गरेजोंके पञ्जे में पड़ गये थे। यहांसे प्रतिवर्ष 'बूका' नामक गन्धद्रव्य, उरद, धूप, कुसुमफूलके तेल, कुङ्कुम, मद्य आदि द्रव्योंकी नाना स्थानोंमें रफ्तनी होती है।

पण्य (सं० त्रि०) पण्यते इति पण य, निपातनात् साधुः (अवद्यपण्य-वर्य्यागर्येति। पा ३।१।१३१) १ पणितव्य, बेचने योग्य। २ खरीदने योग्य। ३ व्यवहार्य, व्यवहार करने योग्य। ४ स्तोतव्य, प्रशंसा करने योग्य। (पु०) सौदा, माल ५ व्यापार, व्यवसाय। ६ हट्ट, हाट बाजार। ७ दूकान।

पण्यता (सं० स्त्री०) पण्यस्य भावः पण्य-तल-टाप्। पण्यका भाव पणविषयता।

पण्यदासी (सं० स्त्री०) धन ले कर सेवा करनेवाली स्त्री, लौंडी, मजदूरनी, बांदी।

पण्यपति (सं० पु०) पण्येन लब्धः यः पतिः। १ भारी व्यापारी, बहुत बड़ा रोजगारी। २ बहुत बड़ा साहूकार, नगरसेठ।

पण्यपरिणीता (सं० स्त्री०) १ मूल्य दे कर विवाहिता स्त्री। २ राजाओंके भोगविलासके लिये रक्षिता स्त्रीविशेष।

पण्यफल (सं० पु०) व्यापारमें प्राप्त लाभ मुनाफा, नफा।

पण्यभूमि (सं० स्त्री०) वह स्थान जहां माल या सौदा जमा किया जाता हो, कोठी, गोदाम, गोला।

पण्यमूल्य (सं० क्ली०) वह मूल्य जिसने पण्यद्रव्य खरीदना होता है।

पण्ययोषित् (सं० स्त्री०) पण्यस्त्री, कुलटा, वेश्या, रंडी।

पण्यविक्रयशाला (सं० स्त्री०) पण्यका विक्रयगृह, दूकान।

पण्यविक्रयिन् (सं० पु०) वणिक्, सौदागर।

पण्यविलासिनी (सं० स्त्री०) पण्यस्त्री, वेश्या, रंडी।

पण्यवीथिका (सं० स्त्री०) पण्यानां विक्रयस्थानः वीथिका गृहं। क्रय-विक्रयका स्थान, बाजार, हाट।

पण्यवीथी (सं० स्त्री०) पण्यानां वीथी विक्रयगृहं। क्रयविक्रय स्थान, हाट बाजार।

पण्यशाला (सं० स्त्री० पण्यानां विक्रयस्य शाला शाला। विक्रयगृह, दूकान।

पण्यस्त्री (सं० स्त्री०) पण्यः मूल्येन लभ्या या स्त्री, या पण्ये इतिस्थले स्थिता स्त्री। वेश्या, रंडी।

पण्या (सं० स्त्री० ) मालकंगनी।

पण्याङ्गना (सं० स्त्री०) वेश्या रंडी।

पण्याजीव (सं० पु०) पण्यैः, क्रयविक्रयद्रव्यैराजीवति प्राणिति या जीव-क। क्रयविक्रयिक, वणिक, सौदागर।

पण्याजीवक (सं० क्ली०) पण्यैः क्रयविक्रयद्रव्यैराजीवति तिष्ठतीति, पण्याजीवस्तत, स्वार्थे कन् अभिधानात् क्लीवत्वं या पण्याजीवैः वणिग्भिः कायति शब्दायते कै-क। हट्ट हाट, बाजार।

पणयान्धा (सं० पु०-स्त्री०) पणय अन्धयति स्वगुणेन या अन्ध अच् टाप। तृणविशेष कंगनी नामका धान। पर्याय—कङ्गुनीपत्रा, पणान्धा, पणाधा। गुण—मधुरार्थ तिक्त, क्षार, मारक।

पण्छन—युक्त प्रदेशके उनाव जिलान्तर्गत एक ग्राम। यह तहसीलसे सदरसे ५ मील दक्षिणमें अवस्थित है। यहां भरराजाओंका बनाया हुआ एक दुर्ग था जिसका अभी सिर्फ भग्नावशेष देखनेमें आता है। उक्त दुर्गके शिखर पर अचलेश्वर महादेवको लिङ्गमूर्त्ति प्रतिष्ठित है। यहांकी फकीर महम्मदशाहकी दरगाह जनसाधारणमें प्रसिद्ध है।

पतंखा (हिं० पु०) एक प्रकारका बगला जिसे पतोखा भी कहते हैं।

पतंग (हिं० पु०) १ पतङ्ग देखो। २ भारत तथा कटक प्रान्तमें अधिकतासे होनेवाला एक प्रकारका वृक्ष। ग्रीष्म ऋतुमें अर्थात् वैशाख ज्येष्ठमासमें जमीनको अच्छी तरह जोत कर इसके बीज बो दिये जाते हैं। प्रायः बीस वर्षमें जब इसका पेड़ चालीस फुट ऊंचा होता है तब काट लिया जाता है। इसकी लकड़ीको छोटे छोटे टुकड़ोंमें काट कर प्रायः दो पहर तक

अवस्थामें परिवर्त्तन से इनके नामोंमें विभिन्नता देखी जाती है। वृश्चिक, केन्नो आदि कीट बहुग्रन्थिविशिष्ट होने पर भी वे कीटश्रेणीके अन्तर्गत हैं।

विशेष विवरण कीट और पतङ्गशब्दमें देखो।

जिन सब कीड़ोंके तीन ग्रन्थि हैं, वे पतङ्ग कहलाते हैं। पतङ्गके मध्य फिर तीन विभाग देखे जाते हैं, १म, पूर्ण परिवर्त्तक ( Metabola ) अर्थात् जो जन्मसे ही इसीगा देह परिवर्त्तन करते हैं—जैसे डांस, टंग, मसक, मक्षिका और प्रजापति। २य, ईषत परिवर्त्तक (Hemi-metabola ) अर्थात् जो जन्मसे ही बहुत कम देह-परिवर्त्तन करते हैं, जैसे फतिंगा, टिड्डो, वल्मीक। ३य, अपरिवर्त्तक ( Ametabola ) अर्थात् जो अंडेसे निकलनेके बाद कभी देहावयवको बदलते ही नहीं। जैसे पिपीलिकादि।

मक्खी, मधुमक्खी आदि नाना जातीय छोटे छोटे पक्षयुक्त कीट हैं, ऐसा कि पंखयुक्त पिपीलिकाको भी पतङ्ग कहते हैं। किन्तु साधारणतः पतङ्ग शब्दसे अन्य प्राणीका बोध न हो कर एक मात्र फतिंगेका ही बोध होता है। प्रजापति पतङ्गश्रेणीके अन्तर्भुक्त होने पर भी अभी विशिष्ट अभिधान प्राप्त हुआ है। प्रजापति शब्द देखो।

ग्रीष्मप्रधान देशोंमें अधिक उत्तापके समय पतङ्गका उपद्रव देखा जाता है। इस समय मक्खीकी तरह छोटे छोटे कीड़ोंकी उत्पत्ति अधिक संख्यामें देखी जाती है। ये कीड़े मनुष्यको विरक्त किया करते हैं।

हेमन्तकालमें गङ्गा फतिंगेकी तरह 'श्यामा कीड़ा' नामक एक जातिका छोटा पतङ्ग उत्पन्न होता है। ये रातको आ कर प्रदीपों पर गिर पड़ते और अपने प्राण गंवाते हैं। अफ्रिकादेशमें एक प्रकारका पतङ्ग ( Tsetse-fly ) पाया जाता है जिसके डंसनेसे गाय, घोड़े, भैंस आदि मर जाती हैं। Quassia Sima ruba नामक एक प्रकारके तिक्त वृक्षपत्रके साथ चीनी पीस कर उसे बरतनमें रख देनेसे पतङ्गादि आ कर उसमें गिर पड़ते और नष्ट हो जाते हैं। इटली देशमें Erigreon viscosum नामक एक प्रकारका छोटा गुल्म पाया जाता है जिसे इटलीके लोग दूधमें डुबो कर घरमें लटका देते हैं। पतङ्गगण उड़ कर उस पात्र पर बैठनेसे मर जाते हैं। साधारणतः वे वृक्षादिकी पत्तियां खा कर जीवनधारण करते हैं। कहीं कहीं इन्हें सड़ा हुआ मांस खानेको दिया जाता है। उधर चीन, ब्रह्म आदि देशवासिगण पतङ्गको रांध कर खाते हैं। मादा कहीं वृक्षपत्र पर, कहीं मट्टीके नीचे अंडे देती है, प्रसवके बाद गर्भिणी मर जाती है। पीछे जगदीश्वरकी कृपासे सूर्यके उत्ताप द्वारा वह अंडा फुट जाता और बच्चा बाहर निकल आता है।

४ शलभ, टिड्डी। ५ शालिप्रभेद, एक प्रकारका धान, जड़हन। ६ मन। ७ पारद, पारा। ८ चन्दन-भेद, एक प्रकारका चन्दन। ९ शर, वाण। १० अग्नि, आग। ११ अश्व, घोड़ा। १२ मक्षिकादि, मक्खी। १३ कोई उड़नेवाला कीड़ा जो आग देखनेसे ही पहुंच जाता है। १४ पिशाच। १५ कृष्णका एक नाम। १६ प्रजापतिके पुत्रका नाम। १७ पर्वतभेद, एक पहाड़का नाम। १८ ग्रामका नाम। १९ प्लक्षद्वीपवासी जातिभेद। २० तार्क्ष्यकी स्त्रीका नाम। २१ नौका, नाव। २२ शरीर, देह। २३ जलमधुक वृक्ष, जल महुआ। २४ जैनोंके एक देवता जो वाणव्यन्तर नामक देवगणके अन्तर्गत है। २५ एक गन्धर्वका नाम। २६ चिनगारी।

पतङ्गकवच—ह्रद, बिल, पुष्करिणी आदिमें मिलनेवाला एक प्रकारका कीट। इसकी साधारण आकृति पतङ्गकी जैसी होती और देह पतङ्गके कवचकी तरह दृढ़ कवचसे आवृत रहती है। अंगरेजीमें इसे Entromostraca कहते हैं। त्रिदलक ( Trilobites ), कालिगस ( Calegus ) आदि जलजकीट इसी श्रेणीके अन्तर्गत हैं।

पतङ्गम ( सं० पु० स्त्री० ) पतन उत्प्लवन् सन् गच्छति गम खच्, मुमश्च। १ पक्षी, चिड़िया, पखेरू। स्त्रियां जातित्वात् ङीष्। २ शलभ, टिड्डी।

पतङ्गर ( सं० पु० ) पतङ्ग पतनेन उत्प्लवनेन गमनं अस्त्यर्थे क। उत्प्लवन द्वारा गतियुक्त।

पतङ्गवृत्त ( सं० त्रि० ) पतङ्गस्य वृत्तं इव वृत्तं यस्य। १ पतङ्गकी तरह आचारविशिष्ट। ( क्ली० ) २ पतङ्गका आचरण।

है। इस महाभाष्यमें यदि प्रविष्ट होना चाहें, तो संस्कृतशास्त्रमें पतञ्जलिका होना प्रयोजन है। इसीसे इस महाग्रन्थका दूसरा नाम फणिभाष्य वा महाभाष्य पड़ा है। महाभाष्यमें भारद्वाजीय, सौनाग, कुणरवाड़व, वाड़व, सौर्य्यभगवत्, वार्त्तिककार व्याघ्रभूति और श्लोकवार्त्तिककार कात्यायन आदि वैयाकरणों का उल्लेख है। सुतरां उक्त वैयाकरणगण पतञ्जलिके पूर्ववर्त्ती हैं, इसमें सन्देह नहीं।

महाभाष्यसे पतञ्जलिका अति सामान्य परिचय पाया जाता है। (प्रथमाध्यायके ३य पादके ३य आह्निकमें) उन्होंने गोणिकापुत्र और (प्रथम अध्यायके प्रथमपादके ४र्थ आह्निकमें) गोनर्दीय नामसे अपना परिचय दिया है। हेमचन्द्रको अभिधान-चिन्तामणि और त्रिकाण्डशेष अभिधानमें पतञ्जलिका दूसरा नाम गोनर्दीय और 'चूर्णिकृत्' लिखा है। शब्दरत्नावलीमें पतञ्जलिका दूसरा नाम है 'वररुचि'। किन्तु इस नामके ऊपर कोई आस्थावान् नहीं है। कारण कात्यायनका भी दूसरा नाम वररुचि है, किन्तु पतञ्जलिका दूसरा नाम जो वररुचि है उसका कोई प्रमाण नहीं मिलता। काशिका-(१।१।७५)-में पूर्वदेशव्यापी उदाहरणस्वरूप 'गोनर्दीय' शब्द व्यवहृत हुआ है। पुराणमें भी भारतको पूर्वविभाग-वर्णनामें गोनर्द देशका उल्लेख मिलता है।

डाक्टर भण्डारकरका कहना है, कि अयोध्या प्रदेशके मध्य जो गोण्डा जिला है और उस जिलेके मध्य इसी नामका जो एक नगर है, वही प्राचीन गोनर्द है। यहीं पर भाष्यकार पतञ्जलिका जन्म हुआ था।

महाभाष्यमें एक जगह लिखा है कि 'पुष्यमित्रने यज्ञ किया। याजकोंने उनका याजन किया।' इसके सिवा और भी दो एक जगह पुष्यमित्रके नाम और पुष्यमित्रकी सभाका उल्लेख है। इससे पुराविद्गण अनुमान करते हैं, कि पतञ्जलि पुष्यमित्रकी यज्ञसभामें उपस्थित थे। विष्णु, मत्स्य आदि पुराणोंसे जाना जाता है, कि मौर्यवंशीय शेष राजा वृहद्रथको मार कर उनके सेनापति (शुङ्गवंशीय) पुष्यमित्रने पाटलिपुत्रके सिंहासन पर अधिकार जमाया था। महाभाष्यमें भी लिखा है, 'मौर्य्योंने हिरण्यके लोभसे देवपूजा प्रकल्पित की है।'

फिर एक दूसरी जगह लङ् उदाहरणके स्वरूप पतञ्जलिने लिखा है, 'यवनने साकेत (अयोध्या) पर आक्रमण किया है। उन्होंने माध्यमिकों पर भी आक्रमण किया है।' इस पर डाक्टर गोल्डष्टकर और भण्डारकर कहते हैं, कि जिस समय ग्रीक यवनोंने अयोध्या प्रदेश पर चढ़ाई की थी, उस समय पतञ्जलि विद्यमान थे। ग्रीक ऐतिहासिक ष्ट्राबोने लिखा है,—'मिनान्द्रस' (Menandros) ने यमुना तक आक्रमण किया था। पालिग्रन्थमें ये ग्रीकराज मिलिन्द नामसे प्रसिद्ध थे और पञ्जनदके अन्तर्गत शाकल नामक स्थानमें इनकी राजधानी थी। पुराविदोंने अभी स्थिर किया है, 'पुष्यमित्रके समकालमें ही मिलिन्द राज्य करते थे। पतञ्जलिने इस मिलिन्दके अयोध्याक्रमणकी कथाका उल्लेख किया है।'

भर्त्तृहरिने वाक्यपदीय नामक ग्रन्थमें लिखा है, 'संक्षेप या सम्यक् भावसे नवाविद्याप्रिय अल्प वैयाकरणोंको महायत्नसे तथा 'संग्रह' लाभ करके उस तीर्थदर्शी गुरु पतञ्जलिने समस्त न्यायवीजको महाभाष्यमें निबद्ध किया था। किन्तु जो शास्त्र गभीरताप्रयुक्त अगाध है और जिनकी बुद्धि परिपक्क नहीं हुई है, ऐसे मनुष्य केवल ऊपर ही ऊपर बह चलेंगे, ऐसा निश्चय कर शुष्कतर्कानुसारी, संग्रहप्रियवैजि, सौभर और हर्यक्षने उस आर्ष (महाभाष्य) ग्रन्थको खण्ड खण्ड कर डाला था। उस समय उनके शिष्योंसे प्राप्त पतञ्जलिप्रणीत उस आगमका एक ग्रन्थ केवल दाक्षिणात्योंके मध्य था। पीछे भाष्यानुरागियोंने पर्वतसे उस आगमको पाया और फिर चन्द्राचार्यादिने उस आगमको ले कर अनेक खण्डोंमें विभक्त कर डाला। पीछे प्रसिद्ध न्यायशास्त्रवित् स्वदर्शनज्ञ हमारे गुरुने इस आगमका संग्रह प्रणयन किया।'

राजतरङ्गिणीमें भी लिखा है कि अभिमन्यु जब काश्मीरके सिंहासन पर बैठे, उस समय चन्द्राचार्य आदिने भिन्न देशोंसे आगम ला गुरु-मुखसे विद्यालाभ कर महाभाष्यका प्रचार किया था।

अभिमन्युके समयमें महाभाष्य प्रचारित होने पर भी फिर कुछ समय बाद महाभाष्यका पठन पाठन बन्द हो गया। कारण राजतरङ्गिणीमें लिखा है, कि [illegible]

पतयिष्णुक (सं॰ वि॰) इतस्ततः पतनशील, जो इधर उधर गिरता हो।

पतर (सं॰ वि॰) पत-बाहुलकात् अरन्। गन्ता, जानेवाला।

पतरा (हिं॰ पु॰) १ वह पत्तल जिसे तंबोली लोग पान रखनेके टोकरे या डलियामें बिछाते हैं। २ सरसोंका साग, सरसोंका पत्ता। (वि॰) ३ पतला देखो।

पतराई (हिं॰ स्त्री॰) सूक्ष्मता, पतलापन।

पतरिंग (हिं॰ पु॰) एक पक्षी जिसका सारा शरीर हरा और चोंच पतली तथा प्रायः दो अंगुल लम्बी होती है। इस प्रकारका पक्षी मकड़ियोंको पकड़ कर खाता है। इसकी गिनती गानेवाले पक्षियोंमें की जाती है।

पतरी (हिं॰ स्त्री॰) पत्तल देखो।

पतरु (सं॰ वि॰) पत बाहुलकात् अरु। पतनशील, गिरनेवाला।

पतला (हिं॰ वि॰) १ कृश, जो मोटा न हो। २ जिसकी देहका घेरा कम हो, जो स्थूल या मोटा न हो। ३ जिसका दल मोटा न हो, झीना, हलका। ४ अधिक तरल, गाढ़ेका उलटा। ५ अशक्त, असमर्थ, कमजोर, हीन।

पतलाई (हिं॰ स्त्री॰) पतलापन, पतला होनेका भाव।

पतलापन (हिं॰ पु॰) पतला होनेका भाव।

पतली (हिं॰ स्त्री॰) द्यूत, जुआ।

पतलून (हिं॰ पु॰) वह पाजामा जिसमें मियानी नहीं लगाई जाती और पायंचा सीधा गिरता है।

पतलो (हिं॰ स्त्री॰) १ सरकण्डा, सरपत। २ सरकण्डेकी पताई, सरपतकी पताई।

पतवर (हिं॰ क्रि॰ वि॰) पंक्तिक्रमसे, बराबर बराबर।

पतवा (हिं॰ पु॰) एक प्रकारका मचान जिस पर बैठ कर शिकार खेलते हैं। यह मचान लकड़ीका बनाया जाता है और चार हाथ ऊँचा तथा उतना ही चौड़ा होता है। लम्बा इतना होता है कि ८ आदमी बैठ कर निशाना मार सकें। इसके चारों ओर पतली पतली लकड़ियोंकी टट्टियां लगी रहती हैं जिनमें निशाना मारनेके लिये एक एक बित्ता ऊँचे और चौड़े सूराख बने रहते हैं। टट्टियोंके ऊपर हरी हरी पत्तियां समेत टहनियां रख दी जाती हैं जिसमें बाघ आदि शिकारियोंको न देख सकें।

पतवार (हिं॰ स्त्री॰) नावका एक विशेष और मुख्य अंग जो पीछेकी ओर होता है। इसीके द्वारा नाव मोड़ी या घुमाई जाती है। प्रायः आधा भाग इसका जलके नीचे और आधा जलके ऊपर रहता है। जो भाग जलके ऊपर रहता है उसमें एक चिपटा डंडा जड़ा रहता है। इस डंडे पर एक मल्लाह बैठा रहता है। पतवारको घुमानेके लिए वह डंडा मुठियेका काम देता है। यह डंडा जिस ओर घुमाया जाता है उसके विपरीत ओर नाव घूम जाती है, कन्हर, पतवाल।

पतवारी (हिं॰ स्त्री॰) १ ऊखका खेत। २ पतवार देखो।

पतवाल (हिं॰ स्त्री॰) पतवार देखो।

पतवास (हिं॰ स्त्री॰) पक्षियोंका अड्डा, चिक्कस।

पतस (सं॰ पु॰) पततीति पत-असच् (अत्यविचमीति। उण् ३।११७) १ पक्षी, चिड़िया। २ चन्द्र, चन्द्रमा। ३ पतङ्ग, फतिंगा।

पतखाड़ा (हिं॰ पु॰) अग्नि, आग।

पता (हिं॰ पु॰) १ किसी वस्तु या व्यक्तिके स्थानका ज्ञान करानेवाली वस्तु, नाम या लक्षण आदि, किसीका स्थान सूचित करनेवाली बात जिससे उसको पा सकें। २ अनुसन्धान, खोज, सुराग, टोह। ३ गूढ़ तत्त्व, रहस्य, भेद। ४ चिट्ठीकी पीठ पर लिखी हुई पतेकी इबारत। ५ अभिज्ञता, जानकारी, खबर।

पताई (हिं॰ स्त्री॰) किसी वृक्ष या पौधेकी वे पत्तियां जो सूख कर झड़ गई हों, झड़ी हुई पत्तियोंका ढेर।

पताकरा (हिं॰ पु॰) बङ्गाल, आसाम और पश्चिमी घाट में होनेवाला एक वृक्ष। इसकी लकड़ी सफेद रंगकी और मजबूत होती है तथा घर बनानेमें इसका बहुत उपयोग किया जाता है। इसके फल खाये जाते हैं।

पताकांशु (सं॰ पु॰) पताका, झंडा।

पताका (सं॰ स्त्री॰) पत्यते ज्ञायते कस्यचित् भेदोऽनया, पत-आक प्रत्ययेन साधुः (बलाकादयश्च। उण् ४।१४) १ ध्वजा, निशान, झंडा। पर्याय—वैजयन्ती, केतन, ध्वज, पटाका, जयन्ती, वैजयन्तिका, कदली, कन्दूली, केतु, कदलिका, व्योममण्डल, चिह्न। इन सब शब्दोंमें केतन

भिन्न भन्य तीन वेध हैं। तुला हविक और धनु इनके सम्मुख वेध नहीं है। मध्य तीन प्रकारके वेध हैं। मेष वृष और मिथुन इन तीन राशियोंके वाम दक्षिण सम्मुख और मध्य यही चार प्रकारके वेध होते हैं। इस कुम्भ सिंह और हविक से इनमेंसे वेधस्थान मानने गये हैं तथा इन सब राशियोंके ८।१४।१ यह हैं। इन सब ग्रहोंको परस्पर सम्मुख का ८।११।१।८ १० इन सब ग्रहपरिमित दिन या मास या वर्षमें बालकका पताकि रिष्ट होगा। यदि इनकाधिपति यह पूर्ण बलवान् हो, तो ८।१ इत्यादि दिनके किसी एक दिनमें बालकका विनाश होगा।

किसी किसीके मतानुसार जिस लग्नमें पापग्रहके रहनेसे पताकि-रिष्ट होता है। किन्तु यह रिष्ट प्रायः मारक न हो कर पीड़ादायक है। इस रिष्टका विस्तृत लिखित रूपसे निरूपण करना होता है—

जैसे वृष कुम्भ, सिंह और हविक ये चार राशि इनकी वेधस्थान हैं। इन चार राशियोंमेंसे किसी एक राशिमें यदि कोई पापग्रह रहे तो मतभेदसे पताकि रिष्ट हुआ करता है। मेष वृष और मिथुन ये तीन राशि चार प्रकारको वेधयुक्त हैं। अतएव इनके रिष्टविचारस्थल पर चार प्रकारकी वेधस्थान दृष्टि करके रिष्टका निरूपण करना होता है और जिस जिस राशिके वाम या सम्मुख वेध नहीं है उनका रिष्ट इस प्रकार निरूपण करना होगा। सिंह, कन्या और तुला इन राशियोंके वाम मेष मिथुन मध्य तीन वेध हैं। कर्कट धनु और मीन यही तीन राशि कर्कट राशिके वेधस्थान हैं। इनमेंसे किसी एक राशिमें यदि इनकाधिपति पापग्रह रहे, तो ३।२०।१४।८।१२।१९।१८ परिमित दिन, मास या वर्षमें बालकका रिष्ट स्थिर करना होगा। मकर, कुम्भ और मीन राशियोंके दक्षिण वेध नहीं है तथा तुला हविक और धनु राशिके सम्मुख वेध है। अतएव इनका रिष्ट विचार वेधस्थान ले कर करना होगा। (ज्योतिस्तत्त्व, जातकचन्द्र)

पताकीका विषय संक्षेपमें लिखा गया। इसका विशेष विवरण यदि जानना हो, तो पताकारा ज्योतिस्तत्त्व, रोहिणा, जातकमुक्तावली, ज्योतिःसार भादि ज्योतिर्ग्रन्थ देखो।

वैतुपताकीका विवरण वैतुपताकी शब्दमें लिखा है। वैतुपताको द्वारा वर्षाधिपति यह भादि जाने जाते हैं। वैतुपताको भवनामें एक एक यह एक एक वर्षका अधिपति होता है। जिस वर्षका अधिपति जो यह है उस वर्षमें उसी ग्रहकी दशा होती है।

पताकिनी (स० स्त्री०) १ एक देवी। २ सेना, ध्वजिनी।

"स प्रैषीद् बहवैश्वम्यानवेदृदिन।

रथवांशेरतुल्यरय कुल एव पताकिनी॥" (रघु ७।८२)

पतागत (स० त्रि०) पत यह सुख पत्र निपातनात् साधु। १ पतितग पताकायुक्त जिसमें बहुतसे झंडे हों। (क्ली०) २ वायुसे हुई पताकाका फटफुट शब्द।

पतागी (हिं० स्त्री०) एक प्रकारको माड़।

पतारी (हिं० स्त्री०) उत्तर भारतके प्रभायतोंके किनारे सिमवेदकमा बरसनको जानिका एक झाड़ल। ऋतुके अनुसार यह पत्ते रंग भी बदलते परिवर्तन करता रहता है। लोग इसका शिकार करते हैं।

पताल (हिं० पु०) पताल देखो।

पतालआँवला (हिं० पु०) एक पौधा जो पौधकी काम में आता है। यह बहुत बड़ा नहीं होता। पौधेके नीचे पत्तो छोटी निकलती है और इनी छोडीमें फल लगते हैं। वैद्यकके अनुसार यह कडुवा कसैला, मधुर शीतल वातकारक, प्यास खाँसी रक्तपित्त, कफ पाण्डु रोग क्षत और विषका नाशक तथा कुष्ठप्रदायक है। पर्याय—भूम्यामलकी, शिवा, ताली, वेताम्लको, तामलकी सुगमफला बहुफला, बहुपत्रिका आदि।

पतालकुम्हड़ा (हिं० पु० एक प्रकारका जङ्गली पौधा। इसका बेल विदारकन्दकी तरह जमीन पर फैलती है और शकरकन्द जैसी तरह इसकी जड़में गाँठ फूटती है। ये दोनों परिमाण एक सा नहीं होता, कोई छोटा और कोई बहुत बड़ा होता है। यह दवाके काममें आता है।

पतालदन्ती (हिं० पु०) वह हाथी जिसके दाँतका झुकाव भूमिकी ओर हो। ऐसा हाथी ऐबी समझा जाता है।

पतावर (हिं० पु०) पिहरे सूखे हुए पत्ते।

पतासी (हिं॰ स्त्री॰) बढ़इयोंका एक औजार, छोटी रुखानी।

पति (सं॰ पु॰) पाति रक्षतीति पा-रक्षणे डति। १ मूल। २ गति। ३ पाणिग्रहीता, दूल्हा, शौहर, खाविंद, स्त्री विशेषका विवाहित पुरुष जिसका उस स्त्रीमें स्वत्व रहता हो। संस्कृत पर्याय—धव, प्रिय, भर्त्ता, कान्त, प्राणनाथ, गुरु, हृदयेश, जीवितेश, जामाता, मनोरम, नर्मकील, रमणगुरु स्वामी रमण वर, परिणेता और गृही। विधिपूर्वक जो पाणिग्रहण करता है उसीको पति कहते हैं। पति चार प्रकारका होता है,—अनुकूल, दक्षिण, धृष्ट और शठ। इनके लक्षणादि रसमञ्जरीमें लिखे हैं। इन चार प्रकारके लक्षण नायक शब्दमें देखो।

स्त्रियोंके पति ही देवता हैं। सर्वदा अनन्यचित्तसे ही पतिकी सेवा करना उनका एकमात्र धर्म है।

ब्रह्मवैवर्त्तपुराणमें प्रकृतिखण्डके ४३वें अध्यायमें स्त्रियोंके पतिके प्रति व्यवहारका विषय विस्तृत रूपमें लिखा है। पतिव्रता शब्द देखो।

"भार्याया भरणाद्भर्त्ता पालनाच्च पतिः स्मृतः॥"
(भारत १।४१।१८ श्लोक)

४ अधिपति, किसी वस्तुका मालिक। पर्याय—स्वामी, ईश्वर, ईशिता, अधिभू, नायक, नेता, प्रभु, परिवृढ और अधिप।

"ग्रामस्याधिपतिं कुर्यात् दशग्रामपतिं तथा।
विंशतीशं शतेशञ्च सहस्रपतिमेव च॥"
(मनु ७।११५)

५ प्रतिष्ठा, मर्यादा, इज्जत, लज्जा, मान। ६ पाशुपतदर्शनके अनुसार सृष्टि, स्थिति और संहारका वह कारण जिसमें निरतिशय ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति हो तथा ऐश्वर्यसे जिसका नित्य सम्बन्ध हो, शिव या ईश्वर।

पतिआना (हिं॰ क्रि॰) विश्वास करना, मानना।

पतिंवरा (सं॰ स्त्री॰) पतिं वृणोति या सा वृ अच् ततो मुम्, (संज्ञायां भृतॄवृजि। पा ३।२।४६) १ स्वयंवरा। जो स्त्री स्वयं पतिको वरण करती है, उसे पतिंवरा कहते हैं। क्षत्रिय-रमणियां पूर्व समय प्रायः इसी प्रकार विवाह करती थी। दमयन्ती, इन्दुमती प्रभृतिने स्वयं पतिवरण किया था। २ कृष्णजीरक, काला जीरा।

पतिक (हिं॰ पु॰) कार्षापण नामक एक प्राचीन सिक्का।

पतिकामा (सं॰ वि॰) पति-अभिलाषिणी, स्वामीको चाहनेवाली।

पतिघातिनी (सं॰ स्त्री॰) पतिं हन्ति हन-णिनि। १ पतिनाशिनी स्त्री, स्वामीको मारनेवाली औरत। २ पतिनाशक हस्तरेखाविशेष। स्त्रियोंके हाथमें एक प्रकारकी रेखा होती है जिसके रहनेसे उनके पतिका विनाश होता है। कर्कटलग्नमें या कर्कटस्थ चन्द्रमें और मङ्गलके तीसवें अंशमें जिस स्त्रीका जन्म होता है, वही स्त्री पतिघातिनी होती है। (बृहज्जातक) जिस स्त्रीके अङ्गुष्ठमूलसे ले कर एक रेखा कनिष्ठाङ्गुलिमूल तक चली गई हो, जिसकी आंखें लाल, नाकके ऊपर काला तिल हो और जिसका वक्षःस्थल अत्युच्च तथा विस्तृत हो, ऐसी स्त्री पतिघातिनी समझी जाती है।
(रेखा सामुद्रिक)

पतिघ्न (सं॰ वि॰) पतिं हन्ति पति हन-टक्, (लक्षणे जायापत्योष्टक्। पा ३।२।५२) पतिनाशसूचक लक्षणभेद। स्त्रियां ङीप्। पतिघ्नी, स्त्रियोंकी पतिनाशसूचक हस्तरेखा। स्त्री पतिघातिनी होगी या नहीं, विवाहके पहले ही इसकी परीक्षा करनी चाहिए। आश्वलायनगृह्यसूत्रमें इसका विषय इस प्रकार लिखा है,—विवाहसे पहले खेत प्रभृति आठ स्थानोंसे मट्टी संग्रह कर उसे अलग अलग आठ भागोंमें रखे। बाद अभिमन्त्र-पूर्वक कुमारीको उनमेंसे एक भाग छूने कहे। यदि वह कुमारी श्मशानकी मिट्टीको छू ले, तो उसे पतिघातिनी समझना होगा।

पतिजिया (हिं॰ स्त्री॰) जीयापोता नामक वृक्ष।

पतित (सं॰ त्रि॰) पतित भ्रष्टो भवति स्वधर्मात् शास्त्रविहितकर्मणः, सदाचारादिभ्यो वा यः, पत-कर्त्तरि क्त। १ चलित, गया हुआ। २ गलित, गिरा हुआ, ऊपरसे नीचे आया हुआ। ३ आचार, नीति या धर्मसे गिरा हुआ नीतिभ्रष्ट, आचारच्युत। ४ जातिच्युत, जातिसे निकाला हुआ जाति या समाजसे खारिज। ५ स्वधर्म त्यक्त, अतिपातकी, नरकगमनसूचक कर्म।

पतितको पवित्र करनेवाला। (पु०) २ ईश्वर। ३ सगुण ईश्वर।

पतितवृत्त (सं० त्रि०) पतित दशामें रहनेवाला, जातिच्युत हो कर जीवन बितानेवाला।

पतितव्य (सं० क्लो०) पत-तव्य पतनयोग्य गिरनेवाला।

पतितसावित्रीक (सं० त्रि०) १ सावित्री परिभ्रष्ट, जिसका उपनयन संस्कार न हुआ हो या विधिपूर्वक न हुआ हो। २ प्रथम तीन प्रकारके व्रात्योंमेंसे एक।

पतितस्थित (सं० त्रि०) भूपतित, पृथ्वी पर गिरा हुआ।

पतित्व (सं० क्ली०) पत्युर्भावः त्व। १ स्वामित्व स्वामी, प्रभु या मालिक होनेका भाव। २ पाणिग्राहकता, पाणिग्राहक या पति होनेका भाव।

पतित्वन (सं० क्लो०) यौवन।

पतिदेवता (सं० स्त्री०) पतिरेव देवता यस्याः। पतिव्रता, जिस स्त्रीका आराध्य या उपास्य एकमात्र पति हो।

पतिदेवा (सं० स्त्री०) पतिरेव देवो यस्याः। पतिव्रता स्त्री।

पतिद्विष् (सं० स्त्री०) पत्ये द्वेष्टि द्विष-क्विप्। पतिद्वेषिणी स्त्री, वह स्त्री जो अपने पतिके प्रति द्वेष करती है।

पतिधर्म (सं० पु०) पत्युर्धर्मः। १ स्वामीका धर्म। २ पतिके प्रति स्त्रीका धर्म।

पतिधर्मवती (सं० त्रि०) पति सम्बन्धी कर्त्तव्यका भक्तिपूर्वक पालनकरनेवाली, पतिव्रता।

पतिभुक् (सं० त्रि०) पतिको न चाहनेवाली।

पतियान (सं० त्रि०) स्वामि-पश्चानुवर्ती, पतिका पदानुसरण करनेवाला।

पतियाना (हिं० क्रि०) विश्वास करना, प्रतीत करना, सच मानना।

पतिराम—हिन्दीके एक कवि। सं० १७०१में इनका जन्म हुआ था। इनके बनाए पद्य हजारोंमें पाये जाते हैं।

पतिरिप् (सं० स्त्री०) पतिद्वेषिणी स्त्री, पतिसे द्वेष करनेवाली स्त्री।

पतिलोक (सं० पु०) पतिभोग्यो लोकः स्वर्गादिः, मध्यपदलोपी कर्मधा०। १ पतिके साथ धर्माचरण द्वारा प्राप्य स्वर्गादि लोक पतिव्रता स्त्रीको मिलनेवाला वह स्वर्ग जिसमें उसका पति रहता है। मनुने लिखा है, कि जो स्त्री कायमनोवाक्यमें संयत रह कर पतिको उल्लंघन नहीं करती और नारीधर्ममें अपना जीवन बिताती है, उसे इस लोकमें परमकीर्त्ति और परलोकमें गति होती है। (मनु ५।१६५—१६६) २ पतिके समीप।

पतिवती (हिं० वि०) सौभाग्यवती, सधवा।

पतिवत्नी (सं० स्त्री०) पतिर्विद्यते यस्याः, पति-मतुप् निपातनात् वत्व, नुग् गमश्च, ततो ङीप्। सभर्तृका, सधवा स्त्री।

पतिवेदन (सं० पु०) पतिं वेदयति विद-णिच्-ल्यु। १ पतिप्रापक, महादेव। २ जो पति प्राप्त करावे, पति लाभ करानेवाला।

पतिव्रत (सं० पु०) पतिमें निष्ठापूर्वक अनुराग, पातिव्रत्य।

पतिव्रता (सं० स्त्री०) पतिव्रतमिव धर्माय कार्येषु कायवाङ्मनोभिः सदोपास्योऽस्याः। साध्वी स्त्री, स्वामीके प्रति एकान्त अनुरक्ता स्त्री। पर्याय—सुचरित्रा, सती, साध्वी, एकपत्नी।

पतिव्रता स्त्रीका लक्षण—

आर्त्तार्त्ते मुदिता हृष्टे प्रोषिते मलिना कृशा।
मृते म्रियेत या पत्यौ सा स्त्रीज्ञेया पतिव्रता॥"

(शुद्धितत्त्व)

जो स्त्री स्वामीके दुःखसे दुःखी और सुखसे सुखी होती है तथा स्वामीके विदेश चले जाने पर मलिना और कृशा तथा मरने पर अनुमृता होती है, उसीको पतिव्रता जानना चाहिये।

मनुने लिखा है, कि विवाहकालमें जो सम्प्रदान किया जाता है, उसीसे स्त्रीके ऊपर स्वामीका सम्पूर्ण स्वामित्व रहता है। उसी समयसे स्त्रियोंके लिये स्वामी-परतन्त्रता ही एक मात्र विधेय है। पतिव्रता स्त्रीको आजन्म पतिकी आज्ञाका अनुसरण करना चाहिये। कोई ऐसी बात न करनी चाहिये, जो पतिको अप्रिय हो। पति कितना ही दुःशील, दुर्गुण, दुराचार और पातकी क्यों न हो, पतिव्रताको सदा सर्वदा उसे अपना देवता

मानना चाहिये। जो बातें पतिको अप्रिय हों उनको मृत्युके बाद भी वे पतिव्रताके लिये अकर्त्तव्य हैं। पतिकी मृत्युके पश्चात् पतिव्रता स्त्रीको फल मूल आदि खा कर पूर्ण ब्रह्मचर्यसे रहना चाहिये।

जो सब स्त्रियां पातिव्रत्यका उल्लङ्घन कर पर पुरुषादि ग्रहण करती हैं, वे इस लोकमें निन्दिता होती हैं और मरनेके बाद शृगालयोनिमें जन्म लेती हैं तथा नरक तथा पापरोगोंसे आक्रान्त हो कर कष्ट भोगती हैं। (मनु ६ अ०) याज्ञवल्क्यने लिखा है, कि पतिव्रता स्त्रीको सभी कार्योंमें स्वामीकी आज्ञावर्त्तिनी होना चाहिये। पतिके विदेश होनेसे उसको इन सब शृङ्गार हास परिहास, क्रीड़ा, सैर तमाशोंमें वा दूसरेके घर जाना आदि कार्य त्याग देना चाहिये। (याज्ञवल्क्य० १ अ०)

ब्रह्मवैवर्त्तपुराणके श्रीकृष्णजन्मखण्डमें पतिव्रता स्त्रीधर्मका विषय इस प्रकार लिखा है। सती स्त्री प्रति दिन भक्तिभावसे पतिपादोदकका सेवन करे। सम्पूर्ण व्रत पूजा तपस्या और आराधना त्याग कर पतिसेवामें रत रहना ही पतिव्रताके लिये एकमात्र धर्म है। वह पतिको नारायणसे भी श्रेष्ठ समझे। पतिव्रता स्त्री स्वामीके वाक्य पर समान प्रत्युत्तर न करे। स्वामी यदि क्रोधसे आ कर उसे दण्ड भी दे तो भी क्रोध न करे, भूख लगने पर स्वामीको तत्काल भोजन करावे और निद्रा भङ्ग कदापि न करे। पुत्रकी अपेक्षा पतिको सौगुना अधिक प्यार करे। पति उसे सब पापोंसे छुड़ा देता है। पृथ्वी पर जितने तीर्थ हैं वे सब तीर्थ तथा देवताके तेज सतीके पादतलमें अवस्थित हैं। यहां नारायण शिव तथा मुनिगण आदि सतीसे भय खाते हैं। पतिव्रताके पदरेणुसे वसुन्धरा पवित्र होती है। सतीको नमस्कार करनेसे सभी पाप नाश हो जाते हैं।

पतिव्रता स्त्री यदि चाहे तो क्षण भरमें तीनों लोकोंका नाश कर सकती है। सतीके पति और पुत्र सर्वदा निःशङ्क रहते, उन्हें कहीं भी डर नहीं। जो पतिव्रता कन्या प्रसव करती है वे सतीके गुणसे ही सम्मान्य होते हैं तथा कन्याके पिता भी जीवन्मुक्त होते हैं।

पतिव्रता स्त्रीको प्रतिदिन स्वामीका पूजन करना चाहिये जिसका विधान इस प्रकार है—प्रातःकाल उठ कर रात्रिवासका परित्याग करे, पीछे स्वामीको प्रणाम और स्तव करके गृहकार्य कर डाले। तदनन्तर स्नान करके धौतवस्त्र चन्दन और श्वेत पुष्पादि ग्रहण कर अपने पतिको सम्यक्रूपसे स्नान करावे पीछे वस्त्र पहना कर पैर धो दे। बादमें आसन पर बिठा ललाटमें चन्दन गलेमें माला और गात्रमें अनुलेपन आदि दे कर भक्तिपूर्वक पतिको प्रणाम करे।

"ॐ नमः कान्ताय शान्ताय सर्वदेवाश्रयाय स्वाहा" मन्त्रसे पाद्य, अर्घ्य, पुष्प, चन्दन, नैवेद्य, सुवासित जल और ताम्बूलादि दे कर पूजा करनी होती है। बादमें सती निम्नलिखित स्तवका पाठ करे।

"ॐ नमः कान्ताय भर्त्रे च शिरश्चन्द्रस्वरूपिणे।
नमः शान्ताय दान्ताय सर्वदेवाश्रयाय च॥
नमो ब्रह्मस्वरूपाय सतीप्राणपराय च।
नमस्याय च पूज्याय हृदाधाराय ते नमः॥
पञ्चप्राणाधिदेवाय चक्षुषस्तारकाय च।
ज्ञानाधाराय पत्नीनां परमानन्दरूपिणे॥
पतिर्ब्रह्मा पतिर्विष्णुः पतिरेव महेश्वरः।
पतिश्च निर्गुणाधारो ब्रह्मरूप नमोऽस्तु ते॥
क्षमस्व भगवन्! दोषं ज्ञानाज्ञानकृतं यत्।
पत्नीबन्धो दयासिन्धो दासीदोषं क्षमस्व च॥
इदं स्तोत्रं महापुण्यं सृष्ट्यादौ पद्मया कृतम्।
सरस्वत्या च धरया गङ्गया च पुरा व्रज।
सावित्र्या च कृतं पूर्वं ब्रह्मणे चापि नित्यशः।
मुनीनाञ्च सुराणाञ्च पत्नीभिश्च कृतं पुरा॥
पतिव्रतानां सर्वासां स्तोत्रमेतत् शुभावहम्।
इदं स्तोत्रं महापुण्यं या शृणोति पतिव्रता।
नरोऽन्यो वापि नारी वा लभते सर्ववाञ्छितम्॥
अपुत्रो लभते पुत्रं निर्धनो लभते धनम्।
रोगी च मुच्यते रोगात् बद्धो मुच्येत बन्धनात्॥
पतिव्रता च स्तुत्वा च तीर्थस्नानफलं लभेत्।
फलञ्च सर्वतपसां व्रतानाञ्च व्रजेश्वर॥
इदं स्तुत्वा नमस्कृत्य भुङ्क्ते या सा पतिव्रता।
इह पतिव्रतानां गृहिणी शुभदा व्रज॥"

(ब्रह्मवैवर्त्तपु० श्रीकृष्णजन्मख० ८३ अ०)

और भी दूसरे दूसरे पुराणोंमें अनेक पतिव्रताके नाम

लिये हैं। कुछके नाम इस प्रकार हैं—सूर्यकी स्त्री सुवर्चला, इन्द्रकी शची, वशिष्ठकी अरुन्धती, चन्द्रकी रोहिणी, अगस्त्यकी लोपामुद्रा, च्यवनकी सुकन्या, सत्यवानकी सावित्री, कपिलकी श्रीमती, सौदासकी मदयन्ती, सगरकी केशिनी, नलकी दमयन्ती, रामकी सीता, शिवकी सती, नारायणकी लक्ष्मी, ब्रह्माकी सावित्री, रावणकी मन्दोदरी, अग्निकी स्वाहादेवी, प्रभृति। ये सभी पतिव्रताओंमें अग्रणी हैं।

जितने पुराण हैं सभीमें पातिव्रत्यधर्मका विशेष विवरण लिखा है।

स्त्रियोंका पातिव्रत्य ही दान, यज्ञ, तपस्या आदि सभी कार्योंकी अपेक्षा श्रेष्ठ है। इसके साथ किसी यागादिकी तुलना नहीं हो सकती। जो सब स्त्रियां पातिव्रत्यसे स्खलित हैं वे नरकगामी होती हैं और उनकी अधोगतिकी परिसीमा नहीं रहती।

पतिष्ठ (सं॰ त्रि॰) अतिशयेन पतिता इष्ठन् ततस्तृणोलोपः। १ अतिशय पतनशील, गिरनेवाला। २ अतिशय पतिता।

पती (हिं॰ पु॰) पति देखो।

पतीयाली—आगरा विभागके अलीगञ्ज तहसीलके अन्तर्गत एक प्राचीन ग्राम। यह इटानगरसे ११ कोस उत्तर-पूर्वमें अवस्थित है। गङ्गाके पुरातन गर्भ पर प्राचीन ध्वंसावशेषके ऊपरकी ऊंची जमीन पर यह बसा हुआ है। यहां ग्यासुद्दीन बोरीका बनाया हुआ किला आज भी देखनेमें आता है। प्रवाद है कि यह नगर पहले मन्दिरादिसे परिशोभित था। विजेता ग्यासुद्दीनने उन सब मन्दिरोंको नष्ट भ्रष्ट कर उनके उपकरणोंसे उक्त दुर्गके चतुर्दिक्स्थ प्राचीर बनवाये थे।

पतीर (हिं॰ स्त्री॰) पंक्ति, कतार, पांति।

पतीरी (हिं॰ स्त्री॰) एक प्रकारकी चटाई।

पतील (हिं॰ वि॰) पतला देखो।

पतीली (हिं॰ स्त्री॰) तांबे या पीतलकी एक प्रकारकी बटलोई। इसका मुंह और पेट साधारण बटलोईकी अपेक्षा अधिक चौड़ा और दल मोटा होता है, देगची।

पतुरिया (हिं॰ स्त्री॰) १ वेश्या, रंडी, नाचने गानेका व्यवसाय करनेवाली स्त्री। २ व्यभिचारिणी स्त्री, छिनाल औरत।

पतुली (हिं॰ स्त्री॰) कानादिमें पहननेका एक आभूषण, जिसको अवध प्रान्तकी स्त्रियां पहनती हैं।

पतुही (हिं॰ स्त्री॰) मटरकी वह फली जिसके दाने रोग, आधिदैविक बाधा या असमयमें पहले तोड़ लिये जानेके कारण यथेष्ट पुष्ट न हो सके हों, सड़े' मड़े' दानोंवाली छीमी।

पतूख (हिं॰ स्त्री॰) पतोखी देखो।

पतेर (सं॰ पु॰ स्त्री॰) पतति गच्छतीति पत-एरक्। (पतिकठिकुठिगडिगुडिदंशिभ्य एरक्। उण् १।५८) १ पक्षी, चिड़िया। २ आढ़क, परिमाण। ३ गर्त्त, गड्ढा। (त्रि॰) ४ गन्ता, जानेवाला।

पतैनीदेवी—मध्याटेशमें उचहरासे ८ मील उत्तर और पिथोरासे ४ मील पूर्व पर्वतके ऊपर अवस्थित एक मन्दिर। यह प्राचीन गुप्तमन्दिरादिके अनुकरणसे वृहत् प्रस्तरखण्ड द्वारा निर्मित और छत समतल एक खण्ड पत्थरसे बनायी गई है। देवीमूर्त्ति ३॥ फुट ऊंची तथा चतुर्हस्तविशिष्ट है। इसके अलावा यहां चामुण्डा, पद्मावती, विजया, सरस्वती प्रभृति पञ्चदेवी तथा वामभागमें अपराजिता, महामनसी, अनन्तमति, गान्धारी, मानस ज्वालामालिनी, मानुसी और दक्षिण भागमें जया, अनन्तमति, वैराता, गौरी, काली, महाकाली तथा बज्रांसकला आदि मूर्त्ति खोदित हैं और उनके नीचे नाम भी हैं।

डा॰ कनिंहमने लिखा है, कि यह मन्दिर निःसन्देह बहुत पुराना है और गुप्त राजाओंके समयका बना हुआ मालूम पड़ता है। अभ्यन्तरस्थ देवी मूर्त्तिके पादटेशमें खोदित जो लिपि है, वह सम्भवतः देवीमूर्त्तिके साथ साथ अथवा परवर्त्ती-समयकी लिखी गई है। पुष्ठपूरिका देवीके प्राचीन मन्दिर और पवित्र तीर्थ घरकी कहानियां जो सब ताम्रशासनमें लिखी हैं, वही प्राचीन पुष्ठपूरिकादेवी मन्दिरके परवर्त्तिकालमें पतैनीदेवीके नामसे जनसाधारणमें परिचित हुई हैं।

पतोई (हिं॰ स्त्री॰) वह फेन जो गुड़ बनाते समय खौलते रसमें उठता है।

कुश, तत्पुत्र अतिथि, तत्सुत निषध, तत्सुत नभ, तत्पुत्र पुंडरीक, तत्पुत्र चेमधन्वा, तत्पुत्र देवानीक, तत्पुत्र दामो, तत्सुत दल, तत्पुत्र शील, तत्पुत्र उनाभ, तत्पुत्र व्रजनाभ, तत्पुत्र खंडन, तत्सुत पुषित, तत्पुत्र विश्वमम, तत्सुत ब्राह्मख, तत्सुत हिरण्यनाभ, तत्सुत कौशल्य, तत्सुत सोम, तत्पुत्र ब्रह्मिष्ठ, तत्सुत पुष्य, तत्सुत सुदर्शन और सुदर्शनके पुत्र अनिवर्ण हुए। अनिवर्णके एक पुत्र थे जिनका नाम था अश्वपति। पहले राजा अश्वपतिके कोई पुत्र न था। पीछे उन्होंने भरद्वाज आदि बारह ऋषियोंको स्व स्व दक्षिणा दे कर पुत्रेष्टियज्ञ किया जिससे उन्हें अनुज प्रभृति १२ पुत्र हुए। इन १२ पुत्रोंके गोत्र १२ ऋषियोंके नाम पर रखे गए और इन बारह ऋषियोंकी आराध्यशक्ति इन बारह राजपुत्रोंकी कुलदेवी मानी गईं। एक समय राजा अश्वपति पुत्रोंके साथ पैठन नगरमें तीर्थयात्रा करनेको गये। वहां उन्होंने शास्त्र विधिके अनुसार तुलापुरुषादि अनेक सत्कर्मोंका अनुष्ठान किया। भृगुऋषि राजदर्शनके लिये वहां पहुंचे। किन्तु घटनाक्रमसे मुनिको देख कर अश्वपति न उठे और न पाद्य अर्घ्य द्वारा उनकी पूजा ही की। इस पर ऋषि बड़े बिगड़े और राजाको इस प्रकार शाप दे चले, "तूने राज्यैश्वर्यसे मदोन्मत्त हो कर मेरी अवमानना की है, इस कारण तेरा राज्य और वंशनाश होगा।" राजा अश्वपतिने अपना अपराध समझ कर ऋषिके पैर पकड़े और कातरभावसे कहा, "प्रभो! मैं दानादि कार्यमें अन्यमनस्क था, इसी कारण यह अपराध हुआ है, कृपया क्षमा कीजिये।" राजाके कातर वचन सुन कर मुनिवर संतुष्ट हुए और बोले, "मेरा शाप तो वृथा हो नहीं सकता, तब तुम्हारा वंश रहेगा सही, लेकिन वे राज्यहीन हो कर निःशौर्य होंगे और लिपिकावृत्तिका अवलम्बन करेंगे। इस पैठन पत्तनमें मैंने क्रोधवश शाप दिया है, इस कारण ये प्रसिद्ध पाठारीयगण 'पत्तन' नामसे प्रसिद्ध होंगे और इन पत्तनवंशधरोंकी उपाधिमें 'प्रभु' पदयुक्त रहेगा (१)।" इतना कह कर भृगुमुनि चल दिये।

(१) "त्वं चेच्छरणमापन्नो वंशवृद्धिर्भविष्यति।
स्ववंशजाश्च राजानो निःशौर्या राज्यहीनतः॥
अद्यप्रभृति तेषां वै लिपिकाजीवनं भवेत्।
पैठने पत्तने शप्ता मया कोपवशात् किल॥
पाठारीयाः प्रसिद्धास्ते पत्तनाख्या भवन्तु वः।
प्रभुत्वपदं तेषां पत्तनप्रभवाश्च ये॥"
(सह्याद्रि १।२८।१३-१५)

वर्त्तमान सूर्यवंशीय पत्तनप्रभुगण अश्वपतिके उक्त १२ पुत्रोंको ही अपने आदिपुरुष मानते हैं। सह्याद्रिखण्डानुसार उक्त १२ जनोंके नाम, गोत्र और कुलदेवीका परिचय तथा प्रत्येकके वंशमें अभी जो पदवी चलती है, वह नीचे लिखी गई है—

| नाम | गोत्र | कुलदेवी | देवीका स्थान | पदवी | वेद |
|---|---|---|---|---|---|
| १ अनुज | भरद्वाज | प्रभावती | महिम् | राणे | |
| २ देवक | पूतमाक्ष | कालिका | मुंबई | प्रधान | |
| ३ पृथु | वशिष्ठ | चण्डिका | दभोल | कोठारे | |
| ४ ऋतुपर्ण | काश्यप | महालक्ष्मी | कोलापुर | नवलकर | |
| ५ जय | हारित | योगीश्वरी | योगीश्वरी | पत्तेराव | |
| ६ सुश्मिभ्रु | वृद्धविष्णु | इन्द्राणी | विसवा | धुरन्धर | |
| ७ सौराम | ब्रह्मजनार्दन | कामाक्षी | काञ्चीपुर | ब्रह्माण्डकर | |
| ८ ससन्न | मोद्गल्य | एकवीरा | कालुंग्राम | देशाई | |
| ९ कौण्डिन्य | कौण्डिन्य | अम्बिका | गुजरात | नायक | |
| १० मण्डव्य | माण्डव्य | महेश्वरी | मुम्बई | मानकर | |
| ११ कुशिक | कौशिक | दुर्गा | कलकत्ता | वैलकर | |
| १२ मार्त्तण्ड | विश्वामित्र | त्वरिता | भगोवतुलजा | व्यवहारकर | |

। माध्यन्दिन यजुःशाखा कात्यायनसूत्र ।

इसके सिवा एक श्रेणीके और भी पत्तनीप्रभु हैं जो अपनेको चन्द्रवंशीय क्षत्रिय कामपतिकी सन्तान बतलाते हैं। स्कन्दपुराणके सह्याद्रिखण्डमें कामपतिका परिचय इस प्रकार है—

कश्यप, तत्पुत्र अत्रि, अत्रिको आखसे चन्द्रमा, चन्द्रमाके पुत्र बुध, बुधके पुरूरवा, तत्सुत नहुष, तत्सुत ययाति, ययातिके पुत्र आयु, आयुके तपू, तपूके वास, वासके कुश, कुशके भानु, भानुके सोम, सोमके शिरा,

| | | |
|---|---|---|
| ५९ महाराज | सौमिनी | शांडिल्य। |
| ६० अरिमेद | दलिनो | विभाडक। |
| ६१ प्रीतिमान् | दैत्यनाशिनो | धार्मिक। |
| ६२ चित्ररथ | शिलादेवी | ब्रह्मर्षि। |
| ६३ सहस्रजित् | प्रभावती | सात्विक। |
| ६४ सीमन्त | वगला | जनार्दन। |
| ६५ गज * | भामिनी | विमल। |
| ६६ महीधर | अमरा | त्राता। |
| ६७ श्वेत * | चित्ररेपा | वारण। |
| ६८ सुचेत्र | शक्ति | उग्र। |
| ६९ स्वर्गवाह | सोमेश्वरी | प्रेम। |
| ७० श्रीधर | महामारी | भावण। |
| ७१ महाविद्वान् | तुलना | सोमर्षि। |
| ७२ प्रजापाल | लाम्बलिका | नमः। |
| ७३ सुविद्वान् | पन्नगेश्वरी | वायु। |
| ७ कामद | त्रिपुरा | वामक। |
| ७५ वेदवाद | अन्तभैरवी | प्रयाण। |

सह्याद्रिखण्डमें जो ७५ धाराएं वर्णित हैं, वर्त्तमानकालमें चन्द्रवंशीय पत्तनीप्रभुके मध्य इनकी अधिकांश धारा ही नहीं हैं; जान पड़ता है, कि वे लोग भिन्न श्रेणी वा जातिके हो गए होंगे। दमनकी सन्तान दमनप्रभु नामसे मशहूर हैं, किन्तु वे लोग पत्तनीप्रभुके साथ किसी प्रकारका सम्बन्ध नहीं रखते। अभी पत्तनीप्रभुओंके मध्य कामपतिके वंशमें केवल १५ धाराओंका परिचय मिलता है जो दूसरे कालममें दिया गया है।

| कामपतिके पुत्रोंके नाम | गोत्र | वर्त्तमान वंशधरोंकी उपाधि | कुलदेवी | कुलदेवीके जहां मन्दिर है |
|---|---|---|---|---|
| १ श्याम | च्यवनभार्गव | रणजित् | एकवीरा | काली |
| २ पृथु | गौतम | गोरक्षकर | वज्री | भाण्डी |
| ३ ब्रह्म | शाण्डिल्य | राव | वज्रिणी | वज्रबाई |
| ४ श्रीपति | देवदत्त | जयाकर | योगेश्वरी | योगाई |
| ५ पुण्डरीक | मार्त्तण्ड | धाराधर | तारादेवी | काशी |
| ६ वक्रदंष्ट्र | जामदग्नि | तनपड़े | योगेश्वरी | योगेश्वरी |
| ७ श्रीपाल | नानाभि | कीर्त्तिकर | कनका | कनेरी |
| ८ शाल्मली | सुद्गल | अजिह्म | घण्टेश्वरी | ठाना |
| ९ पार्थिव | चनाश | धैर्य्यवान् | चण्डिका | दभोली |
| १० वासुकि | भार्गव | सेनजित् | वज्रिणी | वज्रबाई |
| ११ सुरथ | उपमन्यु | विजयकर | जातिका | काशी |
| १२ गज | महेन्द्र | त्रिलोककर | वज्रिणी | वज्रबाई |
| १३ आनन्द | पुलस्त्य | प्रभाकर | जीवेश्वरी | जीवदान |
| १४ श्वेत | गर्ग | वजकर | एकवीरा | काली |
| १५ अंश | वैशम्पायन | आनन्दकर | हरदेवी | सूरत (१) |

सह्याद्रिखण्डके अतिरिक्त कौस्तुभचिन्तामणि, बिम्बाख्यान, जनार्दन, गणेशका प्रभुचरित्र, ज्ञानेश्वरी, सेनोर-सैतन-दे-सुजाका महिम् 'इतिहास' (१) आदि ग्रन्थोंमें इस जातिका उल्लेख देखनेमें आता है। बिम्बाख्यान ग्रन्थमें लिखा है, कि यादववंशीय राजा रामराज १२८८ ई०में जब पैठनके निकट मुसलमानोंसे परास्त हुए, तब उनके पुत्र बिम्बदेव कोङ्कण देशको भाग गये। उनके साथ सूर्यवंशीय और चन्द्रवंशीय प्रभु अमात्यगण भी सपरिवार आए थे। उन प्रभुओंके नाम ये हैं, यथा—

सूर्यवंशमें भरद्वाज गोत्रमें विक्रम राणे और मधुसूदन प्रधान; पूतमाषगोत्रमें भीम, श्यामराय, शिव और श्रीपतराव प्रधान; वशिष्ठगोत्रमें विक्रमसेन, केशवराव, गोटाल, भीम, नारायण, विश्वनाथ, त्रिम्बकराव, शिवदास और दामोदर कोठारे; काश्यपगोत्रमें काशीश्वर, कृष्णराव, गोविन्दराव, चन्द्र, महादेव, भास्कर, त्रिम्बक, नारायण और केशव नवलकर; हारित गोत्रमें सेनजित्, श्रीपत्, राम और शङ्कर पत्नतेराव; हरविष्णु गोत्रमें मान्धाता, त्रिम्बक, दामोदर, सुरदास, शिवराम और केशव धुरन्धर, ब्रह्मजनार्दन गोत्रमें सहस्र-

* चिह्नित पुरुषोंकी धारा आज भी देखी जाती है, किन्तु गोत्र और कुलदेवीका अधिकांश जगह परिवर्तन हुआ है।

(१) Senhor Caitan De Souza's Mahim Historie

(१) History of the Pattana Prabhus, p. 6. Table II.

पास यह अभियोग किया कि ब्राह्मण लोग उनके कल्प-विनाशमूलक सह्याद्रिखण्डमें तथा दूसरे दूसरे पुराणोंमें आधुनिक श्लोक प्रक्षिप्त कर उन्हें समाजसे हेय बतानेकी चेष्टा कर रहे हैं। नानाजी बालाजीरावके पास भी यह नालिश की गई। उन्होंने साहुको इसकी खबर दी। शिवाजीकी तरह साहू भी प्रभुओंको बहुत चाहते थे। उन्होंने आज्ञा दी, कि प्रभुलोग बहुत दिनसे जिस प्रकार क्षत्रियोचित संस्कारादि करते आ रहे हैं, आज भी उसी प्रकार करेंगे। उन्होंने खेड और माहुली ग्रामके ब्राह्मणोंको हुकुम दिया कि वे विजयपुरके राजाओंके समयसे जिस प्रकार पौरोहित्यादि कर्म करते आते हैं, आज भी उसी प्रकार करेंगे। साहुके ऐसा आदेश जारी करने पर भी उनके प्रतिनिधि जगजीवन राव पंडितने उनके आदेशको दबा रखा। इसी समय एक सम्पत्तिशाली प्रभुने बहुलेश्वरके निकट सिद्धिविनायक नामक एक गणेश-मन्दिरकी प्रतिष्ठा की। उस प्रतिष्ठाके उपलक्षमें प्रभुओंके साथ चित्पावन और अपरापर ब्राह्मणोंका विवाद उपस्थित हुआ। चित्पावनोंने अपनेको बम्बईके प्रथम ब्राह्मण बतला कर प्रतिष्ठाकार्यमें अग्रणी होना चाहा। किन्तु प्रभु लोगोंने चेउलनिवासी वेदमूर्त्ति राजश्रीचिन्तामणि धर्माधिकारी प्रभृतिको बुला कर विनायकका अभिषेकादि सम्पन्न किया। इस पर बम्बई-निवासी ब्राह्मणगण बहुत बिगड़े और उन्होंने वहाँके सूबेदार राजश्री शङ्करजी केशवके पास जा कर इस प्रकार मिथ्या अभियोग किया, 'प्रभुगण राजा बिम्बदेवके अनुवर्त्ती राजपूत क्षत्रिय-सन्तान नहीं हैं, वे जैसे तैसे ब्राह्मणको बुला कर धर्म कर्म करते हैं। उनके द्विजोचित अधिकार नहीं रहने पर भी वे यज्ञसूत्र पहनते और गायत्री उच्चारण करते हैं। उनके प्रधान पुरोहित वेदमूर्त्ति विश्वनाथ नामक एक ब्राह्मणने प्रभुओंके उत्पत्तिसम्बन्धमें एक मिथ्या गल्प लिखा है। उस गल्पमें उन्होंने यह साबित करनेकी चेष्टा की है कि पत्तन वा पाठारीय प्रभुगण सूर्यवंशीय अश्वपति और चन्द्रवंशीय कामपतिकी सन्तान हैं।' सूबेदारसे उन्होंने यह भी अनुरोध किया कि, 'हम लोगोंका मत ले कर आप पञ्चकलस, सोनार, भण्डारी और अन्यान्य नीच-जातिके धनी लोगोंको बुला कर प्रभुओंकी जातिका विचार जान सकते हैं।' इसके सिवा उन्होंने समाजच्युत कुछ प्रभुओंको बुला कर उनसे यह कहलाया कि प्रभुओंके मध्य बहुविवाह और विधवाविवाह प्रचलित है।

सूबेदारने तदनुसार प्रभुओंके विरुद्ध पेशवा नाना जी बालाजीरावके निकट एक अभियोग भेजा। १७४३ ई०में पेशवाने चेऊल, अलवाग प्रभृति नगर और ग्रामके प्रधान प्रधान ब्राह्मण और राजकर्मचारियोंको यह हुकुम दिया कि, 'कोई भी ब्राह्मण प्रभुओंके संस्कारादि काम नहीं कर सकते, करनेसे उन्हें दण्ड मिलेगा। प्रभु लोग गायत्री उच्चारण नहीं कर सकते और न यज्ञसूत्र ही पहन सकते हैं।' पेशवाके आदेशसे प्रभुओंका ब्राह्मण-पुरोहित बन्द हुआ। इस समय ब्राह्मण सूबेदारके आदेशसे सैकड़ों प्रभु-सन्तान निरुद्योग, लाञ्छित और दुःखसागरमें पतित हुई थीं। जिस प्रभुके घरमें उपनयन वा विवाह उपस्थित होता था, उसके कष्टकी परिसीमा न रहती थी। प्रचुर अर्थदण्ड दे सकने पर धनी लोग कष्टसे रक्षा पाते थे किन्तु जो गरीब थे वे फिर समाजमें मुख नहीं दिखा सकते थे। प्रभु लोगोंने इस प्रकार पांच वर्ष तक ब्राह्मणोंके हाथसे दारुण निग्रह भोग किया। पीछे षष्टि प्रदेशके सूबेदार रामजी महादेवने प्रभुसमाजके करुण आर्त्तनादसे विचलित हो पेशवाको यह जताया कि "प्रभुगण प्रकृत क्षत्रियसन्तान होने पर भी उन लोगोंके प्रति कोई सुविचार नहीं होता है, वरन् वे विशेषरूपसे उत्पीड़ित होते हैं। शङ्कराचार्य स्वामीने अपने सम्मति-पत्रमें इन जातिको क्षत्रिय बतलाया है।" इत्यादि।

इसके कई वर्ष बाद प्रभुओंके विपक्षगणने पूना जा कर पेशवाके निकट प्रभु जातिकी शिकायत की। पेशवाके आदेशसे प्रधान धर्माधिकारी रामशास्त्रीने बम्बई और माहिमवासी सभी महाराष्ट्रोंको यह सूचना दी कि, 'कोई भी ब्राह्मण प्रभुओंके घरमें किसी प्रकारका कर्मानुष्ठान नहीं कर सकते, यदि करेंगे, तो वह ब्राह्मण-जातिका विरुद्ध कर्म समझा जायगा।'

इस समय शृङ्गेरिके शङ्कराचार्य स्वामी बम्बई नगर पहुंचे। ऐसे सुयोगमें प्रभुओंने वहां जा कर उनको

तरह सज धज कर कन्याके घर जाता है। कन्यापक्षसे वर भी उत्कृष्ट वेशभूषा पा कर अपने घर चला आता है। दूसरे दिन आहार और व्यवहारोपयोगी पदार्थ संगृहीत होते और विवाहमण्डप बनाया जाता है।

विवाहके दो एक दिन पहले पावहरिद्रा होती है। पांच सधवा स्त्रियां मिल कर ओखलीमें हलदी कूटती हैं। पीछे एक छोटी चौकीके ऊपर वरको विठा एक सधवा स्त्री हल्दी तेल आदिको मिला कर वरके कपाल-में लगाती है। बादमें वे पांचों स्त्रियां हल्दी मिश्रित कुछ धनिया और गुड़ आपसमें खाती हैं। दूसरे जगह बरामदे पर एक चौकी रखी जाती है और उसके चारों कोनेमें चार कलसी रख कर उन्हें सूतेसे लपेट देती हैं। तदनन्तर वर वहां आता और चौकी पर बैठता है। इस समय वाद्यक लोग बाजा बजाते और बालिकाएं गान करती हैं। गान शेष हो जाने पर जिस बालिकाने पहले पहल शरीरमें हल्दी लगाई थी, वही वरको स्नान कराती है। स्नानके बाद वर नया कपड़ा पहनता और गलेमें माला डाल लेता है। बादमें बालिकाएं उसको आरती उतारती हैं। कन्याके घरमें भी ठीक उसी तरह होता है। अभीसे वर-कन्याकी 'नवरदेव' अर्थात् विवाहके देवतामें गिनती होती है और वे दोनों विवाहके चार दिन शेष नहीं होने पर घरसे बाहर नहीं निकलते हैं। इस दिन अपराह्णकालमें गणेश, विवाह-मण्डप, वरुणदेवता, पितृगण और नवग्रहकी पूजा होती है तथा कुम्हड़े और गूलरकी बलि दी जाती है। कुम्हड़ाबलिके उत्सवका नाम है "कहल्यामुहूर्त्त"। इस समय वरके भगिनीपति वा कोई विवाहित आत्मीय कुम्हड़ेको तलवारसे दो खण्ड कर डालते हैं। जो कुम्हड़ेको काटेगा उसके कन्धे पर शाल रहता है और पीछेमें उसकी स्त्री खड़ी रहती है। इसी भावसे वे दोनों विवाहमण्डपमें पहुंचते हैं। इस समय एक सधवा आती है और दम्पतिके शालके छोर ले कर गांठ बांध देती है। उसी समय पुरोहित उसके हाथमें तल-वार देता है और वह एक ही वारमें कुम्हड़ेको दो खण्डोंमें काट डालता है। स्त्री कुम्हड़े में हल्दी लगा कर पुनः पीछे आ खड़ी होती है। उसका स्वामी दो भागसे कुम्हड़ेको चार खण्ड कर डालता है, बादमें स्त्री उसकी आरती उतारती है।

गूलरबलिका नाम उदुम्बर वा 'उम्बर आमन्त्रण' है. यह उत्सव भी कुम्हड़ेबलिके जैसा समाप्त होता है। इसमें तलवारसे गूलरकी शाखा काटी जाती है। जो यह काम करता है वह स्त्री समेत शालका जोड़ा वा उसी तरहका अन्य बढ़िया कपड़ा उपहारमें पाता है।

इस दिन सन्ध्याके बाद वरपक्षकी कुछ आत्मीया गान करती हुई नाना प्रकारके मिष्टान्न, खिलौने और तेल पत्रादिके साथ कन्याके घर पहुंचती हैं। कन्याकी बहन आ कर वरकी बहनको वरण करती और अन्तःपुर ले जाती है। यहां वरकी बहन कन्याको अपने पास बिठा कर उसका जूड़ा बांधती और अच्छे अच्छे कपड़े पहना कर गलेमें फूलकी माला डाल देती है। अन्तमें उसकी आरती ली जाती है। पीछे कन्या कुछ मिष्टान्न मुखमें दे कर खिलौनेको हाथमें लेती और माता तथा आत्मीयों-के पास आ कर उसे दिखाती है। तदनन्तर वर पक्षवाले तत्त्वकी सामग्री ले कर चले आते हैं। उस दिन कन्यापक्षसे भी उसी प्रकार वरके घर उपहारादि भेजे जाते हैं। कन्याको जिस प्रकार वरपक्षसे अलङ्कार खिलौने आदि मिलते हैं उसी प्रकार कन्यापक्षसे वरको उत्कृष्ट पोशाकके साथ कुर्सी, अलमारी, डेस्क, पुस्तक, शतरंजका पासा, जूता, छाता और चाय पीनेके लिये चांदीके बरतन आदि मिलते हैं।

विवाहके दिन प्रधान अनुष्ठान ११ हैं-फलदान, तेल-उत्सर्ग, चौर, स्नान, पदप्रक्षालन, गूलरकी पूजा, वर-यात्रा, विवाह, निमन्त्रित व्यक्तियोंका आवाहन, विदाई और वरगृहमें पुनरागमन।

विवाहके दिन बहुत सबेरे वरपक्षीय कोई रमणी ज्ञाति कुटुम्बकी स्त्रियोंको बुला लाती हैं। ९।१० बजे दिन-को निम्नलिखित स्त्रियां, पुरोहित ठाकुर, वरका कोई विवाहिता भ्राता, भृत्य (वस्त्र अलङ्कार फलमूलादिको माथे पर रख कर) और वाद्यकर लोग बाजा बजाते हुए कन्याके घर पहुंचते हैं। कन्याको कोई आत्मीया आ कर वरकी बहनको वरण करती और उसे घरके भीतर ले जाती है। विवाहमण्डपमें वरका भाई पुरोहितकी सहायतासे

पुरस्कार पानेके लिये खड़ी रहती है। बादमें वरकन्या दोनों ही देवस्थानमें जाते हैं। जब स्त्रीकी लोकाचार-विधि शेष हो जाती है, तब वरके मातापिता उनके ध्यानसे नववधूका नूतन नाम रख देते हैं। तदनुसार वर भी वधूके नामसे अपना नाम रख देता है। यह सब हो जानेके बाद निमन्त्रित व्यक्ति दूध और शरबत पी कर अपने अपने घर लौटते हैं। कन्या बालिकाओंके साथ और वर बालकोंके साथ रात्रियापन करता है।

इसके बाद भी चार दिन तक उत्सव रहता है। विवाहके बाद अर्थात् कन्याको उमर बारह वर्ष होनेके पहले 'सहर्त्त बाद' या ऋतुवस्त्रपरिधान होता है। वरका पिता शुभ दिन दिखा कर कन्याको नूतन वस्त्र और खाद्य सामग्री भेज देता है। पुरोहित कन्याके घर आ कर यथारीति पूजा करके कन्याको वह साड़ी और चोली पहनने कहते हैं। इस समय स्त्रियां नाना प्रकारके आमोद प्रमोद करती हैं।

पीछे 'पदरसाद' नामका उत्सव स्थिर होता है। इस दिन वधू घूंघट काढ़ कर वयस्का स्त्रियोंके जैसा कपड़ा पहनती है।

ऋतुमती नहीं होने तक कन्या पतिके साथ रात्रि-वास करने नहीं पाती, तब तक उसे पितृगृहमें ही रहना पड़ता है। ऋतुमती हो जाने पर कन्याको माता कौलिक स्त्री-आचारके बाद उसे ससुराल भेज देती है। वहां उसका ससुर उसे किसी पृथक् घरमें रहने देता है। चार दिन तक कन्याको माता और अपरापर रमणियां आ कर प्रथाके अनुसार उसे स्नानादि करा जाती हैं।

पांचवें दिन पतिपत्नीका प्रथम मिलनोत्सव और गर्भाधानकार्य सम्पन्न होता है। इस दिन पुरोहितके साथ और भी दस ब्राह्मण आ कर गणपति और सप्तमातृकाकी पूजा, नवग्रहहोम तथा भुवनेश्वरका आवाहन करते हैं। स्त्रियां दम्पतिको रमणीय वेशभूषासे सजा कर नृत्य गीतादि नाना प्रकारके आमोद प्रमोद करती हैं।

स्त्रीके गर्भ रह जाने पर पांचवें महीनेमें पञ्चामृत होता है। उसी समयसे गर्भिणीको उसकी इच्छानुसार खाने और पहननेको दिया जाता है। प्रसवके बाद ही नवजातशिशुको गरम जलमें धो डालते हैं। पीछे धाई शिशुको नाड़ी काटती है और सिर तथा नाककी कुछ ऊपर खींच कर ठीक कर देती है। गृहस्वामी जन्म-कालको लिख रखते हैं। ४० दिन तक प्रसूति सूतिका-गृहमें रहती है। इतने दिनोंके बीच उसे ठंढा जल पीने नहीं दिया जाता। नारियलको दग्ध कर जलमें उसे डुबो रखते हैं और वही जल प्रसूतिको पीनेके लिये दिया जाता है।

जन्मदिन अथवा उसके बादके दिन शिशुका पिता पुरोहित, ज्योतिषी और दो एक बन्धुबान्धवोंके साथ पुत्रमुख देखने आता है। ज्योतिषी गृहस्वामीसे जन्मका समय जान कर एक खाटके ऊपर खड़ीसे कोठा बनाते हैं और शिशुके शुभाशुभकी गणना करते रहते हैं। तद-नुसार पिता शुभलग्नमें पुत्रमुखदर्शन और जातकर्म करता है।

यदि शिशुके जन्मलग्नमें कोई दोष रहे, तो पिता पुत्र-मुख नहीं देखते, बल्कि उसके कल्याणके लिये ब्राह्मणों-को दान देते और स्वस्त्ययनादि कराते हैं। जन्मोत्सवके उपलक्षमें नर्त्तकी आ कर नाच गान करती है। मिष्टान्न बाँटा जाता है। पुरोहित और ज्योतिषी उपयुक्त विदाई पा कर अपने घर जाते हैं।

तीसरे दिन प्रसूति और शिशुको स्नान कराया जाता है। छठे दिन प्रसूति शिशुको प्रथम स्तन्यपान कराती है। पांचवीं रातको षष्ठीपूजा होती है। इस दिन धात्री शिशुको अपनी गोदमें ले कर रात भर जगी रहती है। दशवें दिन प्रसूति और शिशुको स्नान करा कर नया वस्त्र पहननेको दिया जाता है। इस दिन सभी घरोंमें गोबर और जल सींचते हैं। प्रसूतिके सभी गृहस्थ भी पञ्चगव्य पी कर परिशुद्ध होते हैं। इधर शिशुका पिता और पितृगृहवासी सभी सगोत्री यज्ञो-पवीत बदलते और पञ्चगव्य खाते हैं।

ग्यारहवें, बारहवें या तेरहवें दिन कुछ सधवा स्त्रियां आ कर हिंडोले पर पुत्रको झुलाती हुई उसका नाम-करण करती हैं। ४०वें दिन प्रसूति मातृघरका परि-त्याग करती और स्नान करके शुद्ध हो जाती है। इस दिन नवीन कांचकी चूड़ी पहननी पड़ती है और चूड़ी-वालेको इस उपलक्षमें कुछ पुरस्कार भी मिलता है।

बाद ही मामाके घर पहुंच जाते हैं। यहां सब कोई चीनी-मिश्रित पोठा और नारियल खा कर बालकको साथ लिए आते हैं। दूसरे दिन ब्राह्मणभोज हो कर मौञ्जी-उत्सव शेष होता है।

मृत्युकाल उपस्थित होने पर गो-पूजा, गो लाङ्गुल स्पृष्ट, जलपान, आचार्यको गोदान, गीतापाठ, मृत्युके बाद मृत व्यक्तिके मुखमें गङ्गाजल, तुलसीपत्र और एक खण्ड सुवर्णप्रदान, मृत्युके दिन मृतके पुत्र वा अति निकट आत्मीयका केशमुण्डन और श्वेतवस्त्र परिधान मृतकी विधवा रमणीका अलङ्कारादिमोचन, आत्मीय स्वजन एकत्र हो खाट पर शव ले कर (रामनाम करते हुए) श्मशानक्षेत्रमें गमन, श्मशानमें कर लेय मुखाग्नि-प्रभृति, अन्त्येष्टिक्रिया, १० दिन प्रेतके उद्देश्यसे केलेके पत्तेमें दुग्ध और जलप्रदान आदि कार्य सम्पन्न होते हैं। जो मुखाग्नि करता है, वह दश दिन घरसे बाहर नहीं निकलता। इतने दिनोंके मध्य परिवारस्थ कोई भी रन्ध नादि नहीं करता, केवल आर्त्तनाद और शोकप्रकाश करता है। आत्मीय कुटुम्ब उसके घर खाद्यपदार्थ भेज देते हैं और आ कर खिला भी जाते हैं। ११वें दिनमें श्राद्धाधिकारी किसी धर्मशालामें जा कर पुरोहितकी सहायतासे यथारीति श्राद्ध और दानादि सम्पन्न करते हैं। १२वें दिन भी प्रेतात्माकी क्षुधा-तृष्णा दूर करनेके लिये तिलतर्पण किया जाता है।

यदि किसी व्यक्तिका अति दूर देशमें देहान्त हो जाय अथवा किसीकी भी भार्या पतिको छोड़ उसके कुलमें कालिमा लगा कर चली जाय, तो उसके भी उद्देश्यसे यथारीति श्मशान जा कर अन्त्येष्टिक्रिया और श्राद्धादि करने होते हैं। ऐसी हालतमें वह पति पत्नीका फिर कभी मुख नहीं देखता।

अभी सभी प्रभुगण प्रायः शैव देखे जाते हैं। शृङ्गेरिमठके शङ्कराचार्यको ही ये लोग अपना सर्व-प्रधान धर्मगुरु मानते हैं और बचपनसे ही संस्कृत स्तोत्र पाठ और देवपूजा करना सिखते हैं। अधिकांश प्रभुके घरमें गणपति, महादेवका बाणलिङ्ग और शालग्राम शिला रहता है तथा प्रतिदिन उनकी पूजा की जाती हैं।

सभी प्रभुगण हिन्दूपर्वका पालन करते हैं। इसके सिवा उनके कई एक विशेष पर्व हैं, यथा—चैत्रशुक्ल प्रतिपद्‌को ध्वजदान, रामनवमी, हनुमान्‌पूर्णिमा, अक्षयतृतीया, कदलीपूर्णिमा, आषाढ़ी शुक्ल एकादशी, नागपञ्चमी और नारिकेल-पूर्णिमा, कृष्णको जन्माष्टमी, हरितालि तृतीय, गणेशचतुर्थी, महापञ्चमी, गौर्यष्टमी, वामनद्वादशी, अनन्तचतुर्दशी, महालया, दशहरा, कोजागरा, पूर्णिमा, दिवाली, यमद्वितीय, तुलसी-एकादशी, दीपसंक्रान्ति, होली वा दोलपूर्णिमा।

प्रभुओंके मध्य किसी प्रकारको पञ्चायत नहीं होती है।

पत्तर (हिं० पु०) १ धातुका ऐसा चिपटा लम्बोतरा टुकड़ा जो पीट कर तैयार किया गया हो और पत्ते-की तरह पतला होने पर भी कड़ा हो तथा जिसको तह या परत की जा सके, धातुकी चादर। २ पत्तल देखो।

पत्तरङ्ग (स० क्लो०) पट्टरङ्ग पृषो० साधुः। १ रक्तचन्दन, बक्कम। पाङ्ग वली।

पत्तल (हिं० स्त्री०) १ पत्तोंको सींकोंसे जोड़ कर बना हुआ एक पात्र। इससे थालीका काम लिया जाता है। पत्तल प्रायः बरगद, महुए या पलास आदिक पत्तोंका बनाई जाती है। इसकी बनावट गोल होती है। व्यास-का लम्बाई एक हाथसे कुछ कम या अधिक होती है। हिन्दुओंके यहां बड़े बड़े भोजोंमें इसी पर भोजन परसा जाता है। अन्य अवसरों पर भी इसका थालीके स्थान पर उपयोग किया जाता है। जङ्गली मनुष्य तो सदा इसीमें खाना खाते हैं। २ पत्तल भर दाल चावल या पूरी लड्डू आदि, परोसा। ३ पत्तलमें परसा हुई भोजन-सामग्री।

पत्तलक—अन्ध्रवंशीय एक राजा।

पत्तस् (सं० अव्य०) रश्मिसंज्ञक पाद द्वारा।

पत्ता (हिं० पु०) १ पेड़ या पौधेके शरीरका वह हरे रंगका फैला हुआ अवयव जो काण्ड वा टहनीसे निकलता है, पत्र, पर्ण, छदन। विशेष विवरण पत्र शब्दमें देखो। २ एक प्रकारका गहना जो कानमें पहना जाता है। ३ धातुकी चादर, पत्तर। ४ मोटे कागजका गोल या चौकोर खण्ड। (वि०) ५ बहुत हलका।

पत्ति (सं० पु०) पद्यते विपक्ष-सेनाप्रति पद्भ्यां गच्छ-

स्याश्रम अतुलनीय है। पत्नी वशमें रहनेसे उसके साथ धर्म, अर्थ और काम इस त्रिवर्गका फल लाभ होता है। पत्नी यदि स्वेच्छाचारिणी हो और उसे यदि निवारण न किया जाय, तो वह व्याधिकी तरह क्लेशदायिका होती है। जो पत्नी स्वामीकी अनुकूला, वाक्य दोषरहिता, कार्यदक्षा, सती, मिष्टभाषिणी और पतिभक्तिमती है वह साक्षात् देवीके सदृश है। जिसकी पत्नी वशवर्त्तिनी नहीं है उसे इसी लोकमें नरक-वास होता है। पत्नी और पतिका परस्पर अनुराग रहना स्वर्गमें भी दुर्लभ है। गृहस्थाश्रममें वास केवल सुखके लिये है, किन्तु पत्नी ही इस गार्हस्थसुखकी जड़ है। जो स्त्री विनीता है और पतिका मनोगत भाव समझ कर चलती है वही स्त्री पत्नीशब्दवाच्य है। जिस पत्नीमें उक्त गुण नहीं है उससे केवल दुःख भोग होता है।

निन्दिता पत्नी जोंकके समान है; अलङ्कार वस्त्र प्रभृति द्वारा उत्तमरूपसे परिपालित होने पर भी वह हमेशा पुरुषोंके रक्त चूसती है और एक दण्ड भी स्वच्छन्दसे रहने नहीं देता। जब तक पति और पत्नीकी उमर थोड़ी रहती है, तब तक पत्नी सर्वदा शङ्कायुक्त रहती है। जो पत्नी सर्वदा हृष्टचित्ता है, गृहोपकरण द्रव्यसमूहके अवस्थान और परिमाण विषयमें जानकार है तथा अनवरत पतिके प्रीतिकर कार्य करती है, वही पत्नी प्रकृत पत्नी है। ये सब गुण जिसमें नहीं हैं, वह केवल शरीरक्षयकारिणी जरा है। पुरुषकी प्रथम विवाहिता जो स्त्री है, वही स्त्री धर्मपत्नी है। अपर विवाहिता पत्नी कामपत्नी मानी गई है। इन सब पत्नियोंसे दृष्टफल होता है, अदृष्टफल धर्म आदि कुछ भी नहीं होता। (दक्षसंहिता ४ अ०)

मनुमें लिखा है—पतिको पत्नीके प्रति नियत सद्व्यवहार करना चाहिये। जो श्रीवृद्धिकी कामना करते हैं, विविध सत्कार्यकालमें ही अथवा नित्य ही, अशन, वसन और भूषणादि द्वारा स्त्रियोंका आमोद विधान करना उनका कर्त्तव्य है। जिस परिवारके मध्य पति और पत्नी दोनों एक दूसरेके ऊपर नित्य सन्तुष्ट रहते हैं, निश्चय ही उस कुलका कल्याण होता है। वस्त्र और आभरण आदि द्वारा कान्तिमती नहीं होने पर नारीका पुरुष पर प्रेम नहीं हो सकता और जब तक स्वामी पर प्रेम नहीं होता, तब तक सुसन्तान हो ही नहीं सकती। पत्नी यदि भूषणादि द्वारा मनोहरभावसे सुसज्जित रहे, तो सभी घर शोभा पाते हैं अन्यथा वे शोभाहीन हो जाते हैं जिस कुलमें नारियोंका सम्यक् समादर है, वहां देवता भी प्रसन्न रहते हैं और जहां स्त्रियोंकी पूजा नहीं है, उस परिवारके यागादि क्रियाकर्म निष्फल होते हैं। जिस परिवारमें स्त्रियां सदा दुःखित रहती हैं, वह परिवार बहुत जल्द नाश हो जाता है। स्त्रियां जिस परिवारमें असत्कृत हो कर अभिसम्पात देती हैं, वह परिवार अभिचारकृतकी तरह विनष्ट हो जाता है। (मनु ३ अ०)

पत्नीत्व (सं० क्ली०) पत्नी भावे त्व। पत्नीका भाव वा धर्म।

पत्नीमन्त्र (सं० पु०) एक वैदिक मंत्र।

पत्नीयूप (सं० पु०) यज्ञमें देवपत्नियोंके लिए निश्चित स्थान।

पत्नीवत् (सं० त्रि०) स्त्रीकी तरह, स्त्रीके जैसा।

पत्नीव्रत (सं० पु०) अपनी विवाहिता स्त्रीके अतिरिक्त और किसी स्त्रीसे गमन न करनेका सङ्कल्प या नियम।

पत्नीशाला (सं० स्त्री०) पत्न्याः शाला। यज्ञकालमें पत्नीके लिये निर्मित गृहभेद, यज्ञमें वह घर जो पत्नीके लिये बनाया जाता है। यह यज्ञशालाके पश्चिम ओर होता है।

पत्नीसंयाज (सं० पु०) वैदिक कर्मभेद।

पत्नीसंयाजन (सं० क्ली०) पत्नीसंयाजरूप वैदिक कर्मविशेष, विवाहके पश्चात् होनेवाला एक वैदिक कर्म।

पत्नीसंहनन (सं० क्ली०) पत्न्याः संहननं ६-तत्। मेखला द्वारा पति-प्रस्थान यज्ञदीक्षाके लिये यजमान और पत्नीका बन्धनभेद।

पत्न्याट (सं० पु०) अटत्यत्र अट-आधारे घञ्, आटः, पत्न्याः आटः। पत्नीगृह, स्त्रीका घर।

पत्मन् (सं० त्रि०) १ शीघ्र गमन-साधन। २ वायुगमन सदृश गतिविशिष्ट। ३ वायु द्वारा अन्तरीक्षमें गमनशील। ४ पतननिमित्त वृष्टि।

पत्य (सं० क्ली०) पतिका भाव, जैसे सेनापत्य।

पत्यारा (हिं० पु०) पतिआरा देखो।

पदयुक्त पत्र प्रस्तुत करके दो पण्डितोंके साथ दो या तीन दिन तक विचार करके जैसा स्वरूप होगा, वैसा ही पत्र पुस्तकमें लिखे और सामान्य पत्रमें लिख कर छिपके राजाको सुनावे। पीछे राजलेखक राजाके आज्ञानुसार शुभपत्र लिखे।

लिखनप्रकार -पत्रके पहले मङ्गलार्थ अङ्कुश, मध्यमें बिन्दु और सप्ताङ्क लिखना चाहिये। तदनन्तर स्वस्ति शब्दका प्रयोग और श्री-शब्द पूर्वक संस्कृत वा चलित भाषामें कुशल लिख कर शुभवार्त्ता लिखनी चाहिये।

कीर्त्ति और प्रीतियुक्त पद्य, पीछे 'किमधिकमित्यादि' लिख कर शेष करना चाहिये। इसके बाद पत्रलय-प्रेरण श्लोक और मत्यादिका अङ्क लिखना होता है। इस प्रकार पत्र लिखनेकी विधि जान कर जो पत्र लिखते हैं, वे स्वदेश और विदेशमें कीर्त्तिलाभ करते हैं। जो शास्त्र नियमको जाने बिना राजपत्र लिखते हैं, वे मन्त्रीके साथ महत् भयम पाते हैं।

पत्र लेनेका नियम—राजपत्र, गुरु, ब्राह्मण, यति, संन्यासी और स्वामी इनके पत्रको आदर पूर्वक मस्तक पर धारण करना चाहिये। मन्त्रीके पत्रको ललाट-देशमें, भार्या, पुत्र और मित्र इनके पत्रको हृदयमें और प्रवीरके पत्रको कण्ठदेशमें धारण करना होता है। इसके सिवा अन्य लोगोंके पत्रधारणमें कोई विशेष नियम नहीं है।

पत्रपाठका नियम—पहले पत्रको पकड़ कर नमस्कार करना चाहिये। पीछे राजाके समीप दक्षिण ओर फैला कर दो बार मन ही मन पढ़ लेना चाहिये, तीसरी बार परिस्फुट भावसे राजाको पढ़ कर सुना देना उचित है। गोपनीय पत्रको निर्जन स्थानमें और शुभपत्रको राजाके आज्ञानुसार सभामें पढ़ सकते हैं। पाठकको इस प्रकार पत्रार्थ सुन कर राजसमीपमें राजाज्ञाका प्रतिपालन करना चाहिये।

पत्र चिह्नका नियम—ऊर्ध्वदेशमें छः अङ्गुल स्थान छोड़ कर वर्त्तुल चन्द्रबिम्बके समान कस्तुरी और कुङ्कुम द्वारा चिह्न करके राजाको पत्र देना होता है। इसी प्रकार मन्त्रीका पत्र कुङ्कुम द्वारा, पण्डित और गुरुका चन्दन द्वारा, स्वामीका सिन्दूर द्वारा, भार्याका अलक्तक द्वारा, पिता, पुत्र और संन्यासीका पत्र चन्दन द्वारा, 'शत्रुओंका कुङ्कुम द्वारा और भृत्यका पत्र रक्तचन्दन द्वारा चिह्नित करना चाहिये। केवल शत्रुको जो पत्र दिया जाता है उसे रक्त द्वारा पत्रचिह्नित करते हैं। सभी पत्रोंके ऊर्ध्वदेशमें सुवर्त्तुल चिह्न करना आवश्यक है।

राजपत्रके कोनेमें छेद नहीं करना चाहिये। राजपत्रादिमें राजाको महाराजाधिराज, दानशौण्ड, सच्चरित्र और कल्पवृक्षस्वरूप इत्यादि यथायोग्य पदस्थान विधेय है। इसी प्रकार मन्त्रीके पत्रमें गुणानुसार प्रवर, प्राज्ञ और सच्चरितादिका उल्लेख, पण्डितके पत्रमें पदतलमें संख्यापूर्वक प्रणाम, शास्त्रार्थ निपुण इत्यादि; गुरुके पत्रमें चरणमें प्रणतिपूर्वक सांख्यसिद्धान्तनिपुणादि; स्वामिपत्रमें सनमस्कार प्राणप्रियादि पद; भार्याके पत्रमें साध्वी और सच्चरितादि तथा प्राणप्रिया प्रभृति पद; पुत्रके पत्रमें आशीर्वादपूर्वक प्राणपुत्र इत्यादि; पितृपत्रमें प्रभुचर्य्य नमस्कार और सच्चरितादि; संन्यासियोंके पत्रमें सकलवाञ्छाविनिर्मुक्त, सर्वशास्त्रार्थपारग इस प्रकार पदविन्यास करना होता है।

गुरुके पत्रमें ६ श्रीशब्द, स्वामीके पत्रमें ५, भृत्यके पत्रमें २, शत्रुके पत्रमें ४, मित्रके पत्रमें ३, पुत्र और भार्याके पत्रमें १ श्रीशब्दका प्रयोग करना चाहिये।

(वररुचिकृत पत्रकौमुदी)

पत्र शब्दसे पहले साधारणतः वृक्ष पत्रका ही बोध होता है, पीछे उस परके लिखित वस्तुका। वर्त्तमान समयमें जो मनोभाव कागज पर लिख कर पत्रके मध्य सन्निवेशित होता है, वही एक समय तालपत्र वा भोजपत्र पर लिख कर व्यवहृत होता था। पूर्व समयमें वृक्ष पत्रादि पर लिखा जाता था, इस कारण इस प्रकार लिखित मनोभाव 'पत्र' वा 'चिट्ठी' नामसे चला आ रहा है।

पूर्व समयमें जब इस लोगोंके देशमें कागजका प्रचार नहीं था, तब भोजपत्र, कदलीपत्र अथवा तालपत्र पर चिट्ठी लिख कर अपने आत्मीय स्वजनोंको मनोभाव जताते थे। आज भी पल्लिग्रामस्थ गुरुमहाशय-की पाठशालामें बालकगण पहले तालपत्रके ऊपर अक्षर

कैंची, कतरनी। २ वाणका पिछला भाग।

पत्रपाश्या (सं० स्त्री०) पाशानां समूहः पाशा, पत्राणां पाश्या। स्वर्णादिरचित ललाटभूषण, टीका, तिलक।

पत्रपिशाचिका (सं० स्त्री०) पत्रैः पत्रेण वा पिशाचीव, इवार्थे कन्। १ जलवी, जलधारणसाधन यन्त्रभेद। पर्याय—खर्पर, वारिवा, मूर्द्धखोल। २ मस्तक पर पलाशपत्रबन्धन।

पत्रपुष्प (सं० पु०) पत्रं पुष्पमिव यस्य। १ रक्ततुलसी, लाल तुलसी। २ एक विशेष प्रकारकी तुलसी जिसकी पत्तियां छोटी छोटी होती हैं। ३ लघु उपहार, छोटी भेंट।

पत्रपुष्पक (सं० पु०) पत्रपुष्प इव कायते कै-क। भूर्ज-पत्र, भोजपत्र।

पत्रपुष्पा (सं० स्त्री०) पत्रपुष्प टाप्। १ तुलसी। २ छोटे पत्तोंकी तुलसी।

पत्रबन्ध (सं० पु०) पत्राणां बन्धो बन्धनं यस्मिन्। पुष्प-रचना, पत्र पुष्पादिकी सजावट।

पत्रबाल (सं० पु०) पत्रवत् बल्यतेऽस्मिन् बल-अधि-करणे घञ्। तुलावट, लेपनी, डाँड, बल्ली।

पत्रभङ्ग (सं० पु०) पत्राणां लिखितपत्राकृतीनां भङ्गो विचित्रता यत्र। १ स्तन और कपोलादिमें कस्तूरि कादि रचित पत्रावली, वे चित्र या रेखाएं जो सौन्दर्य-वृद्धिके लिये स्त्रियां कस्तूरी केसर आदिके लेप अथवा सुनहले रुपहले पत्तोंके टुकड़ोंसे भाल, कपोल, स्तन आदि पर बनाती हैं। पर्याय—पत्रलेखा, पत्रवल्ली, पत्र-लता, पत्राङ्गुली, पत्राङ्गुलि, पत्रभङ्गि, पत्रभङ्गी, पत्रक, पत्रावली। २ पत्रभङ्ग बनानेकी क्रिया।

पत्रभङ्गी (सं० स्त्री०) पत्रभङ्ग देखो।

पत्रभद्र (सं० पु०) एक प्रकारका पौधा।

पत्रमञ्जरी (सं० स्त्री०) पत्राणां मञ्जरी १ पत्रका अग्रभाग, पत्तेका अगला हिस्सा। २ पत्राकार मञ्जरी-युक्त तिलकभेद, एक प्रकारका तिलक जो पत्रयुक्त मञ्जरीके आकारका होता है।

पत्रमाल (सं० पु०) पत्राणां माला यत्र। वेतसवृक्ष, वेंतका पेड़।

पत्रमाला (सं० स्त्री०) पत्राणां माला। पत्रसमूह, पत्तों-की माला।

पत्रमूल (सं० क्ली०) पत्राणां मूलं। पत्रका मूल, पत्ते-की जड़।

पत्रयौवन (सं० क्ली०) पत्राणां यौवनं यत्र। पल्लव, नया पत्ता, कोंपल।

पत्ररचना (सं० स्त्री०) पत्रभङ्ग।

पत्ररथ (सं० पु० स्त्री०) पत्रं पक्षो रथो यानमिव यस्य। पक्षी, चिड़िया।

पत्ररेखा (सं० स्त्री०) पत्ररचना देखो।

पत्रल (सं० क्ली०) १ पतलदुग्ध, पतला दूध। २ द्रुघ्न, पतला दही।

पत्रलता (सं० स्त्री०) पत्राकारा लता यत्र। १ पत्राकार तिलकभेद। २ पत्रप्रधानलता, वह लता जिसमें प्रायः पत्ता ही पत्ता हो।

पत्रलवण (सं० क्ली०) पत्रविशेषेण पक्वं लवणं। सुश्रुतोक्त लवणभेद, एक प्रकारका नमक। यह एरण्ड, मोखा, अड़ूस, करंज, अमिलतास और चीतेके हरे पत्तोंसे निकाला जाता है। इन सब पत्तोंको खूब कूट कर घी या तेलके किसी बरतनमें रखते और ऊपरसे गोबर लीप कर आगमें जलाते हैं। यह नमक वात-रोगोंमें लाभकारक होता है।

पत्रलेखा (सं० स्त्री०) पत्राणां कस्तूरिकादिरचित-पत्राकृतीनां लेखा रचना। पत्रभङ्ग, साटी।

पत्रवर्ण (सं० पु०) मरवर्णवृक्ष।

पत्रवल्लरी (सं० स्त्री०) पत्रयुक्ता वल्लरीव। १ तिलक-भेद। २ पत्रभङ्ग।

पत्रवल्ली (सं० स्त्री०) पत्राणां रचितपत्राकृतीनां वल्ली लतेव। १ पत्रभङ्ग। २ रुद्रजटा। ३ पलाशी लता। ४ पर्णलता। ५ पान।

पत्रवाज (सं० पु०) १ पक्षी, चिड़िया। २ बाण, तीर।

पत्रवाह (सं० पु०) पत्रेण पक्षच्छेदेन उह्यते इति वह-घञ्। १ वाण, तीर। २ पक्षी, चिड़िया। ३ हरकारा, चिट्ठीरसां। (त्रि०) पत्रं लिपिं वहतीति वह-अण्। ४ लिपिवाहक।

पत्रवाहक (सं० पु०) पत्रवहनकारी, पत्र ले जानेवाला, चिट्ठीरसां, हरकारा।

पत्रविशेषक (सं० क्ली०) पत्रमिव विशेषो यत्र कप्। १ तिलक। २ पत्रभङ्ग, साटी।

"अपाचो तिथि संघे तु पत्रे चाश्वत्थपंक्तके ।
कथाह पत्रावली देयं मधुना यवचूर्णकम् ॥"
(कैवरतन्त्र)

पत्रिका (सं० स्त्री०) पत्री एव, स्वार्थे कन्, ततो ह्रस्वः। १ पत्री, चिट्ठी, खत। २ कोई छोटा लेख या लिपि। ३ कोई सामयिक पत्र, समाचारपत्र, अखबार। प्रशस्त पत्रं विद्यते यस्याः, पत्र-ठन्। ४ कटली आदि नव-पत्रिका। ५ कर्पूरभेद एक प्रकारका कपूर।

पत्रिकाख्य (सं० पु०) पत्रिका आख्या यस्य। १ कपूर-भेद, एक प्रकारका कपूर, पानकपूर। २ पत्रिका-नामक।

पत्रिन् (सं० पु०) पत्रं पक्षो विद्यते यस्य। पत्र-इनि। १ वाण, तीर। २ पक्षी, चिड़िया। ३ श्येन, बाज। ४ रथी। ५ पर्वत, पहाड़। ६ वृक्ष, पेड़। ७ ताल, ताड़। ८ श्वेतकिणिहीवृक्ष। ९ गङ्गापत्री। (त्रि०) १० पत्रविशिष्ट, जिसमें पत्ते हों।

पत्रिणी (सं० स्त्री०) पत्रिन् स्त्रियां ङीप्। नवाङ्कुर, पल्लव, कोंपल।

पत्रिवाह (सं० पु०) पत्रवाहक, हरकारा, चिट्ठीरसाँ।

पत्री (सं० स्त्री०) पत्र-स्त्रियां ङीप्। १ लिपि, पत्र, चिट्ठी। २ दमनकवृक्ष, दौनेका पेड़। ३ महासुगन्धित तैल। ४ गङ्गापत्री। ५ दुरालभा। ६ खदिरवृक्ष। ७ तालवृक्ष। ८ जातीपत्री। ९ महाविजपत्र।

पत्री (हिं० स्त्री०) एक प्रकारका गहना जिसे हाथमें पहनते हैं। इसे जहांगीरो भी कहते हैं।

पत्रोपस्कर (सं० पु०) पत्रमेव उपस्कर उपकरणं यस्य। कासमर्दवृक्ष, कसौंदी।

पत्रोर्ण (सं० क्ली०) पत्रजा ऊर्णा साधनत्वेनास्त्यस्य अर्श आदित्वादच्। १ धौतकौषेय, रेशमी कपड़ा। (पु०) पत्रेषु ऊर्णा यस्य। २ श्योनाकवृक्ष।

पत्त्य (सं० पु०) पत्रस्य हितं यत्। श्योनाकवृक्ष।

पत्मन् (सं० पु०) पत भावे मनिन्। १ पतन, नाश। २ पतनसाधन।

पत्वन् (सं० पु०) पतत्वत पत आधारे वनिप्। मार्ग, रास्ता।

पत्सल (सं० क्ली०) पतति गच्छति अस्मिन् पत-सरन् रस्य लश (पतेरश्च लः। उण् ३।७४) पन्था, मार्ग, रास्ता।

पत्सुतस (सं० अव्य०) पत्सु, तस्। पादमें।

पथ (सं० पु०) पथति गच्छति पथ-घञर्थे अधिकरणे-क। १ पन्थ, मार्ग, राह। २ व्यवहार या कार्य आदिकी रीति विधान।

पथ (हिं० पु०) पथ्य, रोगके लिये उपयुक्त हलका आहार।

पथक (सं० पु०) पथे कुशलः, पथ कन्। १ मार्ग कुशल, पथ जानने या बतलानेवाला। २ प्रान्त, मार्ग, रास्ता। ३ कपिलद्राक्षा।

पथकल्पना (सं० स्त्री०) इन्द्रजाल, जादूका खेल।

पथगामी (हिं० पु०) पथिक, रास्ता चलनेवाला।

पथत् (सं० पु०) पथति पथ-शतृ। १ गमनकर्त्ता, वह जो जाता हो। २ पथ, रास्ता, राह।

पथचारी (हिं० पु०) रास्ता चलनेवाला।

पथदर्शक (सं० पु०) राह दिखानेवाला, रास्ता बतलानेवाला।

पथनार (हिं० स्त्री०) १ गोबरके उपले बनाना या थापना, पाथना। २ पीटने या मारनेकी क्रिया।

पथप्रदर्शक (सं० पु०) मार्गदर्शक, रास्ता दिखानेवाला।

पथरकला (हिं० पु०) एक प्रकारकी बन्दूक या कड़ाबीन जो चकमक पत्थरके द्वारा अग्नि उत्पन्न करके चलाई जाती थी, वह बन्दूक जिसकी कल या घोड़ेमें पथरी लगी रहती हो। इस प्रकारकी बन्दूकका व्यवहार पहले होता था, अब नहीं होता है।

पथरचटा (हिं० पु०) १ पाषाणभेद या पखानभेद नामकी ओषधि। २ एक प्रकारकी छोटी मछली जो भारत और लङ्काकी नदियोंमें पाई जाती है। यह मछली एक बालिश्त लम्बी होती है।

पथरना (हिं० क्रि०) औजारोंको पत्थर पर रगड़ कर तेज करना।

पथराना (हिं० क्रि०) १ सूख कर पत्थरकी तरह कड़ा हो जाना। २ नीरस और कठोर हो जाना। ३ स्तब्ध हो जाना, जड़ हो जाना, सजीव न रहना।

पथरिया—मध्यप्रदेशके दमोह जिलान्तर्गत एक ग्राम। यह अक्षा० २३° ५३' उ० और देशा० ७९° १८' पू०के

करती है। वायुके सरल रहनेसे वस्तिदेशमें मूत्रसञ्चारित होता है, इसका विपरीत होनेसे नाना प्रकारके विकार उपस्थित होते हैं। मूत्राघात आदि सबोंकी उत्पत्ति वस्तिदेशसे बतलाई गई है।

(सुश्रुत निदानस्था० ४ अ०)

भावप्रकाशमें लिखा है, कि पथरी रोग चार प्रकारका होता है, वातज, पित्तज, कफज और शुक्रज। इन चार प्रकारकी पथरियोंके मध्य वातजादि त्रिविध श्लेष्माश्रित है। शुक्रज पथरी केवल शुक्रसे होती है। उपयुक्त चिकित्सा नहीं होने पर यह रोग कृतान्तकी तरह प्राणघातक हो जाता है। किसी किसीका कहना है, कि शुक्राश्मरी भी श्लेष्माश्रित होती है।

पथरीका निदान—जब वायु वस्तिस्थित शुक्रके साथ मूत्रको और पित्तके साथ कफको सुखा देती है, तब जो पित्तमें जिस प्रकार गोरोचना उत्पन्न होती है, उसी प्रकार पथरी रोग होता है। सभी प्रकारकी पथरी त्रैदोषिक है। इनमेंसे दोषकी प्रधानताके अनुसार वातजादि भेदसे नामकरण हुआ करता है।

पथरीका पूर्वलक्षण—पथरी होनेसे पहले वस्तिदेशमें आध्मान, वस्तिके निकटस्थ चतुःपार्श्वमें अत्यन्त वेदना, छागमूत्रकी तरह मूत्रमें गन्ध, मूत्रकृच्छ्र, ज्वर और अरुचि होती है।

इसका सामान्य लक्षण—यह रोग उत्पन्न होनेसे नाभि, सेवनी और मूत्राशयके ऊपरी भागमें वेदना होती है। पथरीसे जब मूत्रद्वार बंद हो जाता है तब विच्छिन्न धारामें मूत्र निकलता है। मूत्ररन्ध्रसे पथरीके हट जाने पर बिना क्लेशके गोमेदककी तरह किञ्चित् लोहितवर्ण स्वच्छ मूत्र निकलने लगता है। यदि पथरी सञ्चरणके हेतु मूत्रवहा स्रोतमें क्षत हो जाय, तो रक्तसंयुक्त मूत्र निकलता है और कुन्थन करनेसे अत्यन्त वेदना होती है।

वातोत्पन्न अश्मरीका लक्षण—वातज पथरीमें पीड़ित व्यक्ति आर्त्तनादके साथ दाँत पीसता है और उसके शिश्न तथा नाभिदेशमें पीड़ा होती है। मूत्रत्यागके समय शब्दके साथ मल त्याग होता है और पीछे बुंद बुंदसे मूत्र निकलता है। यह वातज पथरी श्यामवर्ण रूक्ष और कण्टक परिवेष्टित होती है।

पित्तज पथरी रोगमें—मूत्राशयमें दाह और अग्नि द्वारा दग्ध होता है, ऐसा मालूम पड़ता है। यह भिलावेंके बीजके सदृश होती तथा इसका वर्ण रक्त, पीत या कृष्णवर्ण होता है।

श्लेष्माश्मरी रोगमें—रोगीका मूत्राशय शीतल, गुरु और सुई चुभाने सी वेदना होती है। यह पथरी बड़ी, चिकनी, सफेद वा कुछ पिङ्गलवर्ण होती है।

यह तीनों प्रकारकी अश्मरी प्रायः बचपनमें ही उत्पन्न होती है। बचपनमें मूत्राशय छोटा और अल्पमांसविशिष्ट होता है। इसासे शुक्रक्रियाके बाद पथरी सहजमें आकर्षण और ग्रहणकी जा सकती है।

शुक्राश्मरी—शुक्रवेग रोकनेसे वयःप्राप्त व्यक्तियोंको यह रोग होता है। बालकोंके शुक्रवेग धारण करनेसे अहितकी सम्भावना नहीं है। जब कामवेगवशतः स्वस्थानच्युत शुक्र स्खलित न होकर वायु कर्तृक शिश्न और मुष्कद्वयके मध्यगत वस्तिमुखमें धृत और शोषित हो जाता है, तब शुक्राश्मरी होती है। इस शुक्रज पथरीमें मूत्राशयमें वेदना और बहुत कष्टसे मूत्र निकलता है तथा दोनों मुष्क सूज जाते हैं। इसके उत्पन्न होनेसे ही शुक्र गिरने लगता है। शिश्न और मुष्कको दबानेसे पथरी भीतर घुस जाती है।

शर्करा और सिकतारोग पथरीका अवस्थान्तर मात्र है। पथरी जब वायु कर्तृक भिन्न अर्थात् चीनी-कणके सदृश होती, तब उसे शर्करा और इसी प्रकार जब वालुकाकण-सी होती है, तब उसे सिकता कहते हैं। शर्करा और सिकता इन दोनोंमें प्रभेद यह है, कि शर्कराकी अपेक्षा सिकताका रेणुसमूह सूक्ष्म होता है। वायुकर्तृक प्रभिन्न शर्करा और सिकतारोगमें यदि वायु स्वपथगामिनी हो, तो मूत्रके साथ वे रेणु निकल आते हैं और वायुके विपथगामी होनेसे वे निकलने नहीं पाते तथा मूत्रस्रोतके साथ संलग्न होनेसे दुर्बलता, शरीरकी अवसन्नता, कृशता, कुक्षिशूल, अरुचि, पाण्डु, पिपासा, हृद्रोग और वमि आदि उपद्रव होते हैं। पथरीमें यदि रोगीकी नाभि और मुष्कद्वयमें शोथ तथा मूत्ररोध हो जाय, तो रोगीका जीवननाश होता है।

इसकी चिकित्सा—वातजन्य पथरीके पूर्व लक्षण

परिणामशूल जाता रहता है। लौह, हरीतकी, पिप्पली और सोंठ इनका चूर्ण इनके बराबर बराबर भागोंको आध तोला घी और मधुके साथ सेवन करनेसे परिणामशूल बहुत जल्द आराम हो जाता है।

( भावप्र० परिणामशूलचिकित्सा )

पथ्याद्यचूर्ण ( सं० क्ली० ) चूर्णौषधभेद। प्रस्तुत प्रणाली—हरीतकी, कचूर और यवानीका बराबर बराबर भाग ले कर इसे आध तोला तक, उष्ण जल या कांजीके साथ सेवन करनेसे आमवात, शोथ, मन्दाग्नि, प्रतिश्याय, आम, हृद्रोग, स्वरभेद और अरुचि नष्ट होती है।

पथ्यापथ्य ( सं० क्ली० ) पथ्यं रोगिणां हितकरं अपथ्यं अशुभकरं द्वयोः समाहारः। रोगके हित और अहित कारक द्रव्य। रोगमें जो वस्तु हितकर है, उसे पथ्य और जो अहितकर है, उसे अपथ्य कहते हैं। जिस रोगमें जो अपथ्य है, उसका सेवन करनेसे उस रोगकी वृद्धि होती है और जो पथ्य है, उसका सेवन करनेसे वह रोग जाता रहता है। इसका विषय पथ्यापथ्यविनिश्चयमें विस्तार रूपसे लिखा है, पर यहां अत्यन्त संक्षिप्त भावमें दिया जाता है।

नवज्वरमें पथ्य—वमन, अष्टाह लङ्घन, यवागु, स्वेदन, कटु और तिक्तरसका सेवन।

नवज्वरमें अपथ्य—स्नान, विरेचन, सुरतक्रीड़ा, कषाय, व्यायाम, अभ्यञ्जन, दिवानिद्रा, दुग्ध, घृत, वैदल, आमिष, तक्र, सुरा, स्वादु, गुरु और द्रवद्रव्य, अन्न, प्रवात, भ्रमण और क्रोध।

मध्यज्वरमें पथ्य—पुरातन षष्टिक, पुरातनशालि, वार्त्ताकु, शोभाञ्जन, कारवेल्ल, वेत्राग्र, आषाढ़फल, पटोल, कर्कोटक, मूलकपोतिका, मूंग, मसूर, चना और कुलथी आदिका जूस, सोनापाठा, अमृता, वास्तूक, सुपक्व अङ्गूर, कपित्थ, अनार और वैकङ्कत फल, लघु तथा सात्म्य भेषज।

पुराने ज्वरमें पथ्य—विरेचन, छर्दन, अञ्जन, नस्य, धूम, अनुवासन, शिरावेध, संशमन, अभ्यङ्ग, अवगाहन शिशिरोपचार, एण और कुलिङ्ग प्रभृतिका मांस, गाय और बकरीका दूध तथा घी, हरीतकी, पर्वतनिर्झर जल, रेंडीका तेल, लालचन्दन, ज्योत्स्ना और प्रियालिङ्गन।

अतीसाररोगमें पथ्य—वमन, लङ्घन, निद्रा, पुराना चावल, लाजमण्ड, मसूरका जूस, सब प्रकारकी छोटी मछली, शहो, तेल, छागघृत तथा दुग्ध, गोदधि और तक्र, गाय अथवा बकरीके दूध या दहीसे निकाला हुआ मक्खन, नवरम्भापुष्प और फल, मधु जम्बूफल, नीम, शालूक, कपित्थ, मौलसिरी, बिल्व, तिन्दुक, अनार, तिलक, गजपिप्पली, चाङ्गेरी, विजया, अरुणा, आद्र-फल, अफीम, जीरा, गिरिमल्लिका, सब प्रकारके कषाय-रस, दीपन, लघु अन्न और पान।

अतीसारमें अपथ्य—स्वेद, अञ्जन, रुधिरमोक्षण, अम्बुपान, स्नान, व्यवाय, जागरण, धूम, नस्य, अभ्यञ्जन, सब प्रकारके वेगधारण, रूक्ष, असात्म्य भोजन, विरु-द्धान्न, गोधूम, कलाय, जौ, माषयूष, काकमाची (मकोय), निष्पाव, कन्द, मधुशिग्रु, रसाल, पूग, कुष्माण्ड, अलाबु, बदर, गुरु अन्न और पान, ताम्बूल, इक्षु, गुड़, मद्य, अङ्गूर, अन्लवेतसफल, लहसुन, धात्री, दुष्टाम्बु, मस्तु, गन्धवारि, नारियल, स्नेहन, सब प्रकारके पत्रशाक, पुनर्णवा, दुर्वाशाक, लवण और अम्ल।

ग्रहणी रोगमें पथ्य—निद्रा, छर्दन, लङ्घन, पुराना चावल, लाजमण्ड, मसूर तथा मुद्गादिका जूस, निःशेषो-द्धृतसार गव्यदधि, गो वा छागीके दुग्धका नवनीत, बकरीका घी, तिलतैल, सुरा, मत्स्यक, शालूक, मौल-सिरी, अनार, कलका फूल और फल, तरुणबिल्व, लवा (बटेर) और खरगोश आदिके मांसका जूस, सब तरहकी छोटी मछलियां और सर्व कषायरस।

ग्रहणी रोगमें अपथ्य—रक्तस्राव, जागरण, अम्बु-पान, स्नान, वेगविधारण, अञ्जन, स्वेदन, धूमपान, श्रम, विरुद्धभोजन, आतप, गोधूम, निष्पाव, कलाय, जौ, आद्रक, कुष्माण्ड, तुम्बी, कन्द ताम्बूल, इक्षु, बदर, पूग फल, दुग्ध, गुड़, मस्तु, नारिकेल, पुनर्णवा, सब प्रकारके साग, दुष्टाम्बु, अङ्गूर, अम्ल, लवणरस, गुरु अन्न और पान तथा सब प्रकारके यूप।

अर्श रोगमें पथ्य—विरेचन, लेपन, रक्तमोचण, क्षार, अग्निकर्म, शस्त्रकर्म, पुरातनलोहितशालि, जौ, कुलथी, नेवले आदिका मांस, पटोल, घोल, नवनीत, तक्र, सर्षपतैल और वातनाशक अन्नपान।

विरेचन, निद्रा, स्निग्ध और लघु अन्न, लवण, जीर्ण कुलत्थ, गोधूम, शालि और जौ, एणादिमांस, पक्व कपित्थ, लहसुन, पटोल, रुचिमूल, कृष्णतुलसी, मदिरा, उष्णोदक, माक्षिक, सुरभिजल, वातश्लेष्मनाशक, अन्नपान, शीताम्बुसेक, सहसा त्रास, विस्मापन, भय, क्रोध, हर्ष, प्रियोद्वेग, दग्ध और सिक्त मृदाघ्राण तथा नासिका ऊर्ध्व पीड़न।

हिक्कारोगमें अपथ्य -वात, मूत्र, उद्गार और काम इनके सतत् वेगधारण, रज, अनल, आतप, विरुद्धभोजन, विष्टम्भी, विदाही, रुक्ष और कफजनक द्रव्य, निष्पाव, पिष्टक, माष, आनूप, आमिष, दन्तकाष्ठ, वस्ति, मत्स्य, सर्षप, अम्ल, तुम्बी, कन्द, तैल, भ्रष्ट, गुरु और शीतान्नपान।

स्वरभेदमें पथ्य—स्वेद, वस्ति, धूमपान, विरेचक, कवलग्रह, नस्य, भालशिरावेध, जौ, लोहितशालि, हंसाटवी, सुरा, गोरक्षटक, काकमाची, जीवन्ती, कविमूला, अङ्कुर, पथ्या, मातुलङ्ग, लहसुन, लवणार्द्रक, ताम्बूल, मिर्च और घी।

स्वरभेदमें अपथ्य—कच्ची निर्गुण्डी, बकुल, शालुक, जाम्बर, तिन्दुक, कषाय, वमि, स्वप्न और प्रजल्पन।

छर्दि ( सर्दी ) में पथ्य—विरेचन, लङ्घन, स्नान, मूजा, लाजमण्ड, पुरातन षष्टिक, शालि, मुद्ग और कलाय, शीधु, जौ, मधु, सुरा, वेत्राग्र, कुकुम्बक, नारिकेल, हरीतकी, अनार, बीजपुर, जायफल, वास, गुड़, करिकेशर, कस्तूरिका, चन्दन, चन्द्रकिरण, हित और मनःप्रीतिकर, भक्त तथा स्वमनोऽनुकूलरूप, रस, गन्ध, शब्द और स्पर्श।

छर्दि ( सर्दी ) में अपथ्य—नस्य, वस्ति, स्वेद, स्नेहपान, रक्तस्राव, दन्तकाष्ठ, द्रवान्न, भीति, उद्वेग, रम्भा, बिम्बी, कोषवती, मधुक, चिञ्चा, सुञ्जन, सर्षप, देवदाली, व्यायाम, छविका और अञ्जन।

तृष्णामें पथ्य—शोधन, वमन, निद्रा, स्नान, कवलधारण, दीपदग्ध हरिद्रा द्वारा जिह्वाके अधःशिराद्वयका दाह, कोद्रव, शालि, लाजमक्तु, अन्नमण्ड, शर्करा, मूंग, मसूर और चनेका रस, रम्भापुष्प, तैलकूर्च, अङ्कूर, कपित्थ, कोल, मल्लिका, कुष्माण्ड, अनार, धात्री, ककटी जम्बीर, करमर्द, बीजपुर, गोदुग्ध, तिक्त और मधुर द्रव्य, नागकेशर, इलायची, जायफल, पथ्या, कुकुम्बक, टङ्कन, शिशिरानिल, चन्दनार्द्र, प्रियालिङ्गन, रत्नाभरणधारण और हिमानुलेपन।

तृष्णामें अपथ्य—स्नेह, अञ्जन, स्वेद, धूमपान, व्यायाम, नस्य, आतप, दन्तकाष्ठ, गुरुपथ्य, अम्ल, लवण, कषाय, कटु, स्त्री, खराब पानी और तीक्ष्णवस्तु।

मूर्च्छामें पथ्य—सेक, अवगाह, मणि, हार, शीत, व्यजनानिल, शीत तथा सुगन्धयुक्त पान, धारागृह, चन्द्रकिरण, धूम, अञ्जन, नावन, रक्तमोक्ष, दाह, नखान्तपीड़ा, दशनोपदंश, विरेचन, छर्दन, लङ्घन, क्रोध, भय, दुःखकर शय्या, विचित्र और मनोहर कथा, छाया, शतधौत, सर्पिः, तिक्त वस्तु, लाजमण्ड, मूंगका जूस, गव्यपयः, गुड़, पुराना कुष्माण्ड, पटोल, सोहिञ्जन, हरीतकी, अनार, नारियल, मधुकपुष्प, तुषोदक, लघु अन्न, लालचन्दन, कर्पूर-जल, अत्युग्रगन्ध, अद्भुतदर्शन, उत्कट गीत और वाद्य, श्रम, स्मृति तथा चिन्तन।

मुर्च्छामें अपथ्य—ताम्बूल, पत्रशाक, व्यवाय, स्वेदन, कटु, तृष्णा तथा निद्राका वेगरोध और तक्र।

मदात्ययमें पथ्य—संशोधन, संशमन, स्वपन, लङ्घन, श्रम, एणादिका मांस, हृद्य मद्य, पयः, गुड़, पटोल, अनार, धात्री, नारियल, पुरातन सर्पिः, कर्पूर, शिशिरानिल, धारागृह, मित्रसङ्गम, चामराचर, प्रियालिङ्गन, वद्धतगीतवादित्र, शीताम्बु, चन्दन और स्नान।

मदात्ययमें अपथ्य—स्वेद, अञ्जन, धूमपान, दन्तघर्षण और ताम्बूल।

दाहरोगमें पथ्य—शालिधान्य, मूंग, मसूर, चना, जौ, लाजमण्ड, लाजसक्तु, गुड़, शतधौत, घृत, दुग्ध, नवनीत, कुष्माण्ड, ककटी, सोहिञ्जन, पनस, स्वादु, अनार, पटोल, अङ्गुर, धात्रीफल, सब प्रकारके तिक्त सेक, अभ्यङ्ग, अवगाहन, उत्तमशय्या, शीतलकानन, विचित्रकथा, गीत, शिशिर, मीठी बोली, उशीर, चन्दनलेप, शीताम्बु, शिशिरानिल, धारागृह, प्रियास्पर्श, चन्द्रकिरण, स्नान, मणि और मधुररस।

दाहमें अपथ्य—विरुद्ध अन्नपान, क्रोध, वेगधारण, हाथी और घोड़ेकी सवारी, पन्था, क्षार, पित्तकर द्रव्य,

गुग्गुल, भिलावाँ, पका ताड़, खदिर, चित्रक, नागपुष्प, गाय, गदही, ऊँटनी, घोड़ी और भैंसका मूत्र, कस्तूरिका, गन्धसार, तिक्त, वस्तु और चारकर्म।

कुष्ठरोगमें अपथ्य—पापकर्म, कृतघ्नभाव, गुरुनिन्दा, गुरुधर्षण, विरुद्ध पानाशन, दिवानिद्रा, चण्डांशुताप, विषमाशन, स्वेद, मैथुन, वेगरोध, इक्षु, व्यायाम, अम्ल, तिल, माष, द्रव, गुरु और नवान्न भोजन, विदाही, विष्टम्भीमूलक, आनूप, मांस, दधि, दुग्ध, मद्य और गुड़।

मुखरोगमें पथ्य—स्वेद, विरेक, वमन, गण्डूष, प्रतिसारण, कवल, रक्तमोक्षण नस्य, धूम, शस्त्र और अग्नि-कर्म, तृणधान्य, जौ, मूंग, कुलथी, जाङ्गलरस, पटोल, बालमूलक, कर्पूरनीर, ताम्बूल तप्ताम्बु, खदिर घृत, कटु और तिक्त।

मुखरोगमें अपथ्य—दन्तकाष्ठ, स्नान, अम्ल, मत्स्य, आनूपमांस, दधि, क्षीर, गुड, माष, रुक्षान्न, कठिनाशन, अधोमुख शयन, गुरु, अभिष्यन्दकारक और दिवानिद्रा।

कर्णरोगमें पथ्य—स्वेद, विरेक, वमन, नस्य, धूम, शिराविधन, गेहूं, शालि, मूंग, जौ, हरिणादि, ब्रह्मचर्या और अभाषण।

कर्णरोगमें अपथ्य—विरुद्धान्नपान, वेगविरोध, प्रजल्पन, दन्तकाष्ठ, शिरस्नान, व्यवाय, श्लेष्मन, गुरु द्रव्य, कण्डूयन और तुषार।

नासारोगमें पथ्य—निर्वात-निलयस्थिति, प्रगाढ़ोष्णीय धारण, गण्डूष, लङ्घन, नस्य, धूम, मर्दी, शिरावेध, कटुवर्गका नासारन्ध्र हो कर तीन बार प्रवेशन स्वेद, स्नेह, शिरोभङ्ग, पुरातन यव और शालि, कुलथी और मूंगका जूस, कटु, अम्ल, लवण, स्निग्ध, उष्ण और लघु भोजन।

नासारोगमें अपथ्य—विरुद्धान्न, दिवानिद्रा, अभिष्यन्दी, गुरु स्नान, क्रोध, शकृत्, मूत्र, अश्रुजलका वेगधारण, शोक, द्रव और भूशय्या।

नेत्ररोगमें पथ्य—पादप्रक्षालन, लङ्घन, अञ्जन, स्वेद, विरेक, प्रतिसारण, पूरण, नस्य, रक्तमोक्षण, शस्त्रक्रिया, लेपन, आज्यपान, सेक, मनोनिर्वृति, पादाभ्यङ्ग, मूंग, जौ, लोहित धान्य, कुलथी, रस, प्याज, लहसुन, पटोल, वार्त्ताकु, सोभिञ्जन, नवमूलक, पुनर्नवा, काकमाची, अङ्गूर, चन्दन, तिक्त और लघु।

नेत्ररोगमें अपथ्य—क्रोध, शोक, मैथुन, अश्रु, वायु, विष्ठा, मूत्र, निद्रा और वमि आदिका वेगधारण, सूक्ष्मदर्शन दन्तविघर्षण, स्नान, निशाभोजन, आतप, प्रजल्पन, छर्दन, अम्बुपान, मधूक, पुष्प, दधि, पत्रशाक, पिण्याक, मत्स्य, सुरा, अजाङ्गल-मांस, ताम्बूल, अम्ल, लवण, विदाही, तीक्ष्ण, कटु, उष्ण और गुरु अन्नपान।

शिरोरोगमें पथ्य—स्वेद, नस्य, धूमपान, विरेक, लेप, छर्दि, लङ्घन, शीर्षबस्ति, शालि, दुग्ध, पटोल, अङ्गूर, वास्तूक, आम्र धात्री अनार, मातुलुङ्ग, तैल, तक्र, नारियल, कुष्ठ, भृङ्गराज, मोथा, उशीर और गन्धसार।

शिरोरोगमें अपथ्य—अश्रु, जृम्भ, मूत्र, वाष्प, निद्रा, विष्ठा आदिका वेगधारण, अञ्जन, खराब पानी, विरुद्धान्न, दन्तकाष्ठ और दिवानिद्रा।

गर्भिणीका पथ्य—शालि, षष्टिक, मूंग, गेहूं, लाजशक्तु, नवनीत, घी, क्षीर, मधु, शर्करा, पनस, कदली, धात्री, अङ्गूर, अम्ल, स्वादु, शीतल, कस्तूरी, चन्दन, माला, कर्पूर, अनुलेपन, चन्द्रिका, स्नान, अभ्यङ्ग, मृदुशय्या, हिमानिल, सन्तर्पण, प्रियवाद, मनोरमविहार और भोजन।

गर्भिणीका अपथ्य—स्वेद, वमन, क्षार, कलह, विषमाशन, नक्तसञ्चार, चौर्य, अप्रियदर्शन, अति व्यवाय, आयास, भार, अकाल जागरण, स्वप्न, शोक, क्रोध, भय, उद्वेग, मद्य, वेगविधारण, उपवास, अध्वगमन, तीक्ष्ण उष्ण, गुरु और विष्टम्भिभोजन, नग्न, निरशन, मद्य, आमिष, उत्तानशयन और स्त्रियोंको अनीप्सित वस्तु।

प्रसूता स्त्रीका पथ्य—लङ्घन, मृदुस्वेद, विशोधन, अभ्यञ्जन, तैलपान, कटु, तिक्त, उष्ण, सेवन, दीपन, पाचन, मद्य, कुलथी, लहसुन, वार्त्ताकु, बालमूलक, पटोल, ताम्बूल, अनार, ७ दिनके बाद किञ्चित् बृंहण और १२ दिन बाद आमिष

प्रसूतिका अपथ्य—श्रम, नस्य, रुक्ष, मैथुन,

चन्द्रसेवा, पिण्डालुक, स्वादु, गुरुदक्ष और अम्ल, पिष्टक, दधि, क्षीर तथा घृत।

ग्रीष्मऋतुमें पथ्य—चन्दन, शीतवात, छाया, अम्बु, कक्षाशयन, प्रसून और प्रियभोजन।

ग्रीष्म ऋतुमें अपथ्य—कटु, तिक्त, उष्ण, क्षार, अम्ल, रौद्र, भ्रमण, अग्निसेवा, उन्निद्रता, भास्कर-तप्त तोयस्नान, अतिपान, दधि, तक्र और तैल।

वर्षामें पथ्य—लवण, अम्ल, मिष्ट, सार, प्रिय, स्निग्ध, गुरु, उष्ण, वन्य, अभ्यङ्ग, उद्वर्त्तन, अग्निसेवा, तत्तावपान और दधि।

वर्षामें अपथ्य—पूर्व पवन, दृष्टि, घर्म, हिम, श्रम, नदीतीर, दिवानिद्रा, रुक्ष और नित्य मैथुन।

शरत्कालमें पथ्य—शीतरसाम्बुपान, तरुच्छाया, चन्दन, इन्दुसेवा, गुड़, मूंग, मसुर, गायका दूध, ईख और शाल्योदन।

शरत्कालमें अपथ्य—लवण, अम्ल, तीक्ष्ण, कटु, पिष्ट, अतसी, विदाही, सुरा, नाल, दधि, तक्र, तैल, क्रोध, उपवास, आतप और मैथुन।

हिमऋतुमें पथ्य—तप्तजल, उपनाह, पयः, मद्यपान, घृत, स्त्रीसेवा, वह्निसेवा, गुरु और यथेष्ट भोजन।

हिमऋतुमें अपथ्य—दिवानिद्रा, कुभोजन, अमोजन, लङ्घन, पुरातनान्न, लघुपाकी द्रव्य, शैत्य और शीत जलावगाहन।

शिशिरमें पथ्य—स्त्री और वह्निसेवा, मत्स्य, अज-मांस, दधि, दुग्ध और घृत।

शिशिरमें अपथ्य—तीक्ष्ण, उष्ण, कटु, अम्ल, कषाय और तिक्त, सामुद्रक, आर्द्रभोजन, दिवानिद्रा, चन्दन, चन्द्रसेवा, ठंढे पानीसे स्नान आदि। (पथ्यापथ्यविनिश्चय)

अर्श, भगन्दर, उपदंश, शुक्रदोष, विसर्प, विस्फोट, मसूर, क्षुद्ररोग आदि रोगोंका इसी प्रकार पथ्यापथ्य लिखा है। विस्तारके भयसे यहां उन सब रोगोंका विषय नहीं लिखा गया।

जो सब वस्तु हितजनक हैं, वह पथ्य और जो अहितकर हैं, वह अपथ्य है। पथ्यापथ्यका विचार करके और ऋतु विशेषमें जो हितजनक है, उसे सेवन करनेसे शरीर सुस्थ और सबल रहता है।

पथ्यावक्त्र (सं० क्लो०) मात्रावृत्त भेद। इसके प्रतिपादमें आठ आठ अक्षर होते हैं।

इसके प्रथम चरणमें १,३,५,७वां वर्ण गुरु और शेष वर्ण लघु; द्वितीय चरणमें १,२,६,८ वां गुरु और अन्यवर्ण लघु; तृतीय चरणमें १,२,३,६,७,८ वां वर्ण गुरु और अन्य वर्ण लघु; चतुर्थ चरणमें १,२,३,६,८वां वर्ण गुरु और अन्यवर्ण लघु होते हैं।

पद् (सं० पु०) पद्यते गच्छत्यनेन पद्-क्विप्। १ पाद, चरण। कोई कोई कहते हैं कि पद् शब्द नहीं है, पाद शब्द है, पर यहां पाद शब्दको जगह पद् आदेश हो कर 'पद्' ऐसा शब्द हुआ है, लेकिन यह सङ्गत नहीं है।

पद (सं० क्लो०) पद घञ् (नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यचः। पा ३।१।१३४) १ व्यवसाय, काम। २ त्राण, रक्षा। ३ स्थान, जगह। ४ चिह्न, निशान। ५ पाद, पैर, पांव। ६ वस्तु, चीज। ७ शब्द, आवाज। ८ प्रदेश। ९ पादचिह्न, पैरका निशान। १० श्लोकका पाद, श्लोक या किसी छन्दका चतुर्थांश। ११ किरण। १२ पुराणानुसार दानके लिये जूते, छाते, कपड़े, अंगूठी, कमण्डलु, आसन, बरतन और भोजनका समूह, जैसे ५ ब्राह्मणोंको पददान मिला है। १३ छः अङ्गुलका एक पद। १४ ऋक् वा यजुर्वेदका पद-पाठ। १५ सुप्‌तिङन्तचय वाक्य, जिस वाक्यके अन्तमें सुप और तिङ् विभक्ति रहती है, उसे पद कहते हैं।

यह पद तीन प्रकारका है—वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्य। अभिधा शक्ति द्वारा अर्थबोध होनेसे वाच्यपद, लक्षणा द्वारा अर्थबोध होनेसे लक्ष्य पद और व्यञ्जना द्वारा अर्थावगति होनेसे व्यङ्ग्यपद होता है। योग्यता, आकाङ्क्षा और आसत्तियुक्त पदसमूह वाक्य कहलाता है। वाक्योच्चय ही महावाक्य है।

विभक्तियुक्त शब्द और धातुको पद कहते हैं। पद ही वाक्यमें व्यवहृत होता है, शब्द और धातुका व्यवहार नहीं होता। पद दो प्रकारका है, नाम और क्रिया। शब्द और धातुके उत्तर जब प्रत्यय लगता है, तब उसे पद और धातुको प्रत्ययान्त कहते हैं। प्रत्ययान्त होने पर भी वे शब्द वा धातु ही रहते हैं। तदुत्तर विभक्तियोग

यथार्थ ज्ञान प्रमा और अयथार्थ ज्ञान अप्रमापदवाच्य है। निश्चय और संशयके भेदसे भी ज्ञानको दो भागोंमें विभक्त कर सकते हैं। संशय नाना कारणोंसे हुआ करता है। सुख और दुःख यथाक्रम धर्म और अधर्म द्वारा उत्पन्न होता है। सुख सभी प्राणियोंका अभिप्रेत है और दुःख अनभिप्रेत। आनन्द भी नमस्कारादिके भेदसे सुख और कोशादि दुःख नाना प्रकारका है। अभिलाष को ही इच्छा कहते हैं। सुख और दुःखाभावमें जो इच्छा है, वह उन सब पदार्थोंका ज्ञान होनेसे होती है। जिस विषयसे दुःख होनेकी सम्भावना रहती है, उस विषयमें द्वेष उत्पन्न होता है और यदि उस विषयसे किसी प्रकारकी इष्टसिद्धिकी सम्भावना न रहे, तो भी द्वेष उपजता है। यत्न तीन प्रकारका है—प्रवृत्ति, निवृत्ति और जीवनयोनि। जिस विषयमें जिसकी चिकीर्षा रहती है। उस विषयमें उसकी प्रवृत्ति होती है और जिसे जिस विषयमें द्वेष रहता है, वह उस विषयसे निवृत्त होता है। इसीसे प्रवृत्ति और निवृत्तिका यथाक्रम चिकीर्षा और द्वेष कारण है। जिस यत्नके रहनेसे प्राणी जीवित रहता है, उसे जीवनयोनियत्न कहते हैं। जीवनयोनियत्न नहीं रहनेसे प्राणी क्षण काल भी जीवित नहीं रह सकता। इसी यत्न द्वारा प्राणियोंके श्वास प्रश्वासादि निर्वाहित होते हैं। गुरुत्व पतनका कारण है। जिसमें गुरुत्व नहीं है, वह पतित नहीं होता, जैसे तेजः प्रभृति। द्रवत्व क्षरणका हेतु है, यह स्वाभाविक और नैमित्तिकके भेदसे दो प्रकारका है। जलका द्रवत्व स्वाभाविक और पृथिव्यादिका द्रवत्व निमित्ताधीन हुआ करता है। जलीय जिस गुणका सद्भाव होता है और जिसके द्वारा सक्तु प्रभृति चूर्ण वस्तु पिण्डीकृत होती है, उसे स्नेह कहते हैं। स्नेह उत्कृष्ट और अपकृष्टके भेदसे दो प्रकारका है। उत्कृष्ट स्नेह अग्निज्वलनका और अपकृष्ट स्नेह अग्नि निर्वापका कारण है। यथा—तैलान्तर्वर्त्ती जलीय भागका उत्कृष्ट स्नेह रहनेसे उसके द्वारा अग्नि प्रज्वलित होता है और अन्यान्य जलका अपकृष्ट स्नेह रहनेसे उसके द्वारा अग्नि निर्वापित होती है। संस्कार तीन प्रकारका है, वेग, स्थितिस्थापक और भावना। योग क्रियादि द्वारा उत्पन्न हुआ करता है। अदृष्ट धर्म और अधर्म है तथा शुभादृष्ट पुण्यादि पदवाच्य है। यह गङ्गास्नान और यागादि द्वारा उत्पन्न होता है। पापकर्मसे अशुभादृष्ट होता है। शब्द दो प्रकारका है, ध्वनि और वर्ण। मृदङ्गादि द्वारा जो शब्द उत्पन्न होता है, उसे ध्वनि और कण्ठताल्वादिसे जो शब्द उत्पन्न होता है, उसे वर्ण कहते हैं। गुण पदार्थ द्रव्यमात्रमें रहता है और क्रियामें नहीं। ये २४ गुण क्षिति प्रभृति द्रव्य पदार्थ है।

कर्म—क्रियाको कर्म कहते हैं। यह कर्म पदार्थ उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण और गमनके भेदसे पांच प्रकारका है। ऊर्ध्वक्षेपको उत्क्षेपण, विस्तृत वस्तुओंके सङ्कोच करनेको आकुञ्चन और सङ्कुचित वस्तुओंके विस्तार करनेको प्रसारण कहते हैं। भ्रमण, ऊर्ध्वज्वलन, तिर्य्यग्गमन आदिके गमनमें ही अन्तर्भाव होता, यह स्वतन्त्र क्रिया नहीं है। पृथिवी, जल, तेज, वायु और मन इन पांच द्रव्योंमें क्रिया रहती है।

जाति पदार्थ नित्य है और अनेक वस्तुओंमें रहता है। जैसे घटत्व जाति सभी घटमें है। पर और अपरके भेदसे जाति दो प्रकारकी है। जो जाति अधिक स्थानमें रहती है, उसे परजाति और जो अल्पदेशमें रहती है, उसे अपर जाति कहते हैं। सत्तानामक जाति द्रव्य, गुण और कर्म इन तीनोंमें है, इसीसे उसका परजाति नाम पड़ा है। घटत्व और गोत्व आदि जो जाति है, वह अपर जाति है।

विशेष पदार्थ नित्य है, आकाश और परमाणु आदि एक एक नित्य द्रव्यमें एक एक विशेष पदार्थ है। यदि विशेष पदार्थ न रहता, तो कभी भी परमाणुओंकी परस्पर विभिन्नरूपताका निश्चय नहीं किया जा सकता। जिस प्रकार अवयवी वस्तुद्वयके परस्परकी अवयवगत विभिन्नता देख कर विभिन्नरूपताका निश्चय किया जाता है, उसी प्रकार परमाणु आदिके जब अवयव नहीं है, तब किस प्रकार उनकी विभिन्नताका निश्चय किया जा सकता? किन्तु विशेष पदार्थ स्वीकार करनेसे इस प्रकारका सन्देह नहीं रहता। कारण वैसा होनेसे इस

परमाणुमें जो विशेष है वह अन्य परमाणुमें नहीं है अतः यह परमाणु अन्य परमाणुसे भिन्न है और अन्य परमाणुमें जो विशेष है वह अपर परमाणुमें नहीं है। इस कारण अन्य परमाणु अपर परमाणुसे पृथक् है। इसी रीतिसे जितने परमाणु हैं सबोंको पर स्पर विभिन्नता निरूपित होती है।

समवाय—द्रव्यके साथ गुण और कर्मका द्रव्य, गुण और कर्मके साथ जातिका, नित्य द्रव्यके साथ विशेष पदार्थका और अवयवके साथ अवयवीका जो सम्बन्ध है उसे समवाय कहते हैं।

यही षट् पदार्थ है। इसके अलावा अभावपदार्थ को ले कर सप्तपदार्थ कल्पित हुआ है। अभाव दो प्रकारका है, संसर्गाभाव और अन्योन्याभाव। घटसे पुस्तक भिन्न है, पुस्तक घट नहीं है, जो वस्तुओंमें घटका भेद है इत्यादि स्थलमें जो अभाव प्रतीयमान होता है, उसे संसर्गाभाव कहते हैं। अत्यन्ताभाव ध्वंसाभाव और प्रागभावके भेदसे संसर्गाभाव तीन प्रकारका है। जिस वस्तुकी जिससे उत्पत्ति होगी, उस वस्तुका उसमें पहले जो अभाव रहता है, उसे प्रागभाव कहते हैं। प्रागभावकी उत्पत्ति नहीं है, किन्तु विनाश है। विनाश को ध्वंस कहते हैं। नित्य संसर्गाभावका ही अत्यन्ता भाव है।

गौतमने षोड़श पदार्थ स्वीकार किये हैं। यथा—प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन दृष्टान्त सिद्धान्त, अवयव, तर्क निर्णय वाद जल्प, वितण्डा, हेत्वा भास, छल, जाति और निग्रहस्थान। गौतमके मतसे इनके अलावा और कोई पदार्थ नहीं है। जितने पदार्थ हैं वे सभी इन्हीं षोड़शके अन्तर्गत किये गये हैं। परवर्ती नैयायिकोंने कणाद और गौतमके मतको ले साम कर सात पदार्थ स्थिर किये हैं।

न्याय और वैशेषिकदर्शन शब्द देखो।

रामानुजने अपने दर्शनमें तीन प्रकारका पदार्थ बतलाया है, चित् अचित् और ईश्वर। चित् जीवपद वाच्य है। भोक्ता, असंकुचित, अपरिच्छिन्न, निर्मल ज्ञानस्वरूप और नित्य है; अनादिकर्मरूप अविद्यावेष्टित भगवदाराधना और तत्पदप्राप्त्यादि जीवका स्वभाव। केशाग्रको सौ भागोंमें विभक्त कर पुनः उसे सौ भाग करनेसे जितना सूक्ष्म होता है जीव उतना ही सूक्ष्म है।

अचित् भोग्य और दृश्य पदार्थ है अचेतन स्वरूप जड़ात्मक, जगत् और भोग्यत्वविकारास्पदत्वादि स्वभाव वाले हैं। यह अचित् पदार्थ तीन प्रकारका है—भोग्य, भोगोपकरण और भोगायतन। जिसका भोग किया जाता है उसे भोग्य; जिसके द्वारा भोग किया जाता है, उसे भोगोपकरण और जिसमें भोग किया जाता है उसे भोगायतन कहते हैं।

ईश्वर सबोंके नियामक तथा परिच्छेदशून्य हैं। वे जगत्के कर्ता हैं, उपादान हैं, सबोंके अन्तर्यामी हैं और अपरिच्छिन्न ज्ञान, ऐश्वर्य तथा वीर्यादि सम्पन्न हैं। चित् और अचित् उसी प्रभु अर्थात् ईश्वरके शरीर स्वरूप हैं। पुरुषोत्तम वासुदेव आदि इन्हींकी संज्ञाएं हैं। इस दर्शनके मतसे पूर्वोक्त तीन पदार्थोंके अतिरिक्त और कोई भी पदार्थ नहीं है।

शैवदर्शनके मतसे भी पदार्थ तीन प्रकारका है, पति, पशु और पाश। पतिपदार्थ भगवान् शिव हैं और पशुपदार्थ जीवात्मा। पाशपदार्थ मल, कर्म, माया और रोधशक्तिके भेदसे चार प्रकारका है। आत्माकी स्वाभाविक शक्तिको मल, धर्माधर्मको कर्म, प्रलयावस्थामें सभी पदार्थ जिसमें लीन हो जाते हैं और सृष्टिकालमें जिससे उत्पन्न होते हैं उसे माया कहते हैं। इसी पाशसमूहको बन्ध कहते हैं।

चार्वाकके मतमें पदार्थ या तत्त्वके विषयमें अनेक मतभेद हैं। किसीके मतसे तत्त्व दो हैं, जीव और अजीव। जीव बोधात्मक है और अजीव अबोधात्मक। किसीके मतसे पञ्चतत्त्व, किसीके मतसे सप्ततत्त्व और किसीके मतसे नवतत्त्व स्वीकृत हुआ है।

सांख्यदर्शनके मतसे—प्रकृति, प्रकृतिविकृति, विकृति और अनुभय ये चार प्रकारके पदार्थ हैं। मूल प्रकृति और महदादि प्रकृति, षोड़शविकृति तथा अनुभय पुरुष है। सांख्यके मतसे इसके अलावा और कोई पदार्थ नहीं है। पातञ्जलदर्शनमें भी ये सब पदार्थ हैं और इनके अतिरिक्त ईश्वर पृथक् पदार्थ माने गये हैं।

पद्मिनीके चचा गोरेने और उनके बारह वर्षके भतीजे बादलने असामान्य वीरता दिखलाई थी।

पठानके बार बार आक्रमणसे ही चित्तौर ध्वंस-प्राय होता गया। एक एक राजपूतवीर बहुसंख्यक यवनसेनाको मार कर समरशायी होते गये। क्रमशः भीमसिंहको मालूम हो गया कि वे अब प्राणप्रियतमा पद्मिनी और चिरसुखके आवास चित्तौरनगरकी रक्षा किसी हालतसे नहीं कर सकते। उन्होंने फिर स्वप्नमें देखा, कि चित्तौरकी अधिष्ठात्रीदेवी नितान्त क्षुधातुर हो बारह राजपूतोंका शोणित चाहती हैं। तदनुसार एक एक कर ग्यारह राजपूतोंने जन्मभूमिके लिए रणस्थलमें आत्मोत्सर्ग किया। अब भीमसिंह स्थिर न रह सके। राजवंशका पिण्डलोप होनेकी आशङ्कासे अन्तमें वे स्वयं आत्मोत्सर्ग करनेको अग्रसर हुए। राजपूत महिलागण जहरव्रतका अनुष्ठान करनेके लिये अग्रसर हुईं। राजस्थानको प्रफुल्लकमलिनी पद्मिनीने सदाके लिये पतिचरणको चूमती हुई ज्वलन्त चितामें देह विसर्जन करके निर्मल सतीत्वरत्न और राजपूतकुल गौरवकी रक्षा की। राजपूत-महिलाओंने भी पद्मिनीका अनुमरण किया। भीमसिंह भी निश्चिन्त मनसे सैकड़ों वैरिहृदयको विदीर्ण कर आत्मीय स्वजनोंके साथ अनन्तशय्या पर सो रहे। चित्तौर वीरशून्य हुआ और अलाउद्दीनके हाथ लगा। किन्तु जिस पद्मिनीके लिए अलाउद्दीन इतने दिनोंसे लालायित थे, जिस पद्मिनीके लिए कितनी खून-खराबी हुई, वह पद्मिनी अलाउद्दीनके हाथ न लगी। जहां पद्मिनीने अपना शरीर विसर्जन किया था, उस स्थानको अलाउद्दीनने जा कर देखा, कि उस समय भी तमसाच्छन्न गह्वरसे धूमराशि निकल रही थी। तभीसे वह गह्वर एक पवित्र स्थानमें गिना जा रहा है।

पद्मिनीकण्टक (सं० पु०) पद्मिनीकण्टक इव आकृतिर्विद्यते यस्य। क्षुद्ररोगविशेष भावप्रकाशमें लिखा है—जिस रोगमें गोलाकार पाण्डुवर्ण कण्डुयुक्त अथच पद्मनालके कांटेकी तरह कण्टक द्वारा परिवृत मण्डल उदित होता है, उसे पद्मिनीकण्टक कहते हैं। इस रोगमें नीमके काढेसे वमन और नीम द्वारा घृत पाक कर मधुके साथ उसका सेवन विधेय है। घृतकी प्रस्तुत प्रणाली—गव्यघृत ४ सेर; कल्कार्थ निम्बपत्र और अमलतासपत्र दोनों मिला कर ८१ सेर, निम्बपत्रका क्वाथ ३६ सेर। यथानियम इस घृतका पाक कर ८ तोला परिमाणमें सेवन करनेसे ही पद्मिनीकण्टक रोग आराम हो जाता है। (भावप्र० क्षुद्ररोगा०)

सुश्रुतके मतमें पद्मके कण्टककी तरह गोलाकार और उसका मण्डल पाण्डुवर्ण, ऐसे व्रणको पद्मिनीकण्टक कहते हैं। यह वायु और कफ द्वारा उत्पन्न होता है।

पद्मिनीकान्त (सं० पु०) पद्मिन्याः कान्तः। सूर्य।

पद्मिनीवल्लभ (सं० पु०) पद्मिन्याः वल्लभः। सूर्य।

पद्मी (हिं० पु०) १ पद्मयुक्तदेश। २ पद्मधारी, विष्णु। ३ पद्मसमूह। ४ बौद्धोंके अनुसार एक लोकका नाम। ५ उक्त लोकमें रहनेवाले एक बुद्धका नाम जिनका अवतार अभी इस संसारमें होनेको है। ६ गज, हाथी।

पद्मेश—एक हिन्दीकवि। सम्वत् १८०३में इनका जन्म हुआ था। इनकी कविता सुन्दर होती थी।

पद्मेशय (सं० पु०) पद्मे शेते शी-अच्। (अधिकरणे शेते। पा ३।२।१५,शयवासवासिष्विति पा ६।३।१८ इति अलुक्।) विष्णु।

पद्मोत्तम (सं० पु०) कुसुम्भपुष्पवृक्ष, कुसुम फूलका पेड़।

पद्मोत्तर (सं० पु०) पद्मादुत्तरः, वर्णतो श्रेष्ठः। १ कुसुम्भ, कुसुम। २ कुसुम्भबीज, कुसुमका बीया। ३ एक बुद्धका नाम।

पद्मोत्तरात्मज (सं० पु०) पद्मोत्तरस्य आत्मजः पुत्रः जिन-चक्रवर्त्तिविशेष।

पद्मोद्भव (सं० पु०) पद्मं उद्भव उत्पत्तिस्थानस्य। ब्रह्मा।

पद्मोद्भवा (सं० स्त्री०) पद्मोद्भव टाप्। मनसादेवी।

पद्य (सं० क्ली०) १ जातिविशेष (सह्याद्रि ३।५।१८)। पदं चरणमर्हतीति पद-यत्। २ कविकृति, श्लोक। ३ श्रुति-मधुर शब्दविन्यासमें रचित कविता वा काव्य। तुलसीदासके रामायण तथा महाभारत आदि ग्रन्थोंकी जो भाषा है, वह पद्यमें ही लिखी गई है। हम लोग जिस भाषामें हमेशा बोल-चाल किया करते हैं, वह गद्य है। विशेष विवरण गद्य शब्दमें देखो।

पादलक्षणरहित पदसमूहको गद्य कहते हैं। किन्तु पादलक्षणयुक्त छन्दमात्र समन्वित पादसन्निवेश पद्य कहलाता है। काव्य देखो।

ज्यीति। उण् २।१३। १ ग्राम। २ ग्रामसमूह। ३ भूलोक, ४ देशभेद।

पद्य (सं० पु०) पद्‌ रथ इव गम्य। पदगामी, पादचारी।

पद्द (सं० पु०) पद्यते गम्यतेऽस्मिन्ननेन वा पद गतौ (सर्वनिघृष्वरिष्वेति। उण् १।१५३) इति निपातनात् सिद्धं। १ भूलोक। २ रथ। ३ पन्थ।

पद्दन् (सं० पु०) पद्यते गम्यते यत्र पद गतौ वनिप् (स्नामदिपद्यर्तीति उण् ४।११२) पन्था, राह।

पधरना (हिं० क्रि०) किसी बड़े, प्रतिष्ठित या पूज्यका आगमन।

पधराना (हिं० क्रि०) १ आदर पूर्वक ले जाना। २ किसीको आदरपूर्वक ले जा कर बैठानेकी क्रिया या भाव, पधारनेकी क्रिया।

पधारना (हिं० क्रि०) १ गमन करना, जाना, चला जाना। २ आ पहुंचा। ३ गमन करना, चलना। ४ आदरपूर्वक बैठाना, प्रतिष्ठित करना। इस शब्दका प्रयोग केवल बड़े या प्रतिष्ठितके आने अथवा जानेके सम्बन्धमें आदरार्थ होता है।

पनंग (हिं० पु०) सर्प, साँप।

पन (हिं० पु०) १ प्रतिज्ञा, संकल्प, प्रण। २ आयुके चार भागोंमेंसे एक। साधारणतः लोग आयुके चार भाग अथवा अवस्थाएं मानते हैं, पहली बाल्यावस्था, दूसरी युवावस्था, तीसरी प्रौढ़ावस्था और चौथी वृद्धावस्था।

पनकटा (हिं० पु०) वह मनुष्य जो खेतोंमें इधर उधर पानी ले जाता या सींचता है।

पनकपड़ा (हिं० पु०) वह गीला कपड़ा जो शरीरके किसी अंग पर चोट लगने या कटने या छिलने आदि पर बांधा जाता है।

पनकाल (हिं० पु०) अति वर्षाके कारण अकाल।

पनकुकड़ी (हिं० स्त्री०) पनकौवा देखो।

पनकुट्टी (हिं० स्त्री०) वह छोटा खरल जिसमें प्रायः वृद्ध या टूटे हुए दांतवाले लोग खानेके लिये पान कूटते हैं।

पनकौवा (हिं० पु०) एक प्रकारका जलपक्षी, जलकौवा।

पनखट (हिं० पु०) जुलाहोंको वह लचीली धुनकी जिस पर उसके सामने बुना हुआ कपड़ा फैला रहता है।

पनगाचा (हिं० पु०) पानीसे भरा या सींचा हुआ खेत।

पनगोटी (हिं० स्त्री०) गोटिका गोटला।

पनघट (हिं० पु०) पानी भरनेका घाट, वह घाट जहां से लोग पानी भरते हैं।

पनच (हिं० स्त्री०) प्रत्यंचा, धनुषकी डोरी।

पनचक्की (हिं० स्त्री०) एक प्रकारको चक्की जो पानीके जोरसे चलती है। नदी या नहर आदिके किनारे जहां पानीका वेग कुछ अधिक होता है उसी जगह लोग कोई चक्की या दूसरी कल लगा देते हैं। उस चक्की या कलका सम्बन्ध एक ऐसे बड़े चक्करके साथ होता है जो बहते हुए जलमें प्रायः आधा डूबा रहता है। जब बहावके कारण वह चक्कर घूमता है, तब उसके साथ सम्बन्ध रहनेके कारण वह चक्की या कल चलने लगती है। सभी काम पानीके बहावके द्वारा ही होता है।

पनचो (हिं० स्त्री०) गेड़ीके खेलमें खेलनेके लिये पतली लकड़ी या गेड़ी।

पनचोरा (हिं० पु०) वह बरतन जिसका पेट चौड़ा और मुंह बहुत छोटा हो।

पनडुब्बा (हिं० पु०) १ वह जो पानीमें गोता लगाता हो, गोताखोर। ये लोग प्रायः कूएं या तालाबमें गोता लगा कर गिरी हुई चीज ढूंढ़ते अथवा समुद्र आदिमें गोते लगा कर सीप और मोती आदि निकालते हैं। २ पानीमें गोता लगा कर मछलियां पकड़नेवाली चिड़िया। ३ जलाशयोंमें रहनेवाला एक प्रकारका कल्पित भूत। इसके विषयमें लोगोंका विश्वास है, कि वह नहानेवाले मनुष्योंको पकड़ कर डुबा देता है। ४ मुरगाबी।

पनडुब्बी (हिं० स्त्री०) १ पानीमें डुबकी मार कर मछलियां पकड़नेवाली चिड़िया। २ पानीके अन्दर डूब कर चलनेवाली एक प्रकारकी नाव। इसका आविष्कार अभी हालमें पाश्चात्य देशोंमें हुआ है, सब मेरिन। ३ मुरगाबी।

पनपना (हिं० क्रि०) १ पुनः अङ्कुरित या पल्लवित होना, पानी मिलनेके कारण फिरसे हरा हो जाना। २ रोगमुक्त होनेके उपरांत स्वस्थ तथा हृष्ट पुष्ट होना।

पनरौती—दक्षिण आर्काटका एक नगर और रेलष्टेशन। यह अक्षा० ११° ४६' ४०" उ० और देशा० ७८° ३५' १६" पू०के मध्य अवस्थित है। यहां एक विस्तृत वाणिज्य स्थान है।

पनलगवा (हिं० पु०) खेतमें पानी सींचने या लगानेवाला मनुष्य, पनकटा।

पनलोहा (हिं० पु०) ऋतुके अनुसार रंग बदलनेवाला एक पक्षी।

पनवां (हिं० पु०) हमेल आदिमें लगी हुई बीचवाली चौकी जो पानके आकारकी होती है, टिकड़ा, पान।

पनवाड़ी (हिं० स्त्री०) १ वह खेत जिसमें पान पैदा हो, बरेजा। (पु०) २ वह जो पान बेचता हो, तमोली।

पनवारा (हिं० पु०) १ पत्तोंको बनी हुई पत्तल जिस पर रख कर लोग भोजन करते हैं। २ एक पत्तल भर भोजन जो एक मनुष्यके खाने भरका हो। ३ एक प्रकारका सांप।

पनवारी (हिं० स्त्री०) पनवाड़ी देखो।

पनवेल—कोलावा जिलेके अन्तर्गत एक प्रधान नगर। पहले यह थाना जिलेके अन्तर्गत था। यह अक्षा० १८° ५८' ५०" उ० और देशा० ७३° ८' १०" पू०के मध्य थाना शहरसे १० कोस दक्षिण पूर्वमें अवस्थित है। जनसंख्या दश हजारसे ऊपर है। यहां भिन्न भिन्न प्रकारके द्रव्योंका वाणिज्य होता है। १५७० ई०में यूरोपीयगण यहांके बन्दरमें वाणिज्यार्थ आया करते थे। यहां सबजजकी अदालत, डाकघर आदि हैं।

पनस (सं० पु०) पनाय्यते स्तूयतेऽनेन देवः मनुष्यादिर्वेति, पन-असच् (अत्यविचमितीति। उण् ३।११७) १ फलवृक्षविशेष, कटहलका पेड़। पर्याय—कण्टकिफल, महासर्ज, फलिन, फलवृक्षक, स्थूल, कण्टफल, मूलफलद, अपुष्पफलद, पूतफल, चम्पकोष, चम्पालु, कण्टकीफल, रसाल, मृदङ्गफल, पानस।

इसके फलका गुण—मधुर, सुपिच्छिल, गुरु, हृद्य, बल और वीर्यवर्द्धक, श्रम, दाह तथा शोषनाशक, रुचिकारक, ग्राही, अतिदुर्जर है। बीजगुण—ईषद् कषाय, मधुर, वातल, गुरु, रुचिकर। भावप्रकाशके मतसे पक्व पनसका गुण—शीतल, स्निग्ध, पित्त और वायुनाशक, तर्पण, बृंहण, स्वादु, मांसल, श्लेष्मल, बलकर, शुक्रवर्द्धक, रक्तपित्त, क्षत और क्षयनाशक। अपक्वफल—विष्टम्भी, वातल, गुरु, दाहजनक, मधुर, बलकर, गुरु, मूत्रशोधक। पनसकी मज्जा—बलकर, वातपित्त और कफनाशक। गुल्म और अग्निमान्द्यरोगमें पनस विशेष निषिद्ध है। कटहल देखो। २ रामदलका एक बन्दर। ३ विभीषणके चार मन्त्रियोंमेंसे एक।

पनसखिया (हिं० स्त्री०) १ एक प्रकारका फूल। २ इस फूलका वृक्ष।

पनसतालिका (सं० स्त्री०) पनसं दीर्घत्वेन तुल्यं यत्तालं, तद्वत् फलमस्त्यस्याः, ठन्। कण्टकिफल, कटहल।

पनसनालिका (सं० पु०) कटहल।

पनसला (हिं० स्त्री०) वह स्थान जहां पर राह चलतोंको पानी पिलाया जाता हो, पनसाल, प्याऊ।

पनसाखा (हिं० पु०) एक प्रकारको मशाल जिसमें तीन या पांच बत्तियां साथ जलती हैं। इसमें बांसके एक लम्बे डंडे पर लोहेका एक पंजा बंधा रहता है जिसकी पांचों शाखाओंको कपड़ा लपेट कर और तेलसे चुपड़ कर मशालकी भांति जलाते हैं।

पनसार (हिं० पु०) पानीसे किसी स्थानको सराबोर करनेकी क्रिया या भाव, भरपूर सिंचाई।

पनसारी (हिं० पु०) पंसारी देखो।

पनसाल (हिं० स्त्री०) १ वह स्थान जहां सर्वसाधारणको पानी पिलाया जाता है, पौसरा। २ पानीकी गहराई नापनेका उपकरण। ३ पानीकी गहराई नापनेकी क्रिया या भाव।

पनसिका (सं० स्त्री०) पनसवत् कण्टकमयाकृतिर्विद्यते यस्याः पनस-ठन्-टाप्। क्षुद्ररोगविशेष, कानमें होनेवाली एक प्रकारकी फुंसी जो कटहलके कांटेकी तरह नोकदार होती है।

चिकित्सकको प्रथमतः पनसिका रोगमें स्वेदका प्रयोग करना चाहिए। पीछे मनःशिला, कुट, हरिद्रा, हरिताल और देवदारु इन सबको पीस कर प्रलेप दे। यदि वे सब फुंसियां पक जांय, तो शस्त्रपात

पनिक (हिं० पु०) जुलाहोंका एक बेंचोनुमा औजार जिस पर ताना फैला कर पाई की जाती है, कंडाल।

पनिख (हिं० पु०) पनिक देखो।

पनिघट (हिं० पु०) पनघट देखो।

पनिचम्वनपुरुषोत्तमसूनु—एक ग्रन्थकार इन्होंने धर्मप्रदीप नामक एक ग्रन्थकी रचना की।

पनिड़ी (हिं० स्त्री०) पण्डरीकवृक्ष, पुंडरिया।

पनियां (हिं० पु०) १ पानीके सम्बन्धका। २ पानीमें उत्पन्न। ३ जिसमें पानी मिला हो। ४ पानीमें रहनेवाला।

पनिया—युक्तप्रदेशके गोरखपुर जिलान्तर्गत एक नगर। पैना देखो।

पनियाला—१ पञ्जाब प्रदेशके डेराइस्माइल खां जिलान्तर्गत एक ग्राम। यह अक्षा० ३२° १४´ ३०´´ उ० और देशा० ७०° ५५´ १५´´ पू०के मध्य डेराइस्माइल खां नगरसे १६ कोस दूर खागो उपत्यकाके प्रवेशपथ पर अवस्थित है।

२ युक्तप्रदेशके सहारनपुर जिलेके भगवानपुर परगनेके अन्तर्गत एक गण्डग्राम। यहां सोलानदीके किनारे विस्तीर्ण आम्रवन नयनगोचर होता है।

पनियाला (हिं० पु०) एक प्रकारका फल।

पनियासोत (हिं० वि०) जिसमें पानीका सोता निकला हो।

पनिला (हिं० पु०) पनुआं देखो।

पनिष्टम (सं० त्रि०) पन-कर्मणि इसुन्, अतिशयेन पनिः तमप्। स्तुततम।

पनिष्ठ (सं० त्रि०) अतिशयेन पनिता इष्ठन्, तृणोर्लोपः। स्तोतृतम।

पनिसिगा (हिं० पु०) जलपीपल देखो।

पनिस्पद (सं० त्रि०) स्पन्द-यङ् लुक्-अच् अभ्यासे निगागमः। अत्यन्त स्पन्दमान।

पनिहा (हिं० वि०) १ पानीमें रहनेवाला। २ जिसमें पानी मिला हो, पनमेल। ३ पानी सम्बन्धी।

पनिहार (हिं० पु०) पनहरा देखो।

पनीर (फा० पु०) १ फाड़ कर जमाया हुआ दूध, छेना। दूधको फाड़ कर यह बनाया जाता है। पीछे नमक और मिर्च मिला कर छेनेको सांचेमें भरा जाता है जिससे उसकी चकतियां बन जाती हैं। २ वह दही जिसका पानी निचोड़ लिया गया हो।

पनीरी (हिं० स्त्री०) १ फूल पत्तोंके वे छोटे पौधे जो दूसरी जगह ले जा कर रोपनेके लिये लगाये गये हों, फूल पत्तोंके बेहन। २ गलगल नीबूकी फांकोंके ऊपरका गूदा। ३ वह क्यारी जिसमें पनीरी जमाई गई हो, बेहनकी क्यारी।

पनीला (हिं० वि०) जिसमें पानी हो, पानी मिला हुआ।

पनु (सं० स्त्री०) पन-उ। स्तुति, प्रशंसा, तारीफ।

पनुआं (हिं० पु०) एक प्रकारका शरबत। यह गुड़के कड़ाहेसे पाग निकाल लेनेके पीछे उसे धो कर तैयार किया जाता है। पाग निकाल लेनेके बाद कड़ाहेमें तीन चार घड़े पानी छोड़ देते हैं। फिर कड़ाहेको उसमें अच्छी तरह धो कर थोड़ी देर तक उसे गरमाते हैं। उबलना शुरू होने पर प्रायः शरबत तैयार समझा जाता है।

पनेथी (हिं० स्त्री०) पानी मिला कर पोई हुई रोटी, मोटी रोटी।

पनेरी (हिं० स्त्री०) १ पनीरी देखो। २ पान बेचनेवाला, तंबोली।

पनेहड़ी (हिं० स्त्री०) पनहड़ा देखो।

पनेहरा (हिं० पु०) पनहरा देखो।

पनेला (हिं० पु०) एक प्रकारका गाढ़ा, चिकना और चमकीला कपड़ा जो प्रायः गरम कपड़ोंके नीचे अस्तर देनेके काममें आता है। जिस पौधेके रेशेसे यह कपड़ा बुना जाता है वह फिलिपाइन द्वीपपुञ्जमें होता है। इस द्वीपपुञ्जकी राजधानी मनीला है। सम्भवतः वहांसे चालान किये जानेके कारण पहले रेशेका और फिर उससे बुने जानेवाले कपड़ेका मनीला नाम पड़ा है।

पनौआ (हिं० पु०) एक पकवान जो पानके पत्तेको बेसन या चौरोठेमें लपेट कर घी या तेलमें तलनेसे बनता है।

पनौटी (हिं० स्त्री०) पान रखनेकी पिटारी, पानदान, बेलहरा।

पन्तोनीभट्ट—समयकल्पतरुके रचयिता। ये लक्ष्मणभट्टके पुत्र थे।

जाता है। किन्तु यह लक्षण सभी पन्नोंमें नहीं रहता।

पन्नेकी उत्पत्ति और आकारके सम्बन्धमें गरुड़-पुराणके ७२वें अध्यायमें इस प्रकार लिखा है,—

सर्पाधिपति वासुकि दैत्यपतिका पित्त ग्रहण करके जब आकाशपथ हो कर जा रहे थे, तब पक्षीन्द्र गरुड उन्हें प्रहार वा ग्रास करनेको उद्यत हुआ। वासुकिने उसी समय उस पित्तराशिको तुरुष्कदेशके पादपीठस्वरूप वा प्रत्यन्त पर्वतमें नासिकावन-गन्धोज्ज्वल उपत्यका प्रदेशमें फेंक दिया। इस पित्तके गिरते ही तत्समीपस्थ पृथिवीके समुद्रतीरवर्ती स्थानसमूह मरकत मणिके आकारमें पलट गया। (गरुड़पु०)

डाक्टर रामदास सेनका कहना है, 'कि पित्तका वर्ण सब्ज होनेके कारण पन्नाका रंग भी सब्ज है। इस उपमाको उपलक्ष्य करके रूपकप्रिय पौराणिकोंने असुरके पित्तसे पन्नाका जन्म हुआ है, ऐसा बतलाया है और तुरुष्कदेशके समुद्रतीरवर्ती पर्वत तथा उपत्यका पर उसका आकर है, यह भी निर्णय किया है।

पन्नाका गुण—जो सर्वविष औषध वा मन्त्रसे निवारित न हो, पन्नेसे उसका विष अवश्य दूर होता है। यह निर्मल, गुरु, कान्तियुक्त पित्तकारक, हरिद्वर्ण और स्वच्छ होता है। पन्ना धारण करनेसे सभी पाप नष्ट होते हैं। रत्नतत्त्व-विशारद पण्डितोंके मतसे पन्ना धन धान्यादि वृद्धिके विषयमें, युद्धमें और विषरोग नाश करनेमें अति प्रशस्त है।

पन्नेका दोष—रूक्ष वा अस्निग्ध पन्ना धारण करनेसे पीड़ा, विस्फोट पन्ना धारण करनेसे शस्त्राघात द्वारा मृत्यु, पाषाणखण्डयुक्त पन्ना धारण करनेसे दुर्घटना, मलिन पन्ना धारण करनेसे नाना व्याधिकी उत्पत्ति, कर्कशीला पन्ना धारण करनेसे पुत्रनाश, कान्तिहीन पन्ना धारण करनेसे जन्तु और वह्निभय तथा विरुद्धवर्णयुक्त पन्ना धारण करनेसे मृत्युका डर होता है।

पन्नेकी छाया पन्नेमें आठ प्रकारकी छाया देखी जाती है। यथा—मयूरपुच्छके सदृश, नीलकण्ठ पक्षीके सदृश, हरिद्वर्ण काचके सदृश, नवदूर्वादलके सदृश, शैवालके सदृश, खद्योत पृष्ठके सदृश, शुकशिशुके सदृश और शिरीषकुसुमके सदृश। उक्त आठ प्रकारकी छाया युक्त पन्ना ही सर्वश्रेष्ठ है।

पन्नेकी परीक्षा—रत्नतत्त्वविशारदका कहना है, कि पन्ना कृत्रिम है या अकृत्रिम, इसकी यदि परीक्षा करनी हो तो इसे पत्थर पर घिसे। घिसनेसे कृत्रिम पन्ना टूट जायगा, किन्तु जो अकृत्रिम पन्ना है वह कितना ही क्यों न घिसा जाय तो भी नहीं टूटता। दूसरी परीक्षा—तीक्ष्णाग्र लौहशलाका द्वारा घर्षित करके चूर्ण लेपन करनेसे अकृत्रिम पन्ना उज्ज्वल हो जायगा और कृत्रिम पन्ना मलिन। सोमवत् नर्म घिसनेसे पुखराजकी तरह वर्णविशिष्ट कृत्रिम पन्नेकी दीप्ति नष्ट हो जाती है। वजन द्वारा भी कृत्रिम पन्नेका निर्णय किया जाता है।

पन्नेका मूल्य—एक खण्ड पद्मराग और एक खण्ड पन्ना तौलमें समान होने पर पद्मरागसे पन्नेका मूल्य अधिक होगा।

प्राप्तिस्थान—यूरोपके यूराल और अलटाई पर्वत पर सर्वोत्कृष्ट पन्ना पाया गया है। १८३० ई०में पहले पहल यूराल पर्वतके उत्तरीभागमें पन्ना पाया गया था। इसके बाद यहां अनेक उत्कृष्ट पन्ना आविष्कृत हुआ। अष्ट्रियामें भी अनेक बड़े और उत्कृष्ट पन्ने पाये गये हैं।

एशिया महादेशमें साइबेरियाके उपकूल तथा ब्रह्मदेशमें कई जगह पन्नेकी खान है। अयोध्याके नवाबने महारानी विक्टोरियाको जो पन्ना दिया है, वह ब्रह्मदेशमें पाया गया था।

अफ्रिका महादेशके मिस्रदेशमें बहुमूल्य पन्ना मिलता है। जबरार पर्वत और पुरक्‌ नदीकी पन्नेकी खान सर्वत्र प्रसिद्ध है।

अमेरिका महादेशसे ही अभी सर्वोत्कृष्ट पन्नेकी आमदनी होती है। स्पेनवासियों द्वारा पेरु-जयके बादसे यहां पन्ना प्रचुर परिमाणमें आविष्कृत हुआ है।

प्राचीनकालके मनुष्य पन्नेको अच्छी तरह जानते थे और उसका यथेष्ट व्यवहार करते थे, इसमें जरा भी सन्देह नहीं। भिन्न भिन्न देशोंमें यह विभिन्न नामसे प्रचलित है। अति प्राचीन संस्कृत ग्रन्थोंमें मरकतका उल्लेख मिलता है। पम्पि और हरकुलेनियमके भूगर्भसे पन्नेका अलङ्कार पाया गया है। प्लिनि, थाइसिडेरस

लेकिन डरके मारे वह फूट फूट कर रो भी नहीं सकती थी, कि शायद यह रहस्य खुल भी न जाय। तदनन्तर धैर्य धारण कर पन्नाने आँसू पोंछ लिया और अपने पुत्रकी अन्त्येष्टिक्रिया करनेके बहाने उदयसिंहकी तलाशमें चली गई। इस प्रकार पन्नाने अपने पुत्रको निछावर कर उदयसिंहकी जान बचा ली। अन्तःपुरचारिणी महिलाओंको इस अलौकिक आत्मत्यागके विषयमें कुछ भी खबर न थी। संग्रामसिंहका वंशलोप हुआ, यह समझ कर वे विलाप करने लगीं। इधर चित्तौरकी पश्चिम प्रान्तप्रवाहिनी वीरानदीके किनारे उदयसिंहको ले जा कर वह नापित पन्नाकी प्रतीक्षा कर रहा था। यथासमय पन्ना वहां पहुंच गई और देवलराज सिंहरावके यहां आश्रय ग्रहण करनेकी इच्छासे वे दोनों कुमारके साथ वहांसे चल दिये। लेकिन वहां जब उनका मनोरथ सफल न हुआ, तब वे डूंगरपुरको रवाना हुए। वहां भी आश्रय न पा कर वे मरुके सब रावल एगरणे नामक किसी सामन्तराजकी शरणमें पहुंचे। राजाने आश्रय देनेकी बात तो दूर रहे तुरत उन्हें राज्यसे निकल जानेको बाध्य किया। अन्तमें पन्ना दुर्भेद्य वनमय प्रदेश समूहको पार कर कमलमीरमें पहुंची और वहांके शासनकर्त्ता आशा-शाहके हाथ राजकुमारको अर्पण कर आप वहांसे रवाना हो गईं। इस प्रकार पन्नाने अति विश्वस्त भावसे अपने कर्त्तव्यकर्मका पालन किया। जो रमणी अपने पुत्रका जीवन उत्सर्ग कर इस प्रकार न्यस्त विषयकी रक्षा कर सकी थी, वह रमणी सामान्या नहीं। उसका यह अद्भुत आत्मत्याग सर्वथा अनुकरणीय है।

पन्ना (पर्णा)—१ मध्यभारतकी बुन्देलखण्ड एजेन्सीके अन्तर्गत एक सनद राज्य। यह अक्षा० २३° ४९´ से २४° ५३´ उ० और देशा० ७९° ४५´ से ८१° ३´ पू०के मध्य अवस्थित है। इसके उत्तरमें अंग्रेजाधिकृत बांदा और चरखारी राज्य; पू०में कोठी, सुहावल, नागोद और अजयगढ़ आदि छोटे छोटे राज्य, दक्षिणमें दमोह और जब्बलपुर जिला तथा पश्चिममें छत्रपुर और अजयगढ़का सामन्तराज्य है। भूपरिमाण २५९६ वर्गमील और जनसंख्या १९२९८६ है जिनमेंसे अधिकांश हिन्दू हो हैं। यहांका अधिकांश स्थान विन्ध्य-अधित्यकाभूमिके ऊपर अवस्थित और जङ्गलसे परिपूर्ण है।

हीरक-खानके लिये यह स्थान चिरप्रसिद्ध है। पहले इस खानमें प्रचुर हीरक मिलता था और उसी समयसे पन्ना एक समृद्धिशाली नगरमें परिणत हुआ। आज कल यहां पहलेके जैसा स्वच्छ वर्णहीन हीरक (Diamond of the first water, of completely colourless) नहीं मिलता। अगर मिलता भी है, तो मुक्ताफलकी तरह सफेद, हरिताभ, पीताभ, लोहिताभ और श्यामवर्णका। अगस्त साहबने यहांके प्राप्त हीरकजातीय प्रस्तरके साधारणतः चार नाम बतलाये हैं,—१ 'मोतीचल' परिष्कार तथा उज्ज्वल, २ 'माणिक' हरिताभ, ३ 'पन्ना' कमला नीबूके जैसा रंगविशिष्ट और ४ 'गेंदपत' कृष्णवर्णविशिष्ट। यहां लोहेकी भी खान है।

महाराज छत्रसालके समय पन्ना उन्नतिकी चरमसीमा तक पहुंच गया था। छत्रसाल और बुन्देल वंशके थे। उनके समयमें भूषणत्रिपाठी, प्रतापशाही, शिवनाथ कवि, प्राणनाथी-सम्प्रदायके प्रवर्त्तक प्राणनाथ, निवाज, पुरुषोत्तम, विजयाभिनन्दन आदि प्रसिद्ध हिन्दी-कवि यहां रह कर अपने अपने कवित्वका परिचय देते थे।

छत्रसालने अपने बड़े बेटे हृदयशाहको पन्ना (पर्णा) राज्य दिया। हृदयशाह यहां उत्तम राजधानी बना कर रहने लगे। उनके राजत्वकालमें लालकवि विद्यमान थे। हृदयशाहके सभासिंह वा सभाशाह और पृथ्वीसिंह नामक दो पुत्र थे। पिताके मरने पर सभाशाह राजगद्दी पर बैठे। उनके समयमें रतनकवि तथा करणभट्ट नामक दो हिन्दी-कवियोंने राज-सभाको उज्ज्वल कर दिया था।

सभासिंहके तीन पुत्र थे,—अमानसिंह, हिन्दूपत और खेतसिंह। हिन्दूपतने बड़े भाई अमानसिंहको गुप्तभावसे मार कर और छोटे भाई खेतसिंहको बन्दी कर पितृराज्यका अधिकार किया। हिन्दूपत थे तो अत्याचारी, पर साहित्यकी ओर उनका विशेष प्रेम था। मोहनभट्ट रूपशाही और करण ब्राह्मण आदि हिन्दी-कविगण उनकी सभाको सुशोभित करते थे। महाराज हिन्दूपतके तीन पुत्र थे, ज्येष्ठ सरमेदसिंह ('सिताब

मन्दिर हैं जिनमेंसे बलदेवका मन्दिर ही प्रधान है। नूतन प्रासादके एक कमरेमें सेजके ऊपर मूल्यवान जरीका कपड़ा बिछाया हुआ है और उसीके ऊपर प्राणनाथका ग्रन्थ रक्षित है। प्राणनाथ जातिके क्षत्रिय थे। उन्होंने हिन्दू और मुसलमानोंका धर्मग्रन्थ पढ़ कर दोनों धर्मावलम्बियोंकी एक मतमें लानेकी चेष्टा की थी और इस कारण उन्होंने नवीन मतका प्रचार किया था। उनके मतावलम्बी उक्त गृहको बहुत पवित्र मानते हैं।

पन्नागार (सं॰ पु॰) गोत्रप्रवर्त्तक ऋषिभेद।

पन्नि—मलबार उपकूलवासी एक जाति। खेतीबारी और दासत्व इनकी प्रधान उपजीविका है।

पन्निक (हिं॰ पु॰) पनिक देखो।

पन्निगाए—जातिविशेष। ये लोग चमड़ेके ऊपर सुनहलीका काम करते हैं।

पन्नियार—मध्यभारतके ग्वालियर राज्यके अन्तर्गत एक नगर। यह अक्षा॰ २६° ६′ १२″ उ॰ तथा देशा॰ ७८° २′ २″ पू॰के मध्य ग्वालियर दुर्गसे ६ कोस दक्षिण पश्चिममें अवस्थित है। १८४३ ई॰को २९वीं दिसम्बरको यहां अंग्रेजी सेनाके साथ महाराष्ट्र सेनाका भीषण युद्ध हुआ था। मेजर जेनरल ग्रे आगरा नगरसे सर ह्यू गफ-परिचालित अंग्रेजवाहिनीके साथ मिलनेके लिये चांद-पुरके निकट सिन्धुनदी पार कर गये और जब वे दो कोस आगे बढ़े तब मङ्गोर ग्रामके निकट मराठी सेनाने उन पर आक्रमण कर दिया। अंग्रेजोंने पन्नियार आ कर छावनी डाली और उपर्युपरि आक्रमण तथा पूर्वयुद्धमें नष्ट कमानादिका उद्धार कर मराठी सेनाको पन्नियारसे मार भगाया।

पन्निष्क (सं॰ पु॰ क्ली॰) पादो निष्कस्य, एकदेशिस॰ वाहुलकात् पदादेशः। निष्कका चतुर्थ भाग। जहां पदादेश नहीं होगा, वहां पादनिष्क ऐसा पद होगा।

पन्नी (हिं॰ स्त्री॰) १ वह कागज या चमड़ा जिस पर सोने या चांदीका लेप किया हुआ रहता है, सुनहला या रुपहला कागज। २ रांगे या पीतलके कागजकी तरह पतले पत्तर जिन्हें सुन्दरता तथा शोभाके लिए छोटे छोटे टुकड़ोंमें काट कर दूसरी वस्तुओं पर चिप-काते हैं। ३ एक लम्बी घास जिसे प्रायः छप्पर छानेके काममें लाते हैं। ४ बारूदकी एक तौल जो आध सेरके बराबर होती है। (पु॰) ५ पठानोंकी एक जाति।

पन्नीसाज (हिं॰ पु॰) वह मनुष्य जिसका व्यवसाय पन्नी बनाना हो पन्नी बनानेवाला।

पन्नीसाजी (हिं॰ स्त्री॰) पन्नी बनानेका काम, पन्नी बनानेका धंधा या पेशा।

पन्नू (हिं॰ पु॰) एक पुष्पवृक्ष, एक फूलका पौधा।

पन्य (सं॰ त्रि॰) पनस्तुतौ अघ्न्यादित्वात् यत्। स्तुत्य, प्रशंसाके योग्य।

पन्यस् (सं॰ त्रि॰) पन-असुन् युगागमः। १ स्तोता, प्रशंसा करनेवाला। २ स्तुत्य, प्रशंसाके योग्य।

पन्यारी (हिं॰ स्त्री॰) मझोले कदका एक जंगली पेड़। यह पेड़ सदा हरा रहता है। मध्यप्रदेशमें यह अधिकतासे पाया जाता है। इसकी लकड़ी टिकाऊ और चमकदार होती है। उससे गाड़ियां, कुर्सियां और नावें बनती हैं।

पन्हारा (हिं॰ स्त्री॰) एक तृणधान्य जो गेहूंके खेतोंमें आपसे आप होता है।

पन्हैयां (हिं॰ स्त्री॰) पनही देखो।

पपटा (हिं॰ पु॰) १ पापड़ा देखो। २ छिपकली।

पपड़ा (हिं॰ पु॰) १ लकड़ीका रूखा करकरा और पतला छिलका, चिप्पड़। २ रोटीका छिलका।

पपड़िया (हिं॰ वि॰) पपड़ीसम्बन्धी, जिसमें पपड़ी हो, पपड़ीदार।

पपड़ियाकत्था (हिं॰ पु॰) श्वेतसार, सफेद कत्था। यह कत्था साधारण कत्थेसे अच्छा समझा जाता है और खानेमें अधिक स्वादु होता है। वैद्यकमें इसको कड़वा, कषैला और चरपरा तथा व्रण, कफ, रुधिरदोष, मुख-रोग, खुजली, विष, कृमि, कोढ़ और ग्रह तथा भूतकी बाधामें लाभदायक लिखा है।

पपड़ियाना (हिं॰ क्रि॰) १ किसी चीजकी परतका सूख कर सिकुड़ जाना। २ अत्यन्त सूख जाना, तरी न रह जाना।

पपड़ी (हिं॰ स्त्री॰) १ किसी वस्तुकी ऊपरी परत जो तरी या चिकनाईके अभावके कारण कड़ी और सिकुड़ कर जगह जगहसे चिटक गई हो और नीचेकी वस्तु

ठीक बीचमें बीज होते हैं। बीज और गूदेके बीच एक बहुत पतली झिल्ली होती है जो बीज-कोष या बीजाधारका काम देती है। कच्चा और पक्का दोनों तरहका फल खानेके काममें आता है। कच्चे फलको अकसर तरकारी बनाते हैं। पक्का फल मीठा होता है और खरबूजेकी तरह यों ही या शक्कर आदिके साथ खाया जाता है। इसके गूदे, छाल, फल और पत्तेमेंसे भी एक प्रकारका लसदार दूध निकलता है जिसमें भाज्य द्रव्यों विशेषतः मांसके गलानेका गुण माना जाता है। इसीसे इसको मांसके साथ प्रायः पकाते हैं। कहते हैं, कि यदि मांस थोड़ी देर तक इसके पत्तेमें लपेटा रखा रहे, तो भी वह बहुत कुछ गल जाता है। इसके अधपके फलसे दूध जमा कर 'पपेन' नामकी एक औषध भी बनाई गई है। यह औषध मन्दाग्निमें उपकारक मानी जाती है। फल भी पाचनगुणविशिष्ट समझा जाता है और अधिकतर इसी गुणके लिए उसे खाते हैं।

दक्षिण अमेरिकासे पपीतेकी उत्पत्ति हुई है। अन्यान्य देशोंमें वहांसे गया है। भारतमें पुर्तगालियाके संसर्गसे आया और कुछ ही बरसोंमें भारतके अधिकांशमें फैल कर चीन पहुंच गया। इस समय विषुवत रेखाके समीपस्थ सभी देशोंमें इसके वृक्ष अधिकतासे पाए जाते हैं। भारतवर्षमें इसके दो भेद दिखाई पड़ते हैं। एकका फल अधिक बड़ा और मीठा होता है, दूसरेका छोटा और कम मीठा। प्रथम प्रकारका पपीता प्रायः आसामके गौहाटी और छोटानागपुर विभागके हजारीबाग स्थानोंमें होता है। वैद्यकमें इसको मधुर, स्निग्ध, वातनाशक, वीर्य और कफका बढ़ानेवाला, हृदयका हितकर और उन्माद तथा व्रण रोगोंका नाशक लिखा है।

पपु (सं० पुं०) पाति रक्षति पा कु द्वित्वञ्च (कुभ्रश्चेति। उण्, १।२३) १ पालक। (स्त्री०) २ धात्री।

पपुच्छिष्य (सं० वि०) सम्पर्काई, सम्पर्क योग्य।

पपुरि (सं० वि०) पृ-कि द्वित्वं। पूरणशील।

पपैया (हिं० पुं०) १ सीटी। २ एक प्रकारकी सीटी जिसे लड़के आमकी अंकुरित गुठलीको घिस कर बनाते हैं। ३ आमका नया पौधा, अमोला।

पपोटन (हिं० स्त्री०) एक पौधा जिसके पत्ते बांधनेसे फोड़ा पकता है। इसका फल मकोयका तरह होता है।

पपोटा (हिं० पु०) आंखके ऊपरका चमड़ेका पर्दा। यह ढकनेको ढका रहता है और इसके गिरनेसे आंख बन्द होती है तथा उठनेसे खुलती है, पलक।

पपोरना (हिं० क्रि०) अपना बांह ऐंठना और उसका भराव या पुष्टता देखना।

पपोलना (हिं० क्रि०) दांतोंका घुलाना, चबाना या मुंह चलाना।

पप्ता (हिं० स्त्री०) बात मकना, गुंगवहरा।

पप्रि (सं० वि०) प्र पूरणे कि, द्वित्वं। पूरणशील।

पफक्ष (सं० पुं०) गोत्रप्रवर्त्तक ऋषिभेद।

पपैई (हिं० स्त्री०) मैनाकी जातिका एक पक्षिक। इसकी बोली बहुत मीठी होता है।

पबलिक (अं० स्त्री०) १ सब साधारण, जनता, आमलोग। (वि०) २ सर्व साधारण सम्बन्धी, सार्वजनिक।

पबलिकवर्क्स (अं० पु०) १ निर्माण-सम्बन्धी वे कार्य जो सर्वसाधारणके लाभके लिए सरकारकी ओरसे किये जायंगे, पुल नहर आदि बनानेका काय। २ इसका निमराका मुहकमा।

पबे (हि० पु०) पवि देखो।

पभोस—इलाहाबाद जिलेके अन्तर्गत और यमुनाके दक्षिण किनारेमें अवस्थित एक प्राचीन ग्राम। यह प्रयागसे ३२ मील दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। इसका प्राचीन नाम प्रभास है।

प्राचीन कोशाम्बी दुर्गसे २ मील उत्तर-पश्चिममें प्रसिद्ध पभासा शैल अवस्थित है। इस शैलके शिखर पर एक कालिम गुफा है जिसमें एक प्रवेशद्वार और दो झरोखे हैं। गुहाके दक्षिणभागमें किसी साधुके उद्देश्यसे पत्थरशय्या और प्रस्तरका उपाधान है। इसके गात्रमें शुङ्गाक्षरमें उत्कीर्ण १० शिलालिपियां हैं। गुहाकी पश्चिमी दीवारमें मौर्योंके समयके अक्षरमें उत्कीर्ण ३ शिलालिपि देखे जाते हैं। उन शिलालिपियोंसे जाना जाता है, कि आषाढ़सेनने उक्त गुहाका निर्माण किया। गुहाके प्रवेशद्वारके वाम ऊर्ध्वभागमें लिपियोंकी ७ पंक्ति है जिनमें आषाढ़सेनका परिचय और उनका निर्माणाके

२ सर्वानन्दके पुत्र और देवानन्द तथा भयानन्दके भ्राता। इन्होंने महिम्नस्तवटोका नामक एक टीका प्रणयन की है।

परमानन्ददास—व्रजवासी एक हिन्दी-कवि। कृष्णानन्द व्यासदेवकृत रागसागरोद्भव रागकल्पद्रुम नामक ग्रन्थमें इनका नामोल्लेख देखा जाता है।

परमानन्ददास—श्रीचैतन्यसम्प्रदायी वैष्णव कवि कर्णपूरका प्रकृत नाम परमानन्ददास था। गौराङ्ग महाप्रभु इन्हें पुरोदास कहा करते थे। इनका जन्म १४४६ सम्वत्‌को हुआ था। इनके पिताका नाम था शिवानन्द सेन जो गौराङ्गदेवके एक परमभक्त थे। परमानन्दकी उम्र जब सात वर्षकी थी, उसी समय वे अपने पिताके साथ महाप्रभुके दर्शन करनेके लिये चले गए थे। महाप्रभुने कृपा दरसा कर अपने श्रीचरणका अङ्गुष्ठ बालकके मुखमें दिया था। परमानन्दने गौराङ्गदेवका पदाङ्गुष्ठ चाट कर अपूर्व कवित्वशक्ति पाई थी। चैतन्यचरितामृतग्रन्थमें लिखा है, कि इस समय महाप्रभुने परमानन्दसे कृष्णलीलाका वर्णन करने कहा। कहते हैं, कि बालक परमानन्दने प्रभुका आदेश पाते ही आर्य्याछन्दमें एक श्लोककी रचना कर महाप्रभुको सुनाया था।

इनके बनाये हुए अनेक संस्कृत ग्रन्थ वैष्णवसमाजमें प्रचलित हैं, यथा—आर्याशतक, चैतन्यचरितामृत-महाकाव्य, चैतन्यचन्द्रोदयनाटक, आनन्दवृन्दावनचम्पू, कृष्णलीलोद्देशदीपिका, गौरगणोद्देशदीपिका और अलङ्कारकौस्तुभ।

परमानन्ददेव—संस्कृतरससागर नामक ग्रन्थके प्रणेता।

परमानन्दनाथ—भुवनेश्वरीपद्धति नामक ग्रन्थके रचयिता।

परमानन्दपाठक—कर्पूरस्तवदीपिका नामक ग्रन्थके प्रणेता।

परमानन्दभट्टाचार्य—महाभारत टीकाके प्रणेता।

परमानन्दमिश्र—१ योगवाशिष्ठसारोद्धारके रचयिता। २ तन्नामक मेलको प्रकृति। मेल देखो।

परमानन्दयोगीन्द्र—परमानन्दलहरीस्तवके रचयिता।

परमानन्दराय—चन्द्रद्वीप देखो।

परमानन्दलक्षापुराणीक—एक हिन्दी-कवि। बुन्देलखण्डके अन्तर्गत अजयगढ़में १८३० ई०में इनका जन्म हुआ था। नायक-नायिकाका प्रणयघटित 'नखशिख' नामक ग्रन्थ इन्हींका बनाया हुआ है।

परमान्न (सं० क्ली०) परमं देवपितृप्रियत्वात् श्रेष्ठं अन्नं। पायस, खीर। यह देवता और पितरोंका अत्यन्त प्रिय है, इसीसे इसको परमान्न कहते हैं। इसको प्रस्तुत प्रणाली भावप्रकाशमें इस प्रकार लिखी है,—दूध पाक हो जाय, तब उसमें धुला हुआ तण्डुल डाल दे। पीछे उसमें घृत और शर्करा मिलानेसे परमान्न तैयार होता है। गुण—दुर्जर, बल और धातुपुष्टिकर, गुरु, विष्टम्भी, पित्त, रक्त, कफ, अग्नि और वायुनाशक।

परमापूप (सं० क्ली०) परमं अपूपं। स्वर्गादिकम-मावन अपूपभेद।

परमामुद्रा (सं० स्त्री०) त्रिपुरादेवीको पूजाङ्ग मुद्राभेद। तन्त्रसारमें इस मुद्राका विषय इस प्रकार लिखा है—दोनों हाथोंकी मध्यमाको मध्यमामें रख कर दोनों हाथोंकी कनिष्ठाद्वयको मध्यमाद्वय द्वारा आबद्ध करते हैं और दोनों तर्जनीको दण्डाकारमें करके मध्यमाद्वयके ऊपरी भाग पर रखनेसे यह मुद्रा बनती है। यह परमामुद्रा सब संक्षोभकारिणी है। इस मुद्रासे त्रिपुरादेवीका आवाहन करना होता है।

त्रिपुराकी पूजामें एक और प्रकारको परमामुद्रा लिखी है जिसे योनिमुद्रा भी कहते हैं। इसका प्रकार यों है—दोनों मध्यमाको वक्र कर उसके ऊपर तर्जनी रखनी होती है। पीछे अनामिका और कनिष्ठाको मध्यगत करके अङ्गुष्ठ द्वारा परिपीड़न करनेसे यह मुद्रा होती है।

परमायु (हिं० स्त्री०) परमायुस् देखो।

परमायुष (सं० पु०) परमं आयुर्यस्य, पृषोदरादित्वात् अच् समासान्तः। असनवृक्ष, विजयसारका पेड़।

परमायुस (सं० क्ली०) परमं आयुः कर्मधा०। जीवित-काल। "शतायुर्वै पुरुषः" (श्रुति) मानवकी परमायु सौ वर्ष है। शब्दमालामें परमायुकाल इस प्रकार निर्दिष्ट हुआ है,—१२० वर्ष ५ दिन मानवका परमायुकाल और हाथीका भी उतना ही, ३२ वर्ष अश्वका, १२ वर्ष कुक्कुरका, २५ वर्ष गर्दभ और करभका, २४ वर्ष वृष और महिषका, छाग और शूकरका परमायुकाल तब तक माना गया है जब तक उनके छः दाँत न निकलें। ज्योतिःशास्त्रमें लिखा है—

"अज्ञानादायुषः सर्वं विफलं कीर्तितञ्च तत्।
तस्मादानयनं तस्य स्फुटार्थमभिधीयते॥" (कोष्ठिप्रदीप०)

